*Prācyabhāratīgranthamālā*—32

# YOGAVĀSIṢṬHA

OF

MAHĀKĀVI VALMĪKI

with Hindi Translation KUSUMALATĀ

BY

Dr. MAHAPRABHULAL GOSWAMI

**Volume V**

Nirvāṇa Prakaraṇa Uttarārdha (Adhyāyas 72-216)

**Tara Book Agency**

**Varanasi**

प्राच्यभारतीग्रन्थमाला—३२

महाकविश्रीमद्वाल्मीकिप्रणीतः

# योगवासिष्ठः

डा० श्रीमहाप्रभुलालगोस्वामिविरचितकुसुमलताख्य-
हिन्दीभाषानुवादेन सहितः

## पञ्चमो भागः

निर्वाणप्रकरणस्य उत्तरार्धं (अध्यायः ७२-२१६)

तारा बुक एजेंसी
वाराणसी

# भूमिका

योगवासिष्ठ के चतुर्थ भाग में कुण्डलिनी जागरण का विस्तृत व्याख्यान मनीषियों के सम्मुख प्रस्तुत किया गया है। इस अन्तिम भाग में निर्वाण का स्वरूप विभिन्न दार्शनिक दृष्टियों के परिप्रेक्ष्य में प्रस्तुत करने का प्रयास किया जा रहा।

धर्म, अर्थ, काम और मोक्ष ये चार पुरुषार्थ माने गए हैं। आन्वीक्षिकी, वार्ता और दण्डनीति के भेद से मुक्ति और उनके साधन में भी भेद सिद्ध होता है। इन चार पुरुषार्थों में धर्म ज्येष्ठ और श्रेष्ठ है। इस अग्रज को यदि भलीभाँति आचरण के द्वारा प्रतिष्ठित न किया जाय तो निश्चित ही इसके तीन अनुज क्रुद्ध हो जाते हैं और उनकी प्राप्ति सर्वथा गगनकुसुम के समान हो जाती है। अतः, मोक्ष या निर्वाण की प्राप्ति के लिए धर्म की सेवा अनिवार्य ही नहीं अपरिहार्य भी है। निर्वाण का अर्थ है दुःख या दुःखसाधन से चिरकाल के लिए छुटकारा। इस अवस्था की प्राप्ति में परिपूर्ण शान्ति की प्राप्ति होती है। इसीलिए सभी शास्त्र निर्वाण के लिए साधनों के चिन्तन में सचेष्ट हैं। सार्वभौम अद्वितीय एकतत्त्व की ओर विशेष अनुरक्ति ही मोक्ष का फल है जो सकल जन हितार्थ प्रवृत्ति का साधन है। खण्ड सत्य के आधार पर तो खण्ड वस्तु की प्रियता का चिन्तन होता है। आत्मा का या भगवान् का जो स्वरूप होगा उसी के अनुसार कार्यकलाप रहेगा। जहाँ तक अहं वहीं तक मम और उसी के आधार पर उसके कल्याण का चिन्तन होता है। अतः व्यापक सार्वभौम आत्मतत्त्व की प्रतिष्ठा कर उसी की परिव्याप्ति होने से, प्राणिमात्र के लिए हित का अनुसन्धान करने की भावना होती है, अब यह विचारणीय है कि निर्वाण ऋषियों और मनीषियों की दृष्टि में किस रूप में व्याख्यात है।

निर्वाण—कतिपय मनीषियों की दृष्टि में इच्छामात्र ही अविद्या है और अविद्या का नाश ही निर्वाण है। "इच्छामात्रमविद्येयं तन्नाशो मोक्ष उच्यते। (महोपनिषद् ४।११६) किसी इच्छा का तनुभाव ही मोक्ष है। "वासनातानवं ब्रह्मन् मोक्ष इत्यभिधीयते" (महोप० २।४१) यद्यपि तनुभाव शब्द का प्रयोग है, किन्तु यह 'तनु' शब्द नाश अर्थ का बोधक है। निःशेष रूप ने वासना का परित्याग ही मोक्ष कहा है।[1] अनित्य सांसारिक सुख-दुःख एवं अन्य सभी विषयों के प्रति ममतारूप बन्धन का क्षय ही मोक्ष है।[2] बन्धनक्षय ही मोक्ष है।[3] महाभारत में वासना की निवृत्ति को मोक्ष कहा गया है।[4] भोगवासना का त्याग ही मुक्ति है।[5] पद्मपुराण में सुख-दुःखात्मक कर्म के लय को मोक्ष कहा है।[6] गरुडपुराण में ब्रह्म के साथ ऐक्य को ही मोक्ष कहा है।[7] चरकसंहिता में निःशेष-रूप में वेदना की निवृत्तिरूप अवस्था को ही मोक्ष कहा है।[8] शेषनाग ने अज्ञानमय ग्रन्थिभेद को ही मोक्ष कहा है।[9] अभिनवगुप्त ने अज्ञान ग्रन्थि भेदपूर्वक अभिव्यक्तता को मुक्ति कहा है।[10] सांख्य प्रवचन सूत्र में अविवेक विनाश को ही मुक्ति कहा गया है।[11] सभी कर्मों के क्षय को मोक्ष कहा है। कृत्स्नकर्मक्षयो मोक्षः (उमास्वाति १०।३) प्रधान दस उपनिषदों में साक्षात् स्पष्ट रूप में मुक्ति का निर्देश न होने पर भी मुक्ति के प्रतिपादक अनेक वाक्य मिलते हैं।

---

१. अशेषेण परित्यागो वासनाया य उत्तमः।
मोक्ष इत्युच्यते सद्भिः स एव विमलक्रमः॥ "मोक्षः स्याद् वासनाक्षयः"। (मुक्तिकोप० २।३९, २६८)
२. अनित्यसंसारसुख-दुःखविषयसमस्तक्षेत्रममताक्षयो मोक्षः। (निरालम्बोपनिषद्)
३. बन्धक्षयो मोक्षः। (त्यक्तियोप० पृ० ७८) ४. मूलमेतत् त्रिवर्गस्य निवृत्तिर्मोक्ष उच्यते (महाभा० शा० प० ५)।
५. योगवा० २।३५।३, २। ६. पद्मपुराण उत्तर खण्ड, भा० २०४ श्लोक २३। ७. सा मुक्तिर्ब्रह्मणाचैक्यम्।
८. योगे मोक्षे च सर्वासां वेदनानामवर्तनम्। मोक्षो निवृत्तिविशेषो योगो मोक्ष-प्रवर्तकः॥ (चरकसंहिता ४।१।११६)
९. अज्ञानमयग्रन्थेर्भेदो यस्तं विदुर्मोक्षम्। (परमार्थसार० पृ० ७२)
१०. अज्ञानग्रन्थभिदा स्वशक्त्यभिव्यक्तता मोक्षः। (परमार्थसार० ६४)
११. मुक्तिरन्तरायध्वस्तेर्न परः। (सां० प्र० सू० ६।२०)

तदा विद्वान् पुण्यपापे विधूयाभिद्यते हृदयग्रन्थिः ( मुण्डक उ० ३।१।३; २।२।८ ), निचाय्य मृत्युमुखात्प्रमुच्यते ( कठ० उ० ३।१५ ), तमेवं ज्ञात्वा मृत्युपाशांश्छिनत्ति । ( श्वेताश्वतर० ४।१५ ) तरति शोकमात्मवित्, अशरीरं वावसन्तं न प्रियाप्रिये स्पृशतः । ( छा० उ० ७।१।३, ८।१२।१ ) तमेव विदित्वाऽतिमृत्युमेति" ( श्वेताश्व० उ० ३।८ ) एतद्विदुरमृतास्ति भवन्ति" ( बृ० उ० ४।४।१४ ) दुःखेनात्यन्तं विमुक्तश्चरति । वेद के मन्त्र भाग में भी परमपुरुषार्थ के सम्बन्ध में निर्देश मिलता है (ऋग्वेद सं० ७ मण्डल, ५ अष्टक, ४ अध्याय, ५९ सूक्त, १२ मंत्र)। यजुर्वेदसंहिता में भी मृत्योर्मुक्षीय मामृतात् ( शु० यजुर्वे० ३।६०।१ ) निर्वाण जीव का काम्य है—इसका स्पष्ट निर्देश है। क्योंकि इस मन्त्र से मृत्यु से मुक्ति की कामना की गई है।

**निर्वाण का क्रमिक विकास**—जीव कहाँ से आया है और कहाँ जाकर क्या प्राप्त कर शोक-दुःख से छुटकारा पायेगा ये प्रश्न मानव को चिन्तापाश में आरम्भ से ही आबद्ध रखता है, इसके समाधान में ऋषियों के विचार की सहस्र धाराएँ नित्य अभिनव परिधान के साथ सम्मुख आ रही है और आती रहेगी साथ में नवीन उत्तरों के साथ। मृत्यु के बाद पुनः दुःख शोक न हो इसी के लिए अग्नि, वरुण, इन्द्र और आदित्य आदि के साथ सायुज्य, सालोक्य या सारूप्य लाभ करना ही निर्वाण है।[1] अनन्तर ब्रह्म को जगत् की सृष्टि का आदि एवं उसकी प्राप्ति ही जीव का एकमात्र लक्ष्य हो गया। देवताओं को सन्तुष्ट करने से ब्रह्मलाभ सम्भव है, अतः, देवता की उपासना के लिए मानव सचेष्ट हो गया। शतपथब्राह्मण के अनुसार ब्रह्म में प्रवेश का द्वार अग्नि है, इसके द्वारा उपासक ब्रह्म में प्रवेश प्राप्त करता है, अर्थात् ब्रह्म के साथ सायुज्य और सालोक्य की प्राप्ति होती है।[2] यह सायुज्य और सालोक्य ही निर्वाण शब्द का अर्थ है। इसीलिए कहा जाता है कि जो ब्रह्म को जानता है उसको मृत्यु का भय नहीं रहता है।

**बन्धन**—निर्वाण या मोक्ष का अर्थ बन्धन से छुटकारा होता है यदि बन्धन न रहे तो निर्वाण या मुक्त का कुछ अर्थ ही नहीं होगा। जन्म न हो तो मरण ही क्या होगा ?[3] वेद के अनुसार मन की विषयासक्ति ही बन्धन है। मन एव मनुष्याणां कारणं बन्धमोक्षयोः।

बन्धाय विषयासक्तं मुक्त्यै निर्विषयं स्मृतम् ( ब्रह्मविन्दूप० २ ) वासना के द्वारा बन्धन ही बन्धन है।

बद्धो हि वासनाबद्धो मोक्षः स्यात् वासनाक्षयः। ( मुक्तिक उ० २।६।८ ) पदार्थों के प्रति दृढ़भावना को ही बन्धन कहा जाता है।

पदार्थ भावना दार्ढ्यं बन्ध इत्यभिधीयते। ( महा० उ० २।४१ ) पदार्थ भावना को पदार्थ वासना भी कहा जा सकता है।

पदार्थ वासनादार्ढ्यं बन्ध इत्यभिधीयते। ( योगवसिष्ठ २।३५।३ ) द्रष्टा को दृश्य की सत्ता का बोध ही बन्धन है। द्रष्टुर्दृश्यस्य सत्तान्तर्बन्ध इत्यभिधीयते ( महा० उ० ४।४७ ) द्रष्टा का दृश्यभाव ही बन्धन है। "द्रष्टुर्दृश्यस्य सत्ताऽङ्गबन्ध इत्यभिधीयते। ( योगवासि० ३।१।२२ ) आत्मा को देहस्वरूप मानना ही बन्धन है।" देहोऽहमिति सङ्कल्पस्तद्बन्धमिति चोच्यते। ( तेजोविन्दु प० ५।९० ) अनात्मा देह आदि में आत्मा का अभिमान ही आत्मा का बन्धन है। "अनात्मनां देहादीनामात्मत्वेनाभिमन्यते सोऽभिमान आत्मानो बन्धः (सर्वोप० १) विषयव्यसन युक्त तृष्णा ही बन्धन है और सर्व विषय व्यसननिर्मुक्ति ही मुक्ति है।[4] तृष्णा कहने से विषय व्यसन वासना की अवगति होती है, इसलिए शुद्ध तृष्णा को ही बन्धन कहा गया है। जीव संसार में बाह्य पदार्थ रूप, रस, विषय

---

१. In this times this was the Gods, and this union with the Gods after death was the supreme wish of the ancient vedic rishis, in order to attain fellowship (sayujjyam), companionship (salokya), community of being (sarupya) with Agni, Varuna, Indra, Aditya etc. ( Deussen the Philosophy of the Upanishad published 1908. p. 312.

२. शतपथब्राह्मण ११।४।१।

३. बन्धत्वमपि चेन्मोक्षो बन्धाभावे क्व मोक्षता। मरणं यदि चेज्जन्म जन्माभावे मुक्तिर्न च ( तेजोबिन्दु-प० ५।२४ )

४. योगवासिष्ठ ५।१७।५।

आदि को सत्य मानकर बद्धमनोरथ होकर अवस्थान करता है—यही उनका बन्धन है। यह बन्धन ही सुदृढ़ संसार की शृङ्खला है। "तं बन्धमाहुराचार्याः संसारनिगडं दृढम्" ( योगवा० ५।१७।३ ) भोग की इच्छा बन्धन है विषय या जगत् के भोग की बात कही गयी है। इस जगत् के भोग का त्याग या नाश को ही मुक्ति कहा गया है ( भोगेच्छा मात्र को बन्धस्तत्त्यागो मोक्ष उच्यते। ( यो० ४।३५।३ ) उमास्वाति ने कहा है 'रागद्वेषादिकषाययुक्त हो जीव कर्मयोग्य पुद्गल का ग्रहण कहता है। पुद्गल शब्द का अर्थ जीव भाव को उत्पन्न करने वाला मन होता है यह पुद्गल ग्रहण ही बन्धन है और इसका त्याग मोक्ष है'। "सकषायत्वात् जीवः कर्मण्ये योग्यान् पुद्गलान् आदत्ते, सम्बन्धः" ( तत्त्वार्थाधिगम पृ० ८२-३ ), प्रकारान्तर के न रहने के कारण अविवेक ही बन्धन है ( सां० प्र० भा० ६।१ ) अर्थात् प्रकारान्तर के असम्भव होने से सुख दुःखादिगुण धर्म का निर्गुण आत्मा के धर्म के रूप में ज्ञान ही बन्धन है और बन्धन ही जीव के दुःख का कारण है।

दुःख—शरीर ही आत्मा है—यह सङ्कल्प ही दुःख है। देहोऽहमिति सङ्कल्पस्तद्दुःखमिति चोच्यते। ( तेजोवि० ५।९१ ) विषय संकल्प ही दुःख है। "विषयसङ्कल्प एव दुःखम् ( निराल० उ० ) अतः यह सिद्ध होता है कि बन्धन ही दुःख है। गीता में जन्म, मृत्यु और जरावस्था को दुःख कहा गया है। "जन्ममृत्युजरादुःखैर्विमुक्तोऽमृतमश्नुते" ( गीता, १४।२० )। वस्तुतः जन्म और मृत्यु ही जीव का यथार्थ बन्धन है, अतः इसका नाश ही मुक्ति है। बाधना स्वरूप ही दुःख है "बाधनालक्षणं दुःखम्" ( न्यायद० १।१।२१ )। बाधना शब्द का अर्थ पीड़ा या ताप होता है। दुःख से उत्पीड़ित होकर ही जीव दुःख के नाश की चेष्टा करता है ( सांख्याका० १-४ )। दुःख का आत्यन्तिक नाश ही मुक्ति है। प्रतिकूल वेदनीय दुःख है—इस प्रकार अनेक व्याख्यायें दुःख की दार्शनिकों ने की है।

मुक्ति को अपर पर्याय कैवल्य, निर्वाण, निःश्रेयस्, अमृत, अपवर्ग, अपुनरावृत्ति, स्वरूपप्राप्ति, ब्रह्म भवन, प्रत्यय, संज्ञानाश, आदि क्रिया है। किन्तु योगवासिष्ठ में निर्वाण शब्द का प्रयोग किया गया है। निर्वाण शब्द का निर्वाचन निर्वाणोऽवाते इससे होता है। बौद्धों ने निर्वाण की दीपनिर्वाण से तुलना की है जैसे दीप को बुझाने पर उसको कभी भी देखा नहीं जा सकता है, वैसे ही जोवत्व का अवसान करने पर उस जीव को पुनः खोजना सम्भव नहीं है। बौद्धों की दृष्टि में जीव के अवसान के कुछ भी अवशेष नहीं रहता है। वैदिकों दर्शनिकों की दृष्टि में जीव के अवसान होने पर भी निःशेष रूप में उसकी समाप्ति नहीं होती है वरन् सशेष निर्वाण को ही अवगत कराता है। अद्वैत वेदान्ती ब्रह्मनिर्वाण या ब्रह्मलय समझते हैं। ब्रह्मनिर्वाण होने से जीव ब्रह्मभाव को प्राप्त करता है क्योंकि जीव स्वरूपतः ब्रह्म ही है। अविद्या के नाश से ब्रह्म की जो स्वरूप स्थिति है, उसी को ब्रह्म निर्वाण कहा जाता है। भेदाभेदवादी के मत में निवार्ण के अर्थ में ब्रह्मलय अवगत होता है, क्योंकि उनके मन में स्वरूपतः जीव ब्रह्म नहीं था मुक्ति में ब्रह्म हुआ। वैष्णवों के सिद्धान्त में निर्वाण को अद्वैती के अनुसार सशेष निर्वाण कहने पर भी ब्रह्मलय निर्वाण नहीं है। क्योंकि, मुक्ति होने पर भी उनके मत में जीव ब्रह्म से भिन्नरूप में रहता है। उनके मत में जडदेह का निर्वाह या प्राकृत शरीर का अभाव ही अवगत होता है। "अभावाज्जडदेहस्य विष्णु निर्वाण उच्यते ( मध्वाचार्य ग्रन्थावली पृ० ६९४-१ )। वैष्णवों के मत में मुक्त जीव वैकुण्ठ या गोलोक में रहता है, किन्तु उनका व्यक्तित्व रहता है। गोलोक प्राप्ति ही निर्वाण है। जीव अनात्म समूह की आत्मस्वरूप में ग्रहण करता है, अनात्म वर्ग का अत्यन्तिक रूप में वर्जन ही अपवर्ग है। आत्मा से अतिरिक्त ही अनात्म वर्ग है। न्याय दर्शन में अनात्म वर्ग मिथ्याज्ञान दोष प्रवृत्ति, जन्म एवं दुःख है, इनका आत्यन्तिक त्याग ही अपवर्ग है।

मुक्त जीव का स्वरूप—वैष्णवाचार्य रामानुज के मत में प्रत्यगात्मा = जीव दहराकाश=ब्रह्म के अनुकरण में अपहतपाप्मत्वादि गुण सम्पन्न होता है और बन्धन विमुक्त होता है, किन्तु, दहराकाश=ब्रह्म नहीं होता है'। श्रुति के द्वारा दहराकाश शब्द ब्रह्म का ही वाचक है, क्योंकि अनुकरण करनेवाला कभी अनुकृत के साथ एक नहीं होता है। मुक्तजीव ब्रह्मभाव को प्राप्त करता है किन्तु एक नहीं होता है ब्रह्मणोभावः न तु स्वरूपैक्याम् ( ब्रह्मसूत्र श्रीभा०

१. ब्रह्मसूत्र श्रीभाष्य १।३।२१

१।१।१ )। मुक्ति में जीव-जीव ही रहता है, भोग में ब्रह्मसाम्य प्राप्त करता है। जीव वैकुण्ठ में जाकर दासरूप में अवस्थित भगवान् की लीला का सहचर हो असीम आनन्द को प्राप्त करता है, देहाभिमान ही मुक्ति विरोधी है, जीव का व्यक्तित्व मुक्तिविरोधी नहीं है, अन्य वैष्णवों का भी इस अंश में बहुत साम्य है।

सांख्यमत में मुक्तजीव का व्यक्तित्व रहता है, वैष्णवों के समान शरीर मन आदि रहता है—यह नहीं मानते हैं। जैनदार्शनिक भी यह मानते हैं कि मुक्तजीव सिद्धशील में जाते हैं। वहाँ व्यक्तित्व और देहमन आदि से युक्त होकर वहाँ निवास करते हैं।

आचार्य शंकर ने जीव को स्वरूपतः परब्रह्म किन्तु संसारदशा में वह आत्मविस्मृत रहता है और इस विस्मृति का कारण अविद्या है। ब्रह्मज्ञान होने पर अविद्या की निवृत्ति होनेपर जीव ब्रह्म हो जाता है ( मुण्डक उ० सा० भा० ३।२।९ ) क्योंकि इनके मत में वास्तविक दृष्टि से ब्रह्म से अतिरिक्त कोई द्वितीय सद्वस्तु है। निर्मल जल को दूसरे निर्मल जल में डालने पर वह एकाकार हो जाता है। वैसे ही आत्मा के एकत्व द्रष्टा व्यक्ति की आत्मा भी ब्रह्म ही हो जाती है ( कठ० उ० २।१।१५ )। अतः अद्वैतवादि के मत में युक्तजीव का व्यक्तित्व एवं शरीर मन आदि नहीं रह सकता है।

प्रत्यभिज्ञावादि के मत में युक्ति में जीव परम शिव के साथ एक हो जाता है। इसलिए इस मत में भी युक्त जीव का व्यक्तित्व नहीं रह जाता है। वीरशैववादि के मत में मुक्त जीव नवीन रूप प्राप्त करता है क्योंकि जो जीव बन्धन दशा में ब्रह्म नहीं था किन्तु मुक्त होने पर ब्रह्म हो जाता है। इसलिए इस मत में भी मुक्त जींव का व्यक्तित्व नहीं रह जाता है। भेदाभेदवादि आचार्य भास्कर के मत में जीव और ब्रह्म का भेदाभेद औपाधिक है। मुक्ति में बुद्धि आदि जो उपाधि है उसकी निवृत्ति हो जाती है। अतः जीव ब्रह्म से अभिन्न हो जाता है। शुद्ध जल बिन्दु जैसे शुद्ध जल मिल जाता है, घन के टूटने पर घटाकाश जैसे महाकाश में मिल जाता है वैसे ही मुक्त जीव ब्रह्म से अविभक्त हो जाता है ( ब्र० सू० भा० ४।४।३ )। अतः इस मत में मुक्त जीव का व्यक्तित्व नहीं रह जाता है। बौद्ध मुक्ति को निःश्रेयस निर्वाण कहते हैं इसलिए इस मत में भी जीव का व्यक्तित्व नहीं रहता। योगवासिष्ठ का सिद्धान्त अद्वैतवाद के अनुरूप है। भेद मिथ्याज्ञानमूलक है। अतः जीव का अस्तित्व नहीं रहता है। इसकी स्पष्ट अभिव्यक्ति इस प्रकार है।—

१. सांख्ययोगमत और वैष्णवमत—पूर्वरूप प्राप्ति या स्वरूप प्राप्ति
२. जैनमत—अभिनवस्वरूप प्राप्ति।
३. बौद्धमत—निःशेष निर्वाण दीप के निर्वाण के समान
४. शङ्कर आदि अद्वैतमत सशेषनिर्वाण—ब्रह्म निर्वाण ब्रह्मलय, या ब्रह्मभवन, निर्गुण ब्रह्म प्राप्ति।
५. भास्करमत ( भेदाभेदमत )—सगुण ब्रह्मप्राप्ति।
६. वीरशैवमत—नवरूप प्राप्ति की भ्रमर के समान

**जीवन्मुक्ति और विदेहमुक्ति**—अज्ञाननाश को ही मुक्ति कहा जाता है, इसमें विचारणीय है कि देहनाश के साथ ही अज्ञान का नाश होता है। देह के रहते अज्ञान का नाश नहीं होता है। ब्रह्मज्ञान के होने से अज्ञान का नाश हो जाता है। "ज्ञात्वादेवं सर्वपाशापहानिः" ( श्वेताश्वतर उप०-१।१। ) अतः ब्रह्मज्ञान ही मुक्ति है "ब्रह्मसंस्थोऽमृतत्वमेति" छा० उ०२।२३।१) आचार्य शङ्कर ने कहा है कि तत्त्वज्ञान प्रवृत्त फल कर्म संस्कार का अवलम्बन किये बिना उत्पन्न नहीं हो सकता है ( ब्रह्म सू० शा० भा० ४।१।१५ )। तत्त्वज्ञान होने पर भी प्रारब्ध कर्म का भोग न होने तक शरीरपात नहीं होता है। संस्कार के अनुवर्तन को दार्शनिक परिभाषा में बधितानुवृत्ति कहा जाता है। ज्ञान होने पर भी शरीर का रहना ब्रह्मज्ञानी का अनुभव सिद्ध है (ब्र० सू० शां० भा० ४।१।१५)। इसी को जीवन्मुक्ति कहा जाता है। शरीर के नाश होने पर ब्रह्मलीन या ब्रह्म प्राप्त होने को विदेहमुक्ति कहा जाता है। न्यायवैशेषिक,

सांख्ययोग, तन्त्र, बौद्ध और जैना आदि भी जीवन्मुक्ति और विदेहमुक्ति को मानते हैं। वैष्णवाचार्य ने अविद्यानाश को मोक्ष माना है, शरीर अविद्या जन्य है, अतः देह रहने तक अविद्या का नाश नहीं होता है। मुक्ति सालोक्य, सारूप्य, सामीप्य और सायुज्य मानी गई है। इन्हें परममुक्ति को निकृष्ट माना गया है। सूतसंहिता के मत में परममुक्ति ही यथार्थमुक्ति है।

वैदिकमुक्ति—वेद और उपनिषद में अमृतत्व प्राप्ति, ब्रह्मभवन, सर्वभवन, सर्वातीतभवन, व्यक्तित्वलोप, स्वरूप प्राप्ति आदि को ही मुक्ति माना है।

अमृतत्वप्राप्ति—जो वेदोक्त तत्त्व को जानते हैं वे ही अमृतत्व की प्राप्ति करते हैं। "य इत्तद्विदुस्तेऽमृतत्वमानशुः" (ऋक्संहिता १।६।२३) जो ब्रह्म को जानता है वह सम्यक् स्थित होता है, वह पुनः संसार में नहीं आता है "य इत्तद्विन्दुस्त इमे सभासते" ( ऋ० सं० १।११४ ३९ ) दीर्घतम ऋषि के मत में ब्रह्मज्ञान से ही जीव ब्रह्म में सम्यक स्थिति होने पर वह पुनः संसार में नहीं आता है यही अमृतत्व या मोक्ष है "तमेव विद्वान् न विलाप मृत्योः" ( अथर्व सं० १३।८।४४ ) ब्रह्म को जानकर ऋषिगण मृत्यु से नहीं डरते हैं। इस प्रकार ऋषियों के अनेक वचन संहिता और उपनिषद् में मिलते हैं।

ब्रह्मभवन ही मुक्ति है—ब्रह्म को जानकर जीव ब्रह्म ही हो जाता है। स्वयम्भू ब्रह्मा ने कहा है "प्रथमोत्पन्न की भली-भाँति सेवाकर सर्वभूत को लोक समूह को सभी दिशा और विदिशा को सर्वथा ब्रह्मरूप में जानकर अर्थात् सार्वात्म प्राप्त कर सत्यस्वरूप परब्रह्म से सम्यक् प्रवेश करता है। "परीता भूतानि परीत्य लोकान् परीत्य सर्वाः प्रदिशो दिशश्च। उपस्थाय प्रथमजा मृतस्यात्मनात्मानमभिसंविशेत्" ( वाज सं० मा० शा० १४।७।२।१९ ), बृ० उ० ४।४।१७ )। लोग दिशाओं एवं स्वर्ग को ब्रह्म विस्तार जानकर, उनको सभी तरह से ब्रह्मरूप में जानकर शीघ्र ही उसका दर्शन करता है वही हो जाता है और वही रहता है। "परिद्यावा पृथिवी सद्य इत्वा परि लोकान् परिदिशः परिस्वः। ऋतस्य तस्तं विततं विचृता तदपश्यत्तदभवत्तदासीत्" ( वा० सं० ३२।१२ काण्व सं० ४।५।३।९, तैत्ति० आ० १०।१।१७ ) इस प्रकार के अनेक श्रुतियों से ब्रह्मभवन का प्रतिपादन किया गया है। "यस्त्वमसि सोऽहमस्मि सत्वमसि", जो तुम हो मैं भी वही हूँ, जो मैं हूँ तुम भी वही हो, तब प्रजापति उसकी अभ्यर्थना करते हैं, वह पुण्य कर्म का परम फल प्रजापति के साथ ऐकात्म्य भाव की प्राप्ति है। योगवासिष्ठ में इसका बहुधा प्रतिपादन किया गया है।

सर्वभवन।—ब्रह्म सर्वात्मक है, अतः ब्रह्मज्ञजीव भी सर्वात्मिता की प्राप्ति करता है। जैमिनीय उ० ब्रा० १ १४।५।५ ) इसके अनेक उदाहरण है। जैसे ऋषि वामदेव ने सर्वात्मता को प्राप्त किया। उनसे दृष्ट और उपलब्ध तत्त्र ऋग्वेद के चतुर्थ मण्डल के २६वे सूक्त में वर्जित है। मैं मनु हुआ, मैं ही सूर्य हूँ, मैं ही दीर्घतमा का पुत्र हूँ, मेधावी कक्षिवान् ऋषि हूँ इत्यादि, हे मानव ! सर्वात्मक मुझे देखें। मैं ब्रह्म हूँ मैं सर्वरूप हूँ, ( ऋक्सं० ४।२७।१, ऐत० आ० २।५।१ )। इस प्रकार के विषय अनेक सूक्तों में उपलब्ध हैं। महर्षि अम्भृण ऋषि की कन्या वाक् ने सर्वस्वरूपता का प्रतिपादन किया है ( ऋ० सं० म० १० सूक्त १२५ )।

महर्षि सनत्कुमार ने कहा है कि सर्वदर्शी अर्थात् सभी वस्तुओं में ब्रह्मरूप, अहं या आत्मा का दर्शन करते हैं। सभी को ब्रह्मरूप में देखने के कारण संसार की सभी वस्तुएं प्राप्त हो जाने से किसी वस्तु को प्राप्त करने की इच्छा नहीं होती है, ब्रह्मरूप में एक रूप हो जाते हैं, सृष्टिकाल में दृष्टि भेद तीन, पाँच, सात और नौ प्रकार होते हैं पुनः वह एकादश, एकाशत और एक सहस्र बीस होते है। "न पश्यो मृत्युं पश्यति न रोगं नोत दुःखताम्। सर्वं स पश्यः पश्यति सर्वमाप्नोति सर्वशः इति" स एकधा भवति त्रिधा भवति, पञ्चधा, सप्तधा नवधा चैव पुनश्चैकादशः स्मृतः, शतञ्च दश चैकश्च सहस्राणि च विंशतिः ( छा० उ० ७।२६।२ )। इस एकत्व की प्राप्ति होने पर मानव सभी के हित और सुख के लिए जीवन्मुक्त हो सयत्न रहेगा।

सर्वातीत यवनरूप मुक्ति में ब्रह्म ज्ञान से जीव ब्रह्म हो जाता है, सर्वात्मक ब्रह्मज्ञान से जीव सब हो जाता क्योंकि इस रूप में ब्रह्मद्वैतात्मक सजातीय और विजातीय भेदरहित होकर भी स्वगत भेद युक्त होता है, इसीलिए आचार्य शङ्कर ने ब्रह्मात्मैक्यदर्शन कहा है, कर्म-सहित द्वैतैकात्मदर्शन-सम्पन्न विद्वान् देह के त्याग के बाद जगदात्मत्वया हिरण्यागर्भ स्वरूप को प्राप्त करते हैं ( वृ० उ० ३।२।१३ )। पुण्य सञ्चय का परमोत्कर्ष द्वैतैकत्वात्म प्राप्ति ही है ( वृ० उ० १।२।६ )। इसको सप्रपञ्च ब्रह्म भवन ही कहा है। योगवासिष्ठ में इस मत का विशिष्ट वर्णन है। विभिन्न उपनिषदों में इसका वर्णन मिलता है। ऐसा प्रतीत होता है कि सर्वातीत अवस्था में सर्वात्मक अवस्था का वर्णन ही श्रुति का उद्देश्य है। महर्षि याज्ञवल्क्य ने कहा "न प्रेत्य संज्ञास्तीति" ( वृ० उ० २।४।१२ )। मुक्ति में विशेष विज्ञान नहीं रहता है।

**ब्रह्म साम्य भवन**—जब द्रष्टा सुवर्ण वर्ण जगत् का कर्ता एवं जगत् के योनि कारण ईश्वर पुरुष ब्रह्म का दर्शन करता है, तब यह विद्वान् पुण्य और पाप का परित्याग कर निरञ्जन हो परम साम्य प्राप्त करता है। ( मु० उ० ३।१।३ ) ऋग्वेद में एक के अर्थ में समान शब्द का प्रयोग होता है ( ऋ० सं० १।१६४।२० )। अतः, एकीभाव या एकत्व ही वर्णित है। मुण्डकोपनिषद् में तो "एकी भवन्ति" ( ३।२।७ ) कहा है। निरतिशय साम्य अवस्था में ब्रह्म से जीव का कुछ भी भेद नहीं रहता है। "परमं प्रकृष्टं निरतिशयं साम्यम्, समतामद्वयलक्षणं— इत्यादि इसके भाष्य में शङ्कर ने कहा हैं। श्रुति ने समुद्र में गिरी हुई नदी का दृष्टान्त देकर कहा है कि तब ब्रह्म से जीव का कुछ भी भेद नहीं रहता है, जीव ब्रह्म में विलीन हो जाता है ( मु० उ० भा० ३।२।८ )। पतञ्जलि के योगदर्शन में और योगवासिष्ठ में ऋग्वेद का ब्रह्म साम्य प्रदर्शित किया गया है।

**व्यक्तित्वलोप**—उपनिषत् में कहा गया है कि मुक्त पुरुष का व्यक्तित्व नहीं रहता है। याज्ञवल्क्य ने कहा है—पञ्चभूतात्मक उपाधि के सम्पर्क में जीव का व्यक्तित्व उत्पन्न होता है। तत्त्वज्ञान होने पर उपाधि के साथ उसका भी विनाश हो जाता है ( वृ० उ० २।४।१२, ४।५।१३ )। यम ने नचिकेता से कहा—शुद्ध जल में निक्षिप्त शुद्ध जल जिस तरह एक ही जाता है। हे गौतम ! मननशील विज्ञानी पुरुष की आत्मा भी ब्रह्म के साथ एकीभाव प्राप्त करता है ( वृ० उ० २।१।१४ )। देहारम्भक प्रणादि पन्द्रह कलायें अपने-अपने करण में लीन होते हैं, चक्षु आदि सभी इन्द्रियाँ आदित्यादि अपने प्रति देवता में लीन हो जाते हैं। कर्म एवं विज्ञानात्मा अव्यय परब्रह्म में एकीभाव को प्राप्त करते हैं ( मु० उ० ३।२।६ )। नदी का उदाहरण देते हुए समुद्र में प्राप्त नदियाँ अपने नाम और रूप से विमुक्त हो जाती है। इसी तरह परमपुरुषनिष्ठ तत्त्वज्ञानी की भी सोलह कलाएँ परमपुरुष में विलुप्त हो जाती है, नामरूप विनष्ट हो जाने से वह परम पुरुष हो जाता है, वह अंशज्ञानशून्य = पूर्ण और अमृत हो जाता है ( प्रश्न० उ० ६।५ )।

**स्वरूप प्राप्ति**—मुक्त होने पर जीव की संज्ञा या इन्द्रियजन्य विशेष ज्ञान नहीं रहता है एवं व्यक्तित्व भी नहीं रहता है। वैदिकों ने इसी मुक्ति को निर्वाण कहा है। योगवासिष्ठ में इसका विवरण प्राप्त है। किन्तु बौद्धों की तरह शून्य में इसका पर्यवसान नहीं होता है। नैरात्म्यवादी या शून्यवादी दार्शनिक मुक्ति को निर्वाण मानकर जिस अर्थ को समझते वैदिक या योगवासिष्ठकार यह नहीं मानते हैं। मुक्ति में उपनिषद् के अनुसार जीव ब्रह्म हो जाता है।[1] ब्रह्म भवन के कारण जीव भाव का व्यक्तित्व का एवं इन्द्रिय जन्म विशेष ज्ञान का विनाश या निर्वाण होता है, इसीलिए, इसको निर्वाण प्रकरण कहा है। निर्वाण का अर्थ ब्रह्मनिर्वाण होता है। इसी का संक्षेप निर्वाण है। जीव का विनाश न होकर वृद्धि या बृंहण ही होता है। अणुमात्र से बृहत्तम ब्रह्म होता है। शाण्डिल्योपनिषद् के अनुसार 'चिदानन्दैक रससन्मात्र' जीव का परमतत्त्व अथवा सर्वजगत् का बृंहण करता है और परब्रह्म से कहा जाता है। मुक्ति से पूर्व बन्धन दशा में भी जीव वस्तुतः ब्रह्म ही है। ब्रह्म ही जीव के रूप में बन्धनग्रस्त होता है। अतः

---

१. द्रष्टव्य तैत्ति० उ० ३।५

मुक्ति में जीव पुनः अपने स्वरूप को प्राप्त करता है, ब्रह्म या उत्तम पुरुष होता है। यह सम्प्रसाद इस शरीर से सम्यक् उत्थित होकर परम ज्योति को प्राप्त करता है—अपने रूप में प्रकाशित होता है, यही आत्मा है, यही अमृत और अभय है। यही ब्रह्म है। "अथ य एष सम्प्रसादोऽस्मच्छरीरात् समुत्थाय परं ज्योतिरूप सम्पद्यते एष आत्मेति होवाचैतदमृतमभयमेतद् ब्रह्मेति" ( छवा० उ० ८।३।४ )। इन्हीं श्रुतियों के आधार पर आचार्य बादरायण ने यह निश्चित किया है कि मुक्ति में जीव अपने स्वरूप में अवस्थित होता है।[1] यही जीव की ब्रह्म प्राप्ति या जीव ब्रह्म को स्वरूप प्राप्ति कहा गया है। यह सत्य है कि योगवासिष्ठ में साक्षात् श्रुति में कहा गया सिद्धान्त ही विभिन्न गाथाओं के आधार पर परिपुष्ट किया गया है।

बादरायण व्यासकृत वेदान्त सूत्र पर अद्वैताचार्य मत में मुक्ति—वेदान्त सूत्र में "अथातो ब्रह्मजिज्ञासा" ( १।१।१ ) से आरम्भ कर "अनावृत्तिःशब्दात्" इससे उपसंहार किया गया है।

आचार्य जैमिनि और बादरि मत में मुक्त जीव का स्वरूप—जैमिनि ने कहा है कि मुक्त जीव ब्रह्म सम्बन्धीय निष्पापसर्वज्ञरूप में निष्पन्न होता है। मुक्त जीव अपने स्वरूप में होता है, इसका उपदेश सनत्कुमार ने नारद को और प्रजापति ने इन्द्र को दिया था। यानवाहनादि के आरोहण के समय या हास-परिहास के समय आमोद-प्रमोद पूर्वक विचरण करते हैं, किन्तु, आत्मसन्निहित का स्मरण नहीं करते हैं ( छा० उ० ८।१२।३ )। मुक्तात्मा निष्पापत्वादि ब्राह्मगुणविशिष्ट एवं स्वाधीनत्वादिब्रह्मस्वरूपैश्वर्ययुक्त स्वरूपसम्पन्न होते हैं, इनके अनुसार शरीर और इन्द्रियादि भी मुक्त जीव के रहते हैं ( ब्रह्मसू० ४।४।११ )। भूमाविद्या के उपदेश के समय मुक्त पुरुष अनेक प्रकार के होते हैं, शरीर भेद के बिना अनेक प्रकार सम्भव नहीं है। वादी के अनुसार शरीर और इन्द्रियादि मुक्त के नहीं रहते हैं। इसके बाद उपदेश किया गया है कि आत्मा मनरूपी नेत्र से सभी काम्य विषयों का दर्शन और आनन्द-भोग करता है। इसीलिए मन के द्वारा दर्शन यह श्रुति में कहा गया है, अतः, इनके मत में मन के रहने पर भी शरीर और इन्द्रियाँ नहीं रहती हैं, फलतः, स्वरूप स्मृति ही मुक्ति है, सशरीर और शरीर उभयबोधि का श्रुति है। अतः, बादरायण का कहना है कि मुक्त आत्मा जब सशरीरभाव का सङ्कल्प करता है तो सशरीर होता है और जब अशरीर भाव का सङ्कल्प करता है तो तब अशरीर होता है। "द्वादशाहवदुभयविधं बादरायणोऽतः" ( ब्रह्मसू० ४।४।१२ )।

औडुलोमि के मत में मुक्त जीव का स्वरूप—संसार बन्धन से मुक्त जीव का ब्रह्म के साथ अभिन्नता को इस प्रकार कहा है। संसारावस्था में जीव के ब्रह्मस्वरूप से भिन्न होने पर भी मुक्तावस्था में अभेद होता है। इस होने वाले अभेद का लक्ष्य करके ही याज्ञवल्क्य ने ब्रह्मवाचक आत्मशब्द का संसारावस्था के जीव के लिए प्रयोग माना है। जीव और ब्रह्म का औपाधिक भेद बताने के लिए शङ्कर और भास्कर ने अग्नि के विस्फुलिङ्ग का उदाहरण दिया है। भेद स्वाभाविक हो या औपाधिक मुक्ति होना जीवब्रह्म से सर्वथा अभिन्न हो जाता है। मुक्त पुरुष शुद्ध चेतनस्वरूप हो जाता है, क्योंकि, यही जीव का स्वरूप है। पारमार्थिक दृष्टि से मुक्त आत्मा निर्द्धर्मक होने पर भी शुद्ध एवं अखण्ड चैतन्यमात्र होने पर भी उसमें व्यवहारवश ब्राह्मगुणैश्वर्य के सद्भाव का सामञ्जस्य किया जा सकता है। अतः, विरोध नहीं है।

आचार्य शङ्कर के सिद्धान्त में मुक्ति—आचार्य शङ्कर ने कहा है कि जीव की अपने स्वरूप की प्राप्ति ही मुक्ति है ( ब्रह्म सू० ४।४।१–२ )। स्वरूप प्राप्ति का यह अर्थ नहीं है कि मोक्ष में अपूर्व या आगन्तुक किसी अन्य धर्म की प्राप्ति होती है।[2] जो जिसका स्वरूप रहता है, वह उसमें नित्य वर्तमान रहता है, स्वरूप का विपर्यय होने से वस्तु का ध्वंस हो जायेगा। संसार की दशा में अज्ञान की दशा में तिरोहित होने अनुभवमात्र होता है। मोक्ष में

---

१. ब्रह्मसूत्र १।३।१९, सम्पद्याविर्भावः स्वेनशब्दात् ४।४।१।

२. Gaudapāda १४।९४।

तत्त्वज्ञान से अज्ञान का आवरण तिरोहित होने से आविर्भाव हुआ है—ऐसी प्रतीति होती है। देहात्मबोध का परित्याग कर परज्योतिः सम्पन्न हो स्वरूप अभिनिष्पन्न होता है। स्वरूपोपलब्धि होने पर सभी दुःखों से विनिर्मुक्त हो जाता है। देहात्माभिमान सम्पन्न आत्मा ही प्रिय और अप्रिय का स्पर्श नहीं करता है ( छा० उ० ८।१२।१ )। वही उत्तम पुरुष है। इससे यह स्पष्ट है कि पूर्वबन्धन ज्ञान की निवृत्ति ही मोक्ष है, अतः स्वरूपबोध से अतिरिक्त किसी लाभ की अपेक्षा नहीं है। स्वरूप प्राप्त जीव ब्रह्म से अभिन्न हो जाता है। लवण का टुकड़ा समुद्र में पड़ने पर वह उसमें मिल जाता है। मुक्त जीव भी इसी प्रकार ब्रह्म में लीन हो जाता है। जीव ब्रह्म को पृथक् करने वाली अविद्या और उसका संस्कार मोक्षदशा में पारमार्थिक दृष्टि से नहीं रहता है। अहं ब्रह्मास्मि ( बृ० उ० १।४।१० ) और तत्त्वमसि ( छा० उ० ६।८।७ ) से इसी अर्थ को कहा गया। तत्त्वद्रष्टा विद्वान् जब हिरण्यवर्ण, जगत् स्रष्टा ब्रह्मयोनि ईश्वर पुरुष का साक्षात्कार करता है तब वह पुण्य पापरहित हो निरञ्जन या निर्लेप हो परमब्रह्म हो जाता है। परमं साम्यमुपैति' ( मु० उ० ३।१।३ ) यह श्रुति मुक्तजीव परमब्रह्म के साथ साम्य का निर्देश करती है। परम साम्य और अद्वय अभिन्नार्थक है। इसके पूर्ववाक्य में एकत्व की विवक्षा की गई है। जैसे नदी नाम और रूप का परित्यागकर समुद्र हो जाती है, मोक्ष जीव भी वैसे ही परब्रह्म हो जाता है। निरुक्तकार ने भी लिखा है 'समित्येकी भावे। विजातीय, सजातीय एवं स्वगत जितने भी श्रेष्ठ की कल्पना हो सकती है, 'अविभाग' शब्द से सभी के सद्भाव की सम्भावना निषिद्ध हो जाती है, "एकमेवाद्वितीयम्" ( ऐ० उ० ६।२।१ ) इस श्रुति में इसी अर्थ का प्रतिपादन होता है। मुक्त-जीव वास्तविक दृष्टि से चैतन्यस्वरूप हो जाता है, किन्तु व्यवहार की दृष्टि से ऐश्वर्यसम्पन्न रहता है। जो पारमार्थिक सत्य, कूटस्थ, नित्य, आकाश के समान सर्वव्यापी, सभी विकारों से रहित, नित्यतृप्त, निरवयव एवं स्वयं ज्योतिः स्वरूप अर्थात् स्वप्रकाशस्वभाव, जिसमें स्वकार्यसहित धर्म और अधर्म का भूत, भविष्य और वर्तमान तीनों कालों का स्थानराहित्य अर्थात् सर्वधर्मातीत, कालत्रयातीत अशरीरत्व ही मोक्ष है। ब्रह्मोपासक देहपात के बाद देवयान मार्ग से ब्रह्म में उपनीत हो पुनः नहीं लौटते हैं। उपासनादि के द्वारा सालोक्य आदि की प्राप्ति होती है, किन्तु वहाँ कर्म के तारतम्य से उपासक के फल में भी तारतम्य रहता है। ब्रह्मैकत्व मुक्ति में उत्कर्षापकर्ष रूप तारतम्य सम्भव नहीं है। "न तु मुक्तौ कश्चिदतिशयासद्भावोऽस्ति" ( ब्र० शां० भा० ३।४।५२ )। मोक्ष में दर्शनादि व्यवहार नहीं रहता है, एकमात्र ब्रह्म ही है और कुछ भी नहीं है, इस अवस्था में कौन किसको देखेगा, कौन किससे जिज्ञासा करेगा, क्योंकि सब कुछ अद्वैत ही हो जाता है ( बृ० उ० ४।५।१५ )। यह व्यवहार शून्यावस्था है, "मुक्तस्यापि सर्वैकत्वात् समानो द्वितीयाभावः" सभी को अद्वैत हो जाने से द्वितीय कुछ भी नहीं देखता है। इस अवस्था में विज्ञान घन आत्मा वर्तमान रहता है किन्तु उपाधियाँ विनष्ट हो जाती हैं।

यह मुक्ति नित्य सिद्ध है, यह कर्मों के फलस्वरूप उत्पन्न नहीं होती है, मिथ्याज्ञान के ब्रह्मात्मैक्य विज्ञान प्रकाशित होता है। ब्रह्म और मोक्ष एक ही बात है। शङ्कर का कहना है कि गुण मानने पर अविद्या जो इसकी योनि है, उसको मानना पड़ेगा। कतिपय वेदान्ती भेद और अभेद का सामञ्जस्य दिखाते हुए कहते हैं कि मोक्षावस्था में ब्रह्म और जीव एक हो जाता है, अतः अभेद सत्य है और संसार दशा में जीव और ब्रह्म का भेद है, अतः यह भी सत्य है। शङ्कर ने कहा है कि "तत्त्वमसि आदि श्रुतियों के द्वारा जीव और ब्रह्म का अभेद ही कहा गया है। एकत्व-दर्शन को भूमा और अमृत कहा गया है और नानात्वदर्शन अल्प और मर्त्य है। इससे यह प्रतीत होता है कि भेदज्ञान और असत्य है और अभेद ज्ञान सत्य है—यह जीव की नित्य सिद्धावस्था है। अज्ञानवश जीव अपने को बद्ध और ब्रह्म से अलग मानता है, किन्तु अज्ञान की निवृत्ति होते ही जीव का स्वतः सिद्ध ब्रह्मस्वरूप स्फुरित हो जाता है। ( ब्र० सू० शा० भा० १।३।१९ ) इस मत में जीव और ब्रह्म में कोई भेद नहीं है।

आत्मतत्त्वविवेक में आचार्य उदयन ने कहा है "आत्मा वा अरे द्रष्टव्यः श्रोतव्यो मन्तव्यो निदिध्यासितव्यः" मैत्रेयी ब्राह्मण की सारतम उपदेश भारतीय सभी शास्त्रों का सार है। भारतीय जनता का जीवन-प्रवाह और आशा आकाङ्क्षा पर्यवसित होता है। इसी ब्राह्मण में कहा गया है "एतावदरे खल्वमृतत्वम्"।

आत्मा का श्रवण, मनन और निदिध्यान ही मोक्षलाभ का यही एकमात्र साधन है। प्रियतमा मैत्रेयी को उपदेश देकर याज्ञवल्क्य ने संन्यास ग्रहण किया था। इसी उपदेश का विस्तार करने के लिए भारतीय दर्शनों की असंख्य धाराएँ प्रवाहित हुई हैं। भारतीय दर्शनों का परिचय देने में ही सहस्र जीवन व्यतीत हो जायेगा फिर भी यह अशेष नहीं होगा, अनादिकाल से जो दार्शनिक चिन्ता भारत वसुन्धरा पर मुखरित है, उसको दो चार ग्रंथों को लिखकर समाप्त नहीं किया जा सकता। अन्त में आचार्य ने कहा है आत्मसाक्षात्कार का कारण आत्मा का श्रवण, मनन और निदिध्यासन ही है। उपनिषद् के वाक्यों के द्वारा आत्मा का श्रवण और शुद्ध अर्थ के सम्भावित अर्थ की सत्यता के लिए श्रुति के अनुरूप युक्तियों के द्वारा श्रुत अर्थ का मनन और मनन के द्वारा सम्भावित अर्थ का साक्षात्कार के लिए निदिध्यासन आवश्यक है। एक ही आत्मतत्व का श्रवण, मनन और निदिध्यासन करने पर वह आत्मतत्व अपरोक्ष रूप में भासमान होता है और आत्मतत्व का अपरोक्ष रूप में अवभाषण ही मोक्ष है। आत्मतत्व के निदिध्यासन में प्रवृत्त अधिकारी के सम्मुख समस्त जगत्-प्रपञ्च आत्मा के बहिर्भूत रूप में प्रकाशित प्रतीत होता है। इस अवस्था का अवलम्बन कर कर्ममीमांसक लोक में स्थान लाभ करता है। बाह्य अर्थ में ही दृष्टि की प्रबलता होने पर चार्वाक मत का उत्थान होता है। इसीलिए श्रुति में कहा गया है "पराञ्चि खानि व्यतृणत् स्वयंस्वमात् पराङ् पश्यति नान्तरात्मन्" अनात वस्तु के ग्रहण में पटु इन्द्रियाँ बाह्य विषय को ही देखती है, आत्मदर्शन ही करती है। इस अवस्था में इसके लिए चार्वाक मत का अभ्युदय होता है। जिस दृष्टि को अवलम्बन कर कर्ममीमांसकों की प्रवृत्ति होती है उनकी उन दृष्टि के निवारण के लिए ही श्रुति कहती है "कर्मभिर्त्युमृषयो निषेदुः प्रजवन्तो द्रविणमृच्छमाना अथापरे ऋषयो मनिषिणः परं कर्मभ्योमृतममृतत्वः" ( वात्सायन भाष्य—८.१.६९ )। इसके बाद आत्मोपासक आत्मा के प्रकर्षता से आत्मा को अर्थाकार में देखते हैं। इसी अवस्था में उपासक यह अनुभव करते हैं मैं सर्वात्मिक हूँ इस दृष्टि का अवलम्बन कर ब्रह्म परिणामवाद त्रिपण्डि सिद्धान्त पर्यवसित होता है और विज्ञान मययोगाचार बौद्धों का अभ्युत्थान होता है। आत्मा जो अर्थाकार है वह आत्मैवेदं सर्वं इस श्रुति के द्वारा कहा जाता है। उपासक इसी अवस्था में रुक न जाय इसलिए श्रुति अर्थाकार को आत्मस्वरूप नहीं है यह बताने के लिए अगन्धं अरसं अचक्षुरश्रोतं इत्यादि कहा गया है। आत्मा की विषयाकारिता के विशेष के लिए आत्मोपासक विषय का अभाव देखते हैं। इस अवस्था में रूप, रस आदि विषयों का स्फुरण नहीं रहता है। प्रपञ्चरहित आत्मस्वरूप भासमान होता है। इस अवस्था का अवलम्बन कर वेदान्तकार मात्र उपसंहृत होता है। यह वेदान्त की प्राथमिक उदयन ने कही है। विषयरहित चिन्मात्र वस्तु सम्भावित न होने से इस अवस्था का अवलम्बन कर शून्यवादि माध्यमिक बौद्ध अपने सिद्धान्त को व्यक्त करते हैं। इस निरात्मवाद का प्रतिपादक असदेवेदमग्र आसीत् इत्यादि श्रुतियों को इस सिद्धान्त का अनुग्राहक माना। इस अवस्था से उपासकों को विरत करने के लिए और नैरात्मवाद से ऊपर उठने के लिये "अन्धतमः प्रविसन्ति चेकेचात्महनो जनाः" इत्यादि श्रुतियाँ प्रवृत्त होती हैं। इसके बाद उपासक आत्मा के साथ विषय का भेद दर्शन करता है; अनन्तर शक्ति ही विश्व की जननी आत्मा निर्लिप्त है। इस सिद्धान्त का उत्थान होता है; श्रुतियाँ भी 'प्रकृतेःपरस्वात्' इत्यादि वाक्यों से आत्मा को निर्लिप्तरूप में प्रतिपादन करती है। विवेक दृष्टि ( भेद दृष्टि ) के प्रात्याख्यान के लिए श्रुति कहती है—"नान्यत् सत्' अर्थात् आत्मा से अतिरिक्त कोई भी सत् पदार्थ नहीं है। इस अवस्था में केवल आत्मा ही प्रकाशमान रहता है। इसी दृष्टि का अवलम्बन कर अद्वैत मत का उपसंहार होता है। इस अवस्था के प्रतिपादन के लिए 'भर्तावाचो निर्वतन्ते अप्राप्यमनसा सह' यह श्रुति कहती है; आत्मा वाक्य और मन से अतीत है यह कभी भी देय नहीं हो सकती है। इसलिए श्रुति इसका प्रत्याख्यान नहीं करती। इस अवस्था में जब केवल आत्ममात्र प्रकाशित रहता है तब विषय प्रदर्शन नहीं होता। इसी विषय के प्रतिपादन के लिए न पश्यतित्याहुःरेकी भवति इत्यादि श्रुति कहती है। वस्तुतः निषेधरूप से वस्तु का प्रतिपादन होने पर निषेध्यमान वस्तु का उल्लेख कर उस वस्तु का प्रतिपादन किया जाता है। निषिध्यमान वस्तु का उल्लेखपूर्वक परमार्थ वस्तु का प्रतिपादन यथार्थ प्रतिपादन नहीं है। इसलिये द्वैत निषेध का उल्लेखपूर्वक समीचीन

नहीं हो सकता। इसीलिये निषेध मुख से तत्व प्रतिपादन से विरत करने के लिए श्रुति कहती है—"न द्वैतं नाऽपि चाद्वैतं"। इसी के अनुरूप एक श्लोक दक्षस्मृति के सप्तम अध्याय के अट्ठासी संख्या में उपलब्ध होता है और भामती और कल्पतरु में भी ४.१.३ सूत्र पर उल्लेख मिलता है—यद्यदद्वैते न तोषोस्ति मुक्त एवासि सर्वदा इसीलिए आत्मविषयक निर्विकल्प ज्ञान उदित होता है। आत्ममात्रविषयक निर्विकल्पक ज्ञान ही मोक्षनगर के प्रवेश का श्रेष्ठतम ज्ञान है। यदि न्यायदर्शन उपसहृत होता है इसी के प्रतिपादन के लिए श्रुति कहती है निष्काम, आप्तकाम, आत्मकाम ब्रह्म हो कर ही ब्रह्म को प्राप्त करता है। वहाँ से वह पुनः नहीं लौटता है वही ततत्वरूप हो जाता है ( वात्स्यायन भाष्य ४.१.६९ )। रघुनाथ शिरोमणि ने भी इसके व्याख्या में कहा है—"शुद्ध स्वप्रकाश चित् स्वरूप ब्रह्म प्रतिपादकवेदान्तानाम् उपसंहारः प्रतिपाद्यान्तरविरहात्"।

**योगवासिष्ठ और निर्वाण स्वरूप**—योगवासिष्ठ के वर्णन के अनुसार जिसकी सत्ता से सम्पूर्ण जगत् सत् के रूप से भासमान होता है। ब्रह्म सम्पूर्ण जगत् का अधिष्ठान है, अभिन्न निमित्तपादान के रूप में विश्व का उत्पादन है, उसी में सभी पदार्थ वर्तमान रहते हैं। वह सभी विश्वजनन की शक्तियों से सम्पन्न है, आत्मा होने के कारण वह सर्वत्र ओत-प्रोत है, उस परम तत्त्व की सर्वत्र स्थिति है, ब्रह्म से ही प्रकट होता है और उसमें ही सब लीन हो जाता है।

यस्मिन्सर्वं यतः सर्वं यत्सर्वं सर्वतन्त्रवत्। सर्वं सर्वतया सर्वं तत्सर्वं सर्वदा स्थितम्। ( ६।२।१८४।४६ )
यतः सर्वाणि भूतानि प्रतिभान्ति स्थितानि च। यत्रैवोपशमं यान्ति तस्मै सत्यात्मने नमः॥ ( १।१।१ )

योगवासिष्ठ का यह कथन "यतो वा इमानि भूतानि जायन्ते, येन जातानि जीवन्ति यत्प्रयन्त्यभिसंविशन्ति" एवं "तस्यैव भासा सर्वमिदं विभाति" इस श्रुति के अनुसार जो जन्माद्यस्य यतः ( ब्र० सू० १।१।२ ) व इस सूत्र में वर्णन मिलता है, उसी के अनुरूप इस योगवासिष्ठ का वर्णन है। आनन्दं ब्रह्मणो विद्वान् इस श्रुति और आनन्दमयाधिकरण के सूत्रों में वर्णित विषय को आधार बनाकर योगवासिष्ठ में कहा है, जिससे पृथ्वी और स्वर्ग में अर्थात् चराचर विश्व में आनन्द की उपलब्धि होती है, उस ब्रह्मानन्दस्वरूप तत्त्व को नमस्कार है अर्थात् वह परम तत्त्व सत्, चित् और आनन्दस्वरूप है। वह परम ब्रह्म ही द्रष्टा, दृश्य और उस ज्ञान-स्वरूप परम तत्त्व को नमस्कार है। यह योगवासिष्ठ का सत्यं ज्ञानमनन्तं ब्रह्म इस श्रुति में वर्णित तत्त्व एवं इसके आधार पर "शास्त्रयोनित्वात् ( १।१।३ ) सूत्र में वर्णित विषयों को संग्रहीत किया है।

"ज्ञाता ज्ञानं तथा ज्ञेयं द्रष्टा दर्शनदृश्यभूः। कर्ता हेतुः क्रिया यस्मातस्मै ज्ञप्त्यात्मने नमः"
"स्फुरन्ति सीकरा यस्मादनन्दस्याम्बरेऽवनौ। ( १।२।२)
सर्वेषां जीवनं तस्मै ब्रह्मानन्दात्मने नमः॥ (१।१।३)

योगवासिष्ठ के उपक्रम वाक्य में अपने प्रतिपार्य विषय को संगृहीत कर उपसंहार प्रकरण निर्वाण में इसका पूर्ण विश्लेषण प्रस्तुत किया है, अतः अद्वय ब्रह्म को प्रतिपादन में ही इस ग्रन्थ का तात्पर्य है।

अद्वैतियों ने ब्रह्म को वर्णन करते हुए कहा है कि ब्रह्म मन और वाणी से अतीत है। योगवासिष्ठ में भी इस विषय का वर्णन करते हुए कहा है कि ब्रह्म का वर्णन नहीं किया जा सकता है वह शब्द और इन्द्रियों से परे हैं। स्वानुभूति मात्रगम्य ब्रह्म किसी भी तरह अभिव्यक्त नहीं किया जा सकता है।

अवाच्यमनभिव्यक्तमतीन्द्रिमनामकम्। ६।२।६२।१७
स्वानुभूतिभवं ब्रह्म वादैस्तल्लभ्यते कथम्। ६।२।१९५।६९

ब्रह्म को नेति, नेति के द्वार ही कहा जा सकता है। ब्रह्म न चेतन है, न जड है, न सत् है, न असत् है, न अहं है, न एक है और न अनेक है अर्थात् ब्रह्म से अतिरिक्त कुछ भी नहीं है, इसलिए उसका किसी विशेष रूप से वर्णन नहीं किया जा सकता है—

न चेतनो न च जडो न चैवासन्न सन्मयः।
नाहं नान्यो न चैवैको नानेको नाप्यनेकवान्। ( यो० वा० ५।७२।४१ )

इसी प्रकरण में ५।७२।४२ और ४३ में भी इसी प्रकार ( कहा गया ) है।

वाणी से परे होने के कारण एक या अनेक, शून्य या भावात्मक ब्रह्म का क्या स्वभाव नहीं कहा जा सकता है क्योंकि जिसका शब्द के द्वारा वर्णन ही नहीं किया जा सकता है, मुक्त पुरुष ही इसका अनुभव कर सकते हैं।

यतो वाचो निवर्तन्ते यो मुक्तैरवगम्यते।
तस्य चात्मादिकाः संज्ञाः कल्पिता न स्वभावजाः॥ ( यो० वा० ३।५।५ )

ब्रह्मणः कः स्वभावोऽसाविति वक्तुं न युज्यते।
अनन्ते परमे तत्त्वे स्वत्वास्वत्त्वात्यसम्भवात्॥ ६।१७।२४

शुद्ध चिन्मात्र परमार्थ संवित् स्वरूप ही ब्रह्म है। अवर्णनीय होते हुए भी इतना ही कहा जा सकता है, वह बहुत उत्तम, सूक्ष्म, सर्वात्मक शुद्ध अनुभव स्वरूप, शून्य से शून्य परमानन्द स्वरूप है।

सर्वं सर्वात्मकं सूक्ष्ममच्छानुभवमाकम्। ६।१९।२७
न सन्नासन्न मध्यान्तं न सर्वं सर्वमेव च।

मनोवचोभिरग्राह्यं शून्याच्छून्यं सुखात्सुखम्॥ ३।११९।२३

जैसे जाल में लहरों से उत्थान-पतन से उसमें कोई परिवर्तन नहीं होता है उसी प्रकार सृष्टि और प्रलय से उसमें किसी तरह भेद नहीं होता है। वह अकर्ता और उदासीन होकर कुछ भी नहीं करता है। जैसे प्रकाश के उत्पादन से प्रदीप उदासीन रहता है, वैसे ही सृष्टि के कर्तव्य में ब्रह्म उदासीन ही रहता है। ( द्रष्टव्य यो० वा० ४।५६।१७ से ३३ तक )।

योगवासिष्ठ के अनुसार प्रत्येक वस्तु ब्रह्म ही है, ब्रह्म से सब कुछ अभिन्न है ( ३।६५।१९-१३ )। परमार्थ दृष्टि से योगवासिष्ठ में जगत् मन सभी से तादात्म्य माना है ( द्रष्टव्य ६।४९।२९ से ३२ तक। ) जगत् का ब्रह्म के साथ तादात्म्य अनेक पद्यों से प्रकाशित किया गया है। अन्त में अद्वैत की प्रतिष्ठा करते हुए कहा है—करण, कर्म, कर्ता, जन्म, मरण, स्थिति, सब ब्रह्म ही है, इससे अतिरिक्त कुछ भी नहीं है। कला, काल, देश, द्रव्य क्रिया आदि चिदाकाश है, जो कुछ भी दिखाई देता है, वह चिद्रूप परम ब्रह्म ही है।

पाताले भूतले स्वर्गे तृणे प्राण्यम्बरेऽपि च।
दृश्यते तत्परं ब्रह्म चिद्रूपं नान्यदस्ति हि॥ ६।२।२८

योगवासिष्ठ अन्त में ब्रह्म से अतिरिक्त सभी को मिथ्या मानता है। यह सृष्टि माया है, स्वप्न के समान भ्रम है, मिथ्या रचित चक्र के समान, कल्पना के समान चञ्चल है, जल के भ्रमर के समान सुन्दर दिखाई पड़ता है।

मायेयं स्वप्नवद्भ्रान्ति मिथ्यारचितचक्रिका।
मनोराज्यमिवालोलसलिलावर्तसुन्दरी॥ ( ४।४७।४१ )

सत्य कभी भी अन्यथा नहीं हो सकता है। आदि अन्त और मध्य में सदा अविकृत रहता है।

आदावन्ते च यन्नित्यं तत्सत्यं नाम नेतरत्। ( ५।५९ ) जगत् सत्य और असत् से परे अनिर्वचनीय है। यह भ्रान्ति मात्र है "न सन्नासदिदं भ्रान्तिमात्रं विलासते। ( ३।४४।२४ ) मृगतृष्णा की बहती हुई नदी के समान जगत् सत्य और असत्य दोनों ही है। अन्त में योगवासिष्ठ में जगत् के विषय में यही कहा है, जगत् भ्रान्तिमात्र पारमार्थिक दृष्टि से असद्रूप है।

एवं तावदिदं विद्धि दृश्यं जगदिति स्थितम्।
अहं चेत्याद्यनाकारं भ्रान्तिमात्रम् सन्मयम्। ( ४।१।२ एवं ४।१।१२ )

इस विषय का वर्णन सर्वत्र विशद रूप से किया गया है। सम्पूर्ण विश्व अज्ञान का जाल है। इस जगत् की तभी तक सत्ता है जब तक अज्ञान है।

"यावदज्ञानकलना यावद्ब्रह्म भावना इत्यादि। यो० वा० ६।२।३० से ३५ तक।

इस अविद्या का ज्ञान से नाश हो जाता है। अविद्या का नाश होने पर जगत् का भ्रम भी विलीन हो जाता है'( द्रष्टव्य यो० वा० ६।२।३६ से ४१ तक ) । अविद्या का विलय ही उसका नाश हो जैसे वायु का वेग वायु में लीन हो जाता है वैसे ही स्वप्न, भ्रम और सङ्कल्प भी संवित् में ही लीन हो जाता है।

स्वप्नभ्रमेऽथ सङ्कल्पे पदार्थाः पर्वतादयः।
संविदोऽन्तर्मिलन्त्येते स्पन्दनान्यनिले यथा ॥ (३।५७।४४)

**योगवासिष्ठ के अनुसार मोक्ष और उसका साधन**—मोक्ष प्राप्ति का एकमात्र साधन तत्त्वज्ञान है। भव सागर से पार होने के लिए ज्ञान से अतिरिक्त कोई भी उपाय नहीं है, वन में वास, किसी स्थान विशेष में वास, तप, क्रियाओं का त्याग, क्रियाओं का अधिष्ठान तीर्थाटन, विद्या, ध्यान, योग, तप आदि सभी स्वर्ग की प्राप्ति के साधन हो सकते हैं, किन्तु भव-बन्धन से मुक्ति का एकमात्र साधन तत्त्वज्ञान ही है।

संसारोत्तरणे तत्र न हेतुर्वनवासिता।
नापि स्वदेशावासित्वं न कष्टतपः क्रिया ॥ ६।१९९।३०
न तीर्थेन न दानेन न स्नानेन न विद्या।
न ध्यानेन न योगेन न तपोभिर्न चाध्वरैः ॥ ६।१९९।२४
तपस्तीर्थादिना स्वर्गाः प्राप्यन्ते न तु मुक्तता। ६।१७४।१८
ततो वच्मि महाबाहो यथा ज्ञानेतरा गतिः।
नास्ति संसारतरणे पाशबन्धस्य चेतसः। ५।६७।२

तत्त्वज्ञान से ही मुक्ति होती है इसका प्रतिपादन करते हुए योगवासिष्ठ में कहा गया है तत्त्वज्ञ ज्ञानरूपी नौका से शीघ्र ही भवसागर से पार हो जाते हैं। ज्ञान से ही परमसिद्धि की प्राप्ति होती है। मिथ्याज्ञान रूपी विषूचिका प्राचीनतम रोग है—यही जगत् और अविचार है इसकी शान्ति विना ज्ञान के सम्भव नहीं है। आत्मा के प्रत्यक्ष ज्ञान से अर्थात् ब्रह्म साक्षात्कार से प्राणियों के दुःख शान्त हो जाते हैं और असीम आनन्द को प्राप्त करता है। विभिन्न साधनों के द्वारा परमानन्द की प्राप्ति नहीं हो सकती है, अतः, राम को ज्ञानी बनने के लिए योगवासिष्ठ में पुनः-पुनः दिया है। विषय का असीम को अपने ससीम रूप में बाँध लेता है। मानव संसार में आबद्ध हो जीवन यापन करता है। अतः, विषय ही नहीं है वरन् ब्रह्म ही सभी रूप में मायावश अभिव्यक्त होता है। जो चीज नहीं है, उनका ज्ञान क्या होगा ? अतः जगत् से निर्मुक्त होना चाहिए। ज्ञान से दुःख शून्यता आती है और जीवन्मुक्त स्वरूप का अनुभव होता है।

"ज्ञानेन सर्वदुःखानां विनाश उपजायते"। ( यो० वा० ५।९३।२४ )

योगवासिष्ठ में वाल्मीकि ने श्रीराम को उपदेश देते हुए कहा है, तत्त्वज्ञान से ही मानव दुःख से छुटकारा पाता है, अज्ञान के कारण ही दुःख होता है, अतः, ज्ञान से अज्ञान का नाश होता है, ज्ञान से ही परम सिद्धि की प्राप्ति होती है। हे राम ! दुःख से विमुक्ति का अन्य कोई भी मार्ग संसार में नहीं है।

ज्ञानान्निर्दुःखतामेति ज्ञानदज्ञानसंक्षयः।
ज्ञानादेव परासिद्धिर्नान्यस्माद्राम वस्तुतः ॥ ( यो० वा० ५।८८।१२ )

तत्त्वज्ञान की प्राप्ति होने से एवं मन को विषय से उपरत करने से ही जीव ब्रह्मस्वरूप हो जाता है, यदि तत्त्वज्ञान के लिए मानव के सचेष्ट हुए विना संसारसागर से आवागमन से छुटकारा नहीं मिल सकता है।

कलना सर्वजन्तूनां विज्ञानेन शमेन च।
प्रबुद्धा ब्रह्मतामेति क्रमतीतरया जगत् ॥ ( यो० वा० ५।१३।५९ )

आत्मा यदि रक्षा नहीं करता है तो अन्य किसी भी उपाय से त्राण नहीं पा सकता है, इसलिए आत्मा को पूजा करो, आत्मा की आराधना करो, आत्मदर्शन कर आत्मरूप में स्थित रहो। आत्मा ही जीव का बन्धु है, आत्मा ही जीव का शत्रु है, आत्मा से त्राण की प्राप्ति न होने पर रक्षा की प्राप्ति का अन्य कोई भी उपाय नहीं है।

आत्मैव ह्यात्मनो बन्धुरात्मैव रिपुरात्मनः।
आत्मात्मना न चेत्त्रातस्तदुपायोऽस्ति नेतरः ॥ ( यो० वा० ६२।१६२।१८ )

चितस्वरूप ब्रह्म के ज्ञान से समबुद्धि की प्राप्ति होती है। ब्रह्म के साक्षात्कार से अप्राप्त और अपूर्व वस्तु की प्राप्ति के लिए आवश्यकता नहीं रह जाती है। नियति के अनुसार प्राप्त दारिद्र्य या, राजसुख के उपभोग से, विविध चेष्टाओं से राग और द्वेष से, मित्रता से, करुणा, उपेक्षा या प्रसन्नता से, शक्ति के शुद्ध उपयोग से, वैराग्य, निषिद्ध या अनिषिद्ध भोगों के त्याग से, युक्त या अयुक्त वाञ्छित या अवाञ्छित भोगों का निर्विकार रूप से उपभोग करने से, सभी दृष्टियों में, चेष्टाओं में, सदा समानभाव रखने से, गत की उपेक्षा आगत की प्राप्ति से, आपात दृष्टि से सुखप्रद और दुःखप्रद होने पर भी सर्वत्र समदृष्टि रखकर जो संसारयात्रा करता है, मैं यह हूँ, मेरा यह है, इनका त्याग कर सब ब्रह्म ही है, इस दृष्टि को दृढ़ करने से सभी भोगों के सुख को अनायास प्राप्त करता है। अतः ब्रह्म का ही श्रवण, मनन, निदिध्यासन और ब्रह्म का साक्षात्कार करने से आत्मानन्द को अनायास प्राप्त करता है, अतः आत्मदेव होकर आत्मभाव से अद्वितीयता को प्राप्तकर आत्मानन्द को प्राप्त करता है। यह वही स्थिति है कि जब सब आत्मा ही हो गया तो कौन किसको किससे देखेगा और रागद्वेष से आबद्ध होगा ?

"मैत्र्या माधुर्यधर्मिण्या हृत्स्थमात्मानमर्चयेत् ( यो० वा० ६३।३९।३९ )
उपेक्षया करुणया सदा मुदितया हृदि।
शुद्धया शक्तिपद्धत्या बोधेनात्मानमर्चयेत् ॥ ( यो० वा० ६३।३९।४० )
अयं सोऽहमयं नाहं विभागमिति सन्त्यजेत्।
सर्वं ब्रह्मेति निश्चित्य शुद्धात्मानं समर्चयेत् ॥ ( यो० वा० ६३।३९।४९ )

योगवासिष्ठ में ज्ञानस्वरूप ब्रह्म का विश्लेषण करते हुए कहा गया है कि अनादि अनन्त स्वयं प्रकाश ब्रह्म ही सम्यक् ज्ञान है। विभिन्न आकारों में उपलब्ध सांसारिक पदार्थ आत्मस्वरूप ही हैं, क्योंकि, आत्मा से अतिरिक्त कोई भी पदार्थ नहीं है—इस प्रकार निश्चयात्मक दर्शन ज्ञान ही सम्यक् ज्ञान है। यही अनन्तानन्द चैतन्य, एकरस अद्वितीय तत्त्व है। इस तत्त्व की प्राप्ति शास्त्राध्ययन, मनन दृढ़तम वैराग्य से मन के पवित्र होने पर होती है।

अनाद्यनन्ताभासात्मा परमात्मेह विद्यते।
इत्येको निश्चयः स्फारः सम्यग्ज्ञानं विदुर्बुधाः ॥ ( यो० वा० ५।७९।२ )
इमाः घटपटाकाराः पदार्थशतपंक्तयः।
आत्मैव नान्यदस्तीति निश्चयः सम्यगीक्षणम् ॥ ( यो० वा० ५।७९।३ )
पूर्वं राघवाशास्त्रेण वैराग्येण परेण च।
तथा सज्जनसङ्गेन नीयतां पुण्यतां मनः ॥ ( यो० वा० ५।५।१४ )

अनासक्त रूप से विना प्रयास और विना इच्छा से प्राप्त वस्तु ही जीवन्मुक्त भोग करता है।

परमतत्त्व का साक्षात्कार हो जाने के बाद एक अद्वय तत्त्व का स्वयं प्रकाश होता है। सभी पदार्थ चिन्मय स्वरूप ही जाते हैं। मानस सङ्कल्प की भूमि पर ही सम्पूर्ण विश्व मिथ्याभूत स्वप्न के समान अवभासित

होता मन का स्वरूप भी अनन्त और असीम है। उसकी सङ्कल्पशक्ति ही मन को आकार प्रदान करती है। योग-वासिष्ठ की दृष्टि में यही मन, बुद्धि, अहङ्कार, चित्त, कर्म, कल्पना, स्मृति, वासना, अविद्या, मल, माया, प्रकृति, ब्रह्मा आदि देवगण, जीव अतिवाहिक शरीर, इन्द्रिय, पुर्यष्टक, भौतिक शरीर और बाह्य वस्तु ये सभी उसी के सङ्कल्प के नाम हैं। जीव, अहङ्कार और शरीर को धारण करता है। जीव के सङ्कल्प से ही सभी की उत्पत्ति आदि होती है। मन की शक्तियों के अनुसार ही सभी आकार उपस्थित होते हैं। अपनी वासना के अनुसार ही निर्मित वस्तु उसकी कामना की पूर्ति के लिए लगे रहते हैं।

परम पूर्णता, परमानन्द की प्राप्ति अद्वय ब्रह्मानुभव से ही सम्भव है, ब्रह्मस्वरूपता की प्राप्ति से पूर्व विविध सिद्धियों के आधार पर विचरण करता रहता है। सिद्धि की प्राप्ति का एकमात्र साधन मन की शुद्धि, कुण्डलिनी देवी का जागरण और योग को माना है। आत्मा के यथार्थ स्वरूप से अवगत करने के लिए (१) जाग्रत्, (२) स्वप्न, (३) सुषुप्ति, (४) तुरीय अवस्थाओं को अच्छी तरह समझना चाहिए। आत्मा और चराचर ब्रह्माण्ड में कोई भेदक तत्त्व नहीं है। आत्मा जीव तक ही सीमित नहीं है, वरन् ब्रह्माण्ड में ओत-प्रोत है। आत्मा के पारमार्थिक स्वरूप को जानने पर जीवन में पूर्णता होती है। आत्मा को देश और काल से परिच्छिन्न मान कर ही जीवन और मरणरूपी विश्व में विचरण करता है, स्थूल शरीर तक परिमित रहना ही जीवन और मौत का भय उत्पन्न करता है किन्तु देश-काल से अपरिच्छिन्न ब्रह्म का ज्ञान होने पर जीवन-मरण तो तुच्छ हो अभय होकर जीवन-यापन करन की शक्ति प्राप्त करता है।

योगवासिष्ठ आध्यात्मिक दृष्टि का सागर है, अतः यह कहा जा सकता है कि जो इस शास्त्र में है वही सर्वत्र उपलब्ध है, जो यहाँ नहीं है, वह अन्यत्र भी नहीं है।

"यदिहास्ति तदन्यत्र यन्नेहास्ति न तत् क्वचित्।
इदं समस्तविज्ञानशास्त्रकोशं विदुर्बुधाः॥ ( यो० वा० ३।८।१२ )

———

# आभार प्रदर्शन

ग्रन्थ की भूमिका आदि में जिनकी कृतियों का उपयोग किया गया है उनके लेखकों का सादर आभार ज्ञापित करता हूँ। अच्युतग्रन्थमाला के अनुवाद से विशेष सहायता मिली है, अतः मैं उसका ऋणि हूँ।

तारा प्रेस के अध्यक्ष भ्रातृकल्प श्री रमाशङ्कर पण्डया जी को धन्यवाद देना ही पड़ेगा, क्योंकि ये सदा मेरी प्रेरणा के स्रोत का कार्य करते रहे हैं। इसके अनुवाद के लिये प्रवृत्ति शुभोदय श्री रविप्रकाश पण्डया का एकमात्र आग्रह ही है। पुराणेतिसाहाचार्य पं० कृपासिन्धु शर्मा, प्राचार्य, ब्रह्मर्षि बलदेव संस्कृत विद्यालय, लक्ष्मीकुण्ड वाराणसी ने अशुद्धयादि परिमार्जन का महनीय कार्य कुशलतापूर्वक किया है। इसकी प्रेस कापी आदि के निर्माण में पं० अयोध्याप्रसाद त्रिपाठी ने सहायता प्रदान की है। अस्तु मैं इनके उज्ज्वल भविष्य की कामना करता हूँ एवं साधुवाद देता हूँ। मेरे अनुजकल्प डा० शशिकान्त दीक्षित की पत्नी श्रीमती इन्दुमति दीक्षित ने भी पुनः-पुनः प्रेरणा दी कि इसका अनुवाद कर हमलोगों के लिये बोधगम्य करायें। अतः इनको हृदय से आशीर्वचन प्रदान करता हूँ।

मेरी धर्मपत्नी श्रीमती कुसुमलता गोस्वामी एवं पुत्री श्रीमती साधना शर्मा ने मुझे गृहकार्यों से निश्चिन्त कर इस ग्रन्थ के सम्पादन के लिए सहयोग प्रदान किया है, ऐसा इस युग की ललनाओं के द्वारा संभव नहीं है। मेरे लिए एकमात्र हितचिन्तक डा० श्री महेन्द्रकुमार शर्मा, श्री शैलेन्द्रकुमार शर्मा तथा भ्रातृ-पुत्र डा० राधाकान्त गोस्वामी के उज्ज्वल भविष्य के लिए सतत मंगलकामना के साथ इनको आशीर्वचन प्रदान करता हूँ।

सहृदय विद्वज्जन मेरे दोषों पर दृष्टि न देकर रागद्वेष-वैराग्य के साथ गुणग्राहक दृष्टि से ही अध्ययन करेंगे। मेरे जैसे अज्ञजनों से दोष तो पद-पद पर सम्भावित ही है।

विदुषां वशंवदः

**महाप्रभुलाल गोस्वामी**

मकर संक्रान्ति

(वि० सं० २०५०)

लिये अवश्यकर्तव्य इस गुरुपूजन की विधि को सफल बनाने के लिये अवसर के अनुरूप कुछ प्रार्थना करता हूँ। आप क्षमा करेंगे। मैं पत्नियों सहित अपने इस शरीर से, लौकिक और पारलौकिक सुख के लिये संचित किये गये शुभ कर्म तथा समस्त भृत्यों और सामन्तोंसहित इस विशाल राज्य से आपकी पूजा करता हूँ। ये सारी वस्तुएँ निजी आश्रम की भाँति ही आपके अधीन हैं। आप अपनी अभीष्ट इच्छा के अनुसार मुझे अपनी आज्ञा के पालन में नियुक्त करें।

वसिष्ठजी ने कहा—हम ब्राह्मणलोग प्रणाममात्र से ही संतुष्ट हैं। राज्य का पालन करना आप ही जानते हैं, यह आपको ही शोभा देता है। ब्राह्मण कहाँ भूमण्डल के पालन का भार उठाते हैं ?

राजा दशरथ बोले—आपके इस गौरवपूर्ण उपदेश के सामने यह राज्य है ही कितना ! इस तुच्छ वस्तु को समर्पित करते हुए हम विशेष लज्जित हो रहे हैं। अतः आप जैसा उचित समझें वही करें।

वाल्मीकिजी ने कहा—जब महाराज दशरथ इस प्रकार कह चुके, तब श्रीराम उन महागुरु के चरणारविन्दों में पुष्पाञ्जलि अर्पित करने के लिये उनके सामने खड़े हुए और नतमस्तक होकर बोले—आपने महाराज को निरुत्तर कर दिया है। मेरे पास तो प्रणाम के सिवा दूसरी कोई सार वस्तु है ही नहीं। अतः मैं यही लेकर आपके इन दोनों चरणों की वन्दना करता हूँ' यों कहकर श्रीराम ने गुरु के चरणों में मस्तक रख कर वन्दना की और अपनी अञ्जलि के फूल उसी प्रकार चढ़ाये, जैसे वन पर्वत के चरणप्रान्त में अपने पल्लवों से ओस के कण समर्पित करता है। उस समय उनके दोनों नेत्र आनन्द के आँसुओं से भरे हुए थे। व्यवहारनीति के ज्ञाता रघुवीर ने बड़ी भक्ति के साथ गुरुदेव को बारम्बार प्रणाम किया। दूर खड़े हुए राजाओं, राजकुमारों और मुनियों ने दूर से ही पुष्पाञ्जलि समर्पण एवं प्रणाम करते हुए वसिष्ठजी की वन्दना की। उस अवसर पर वहाँ की गयी पुष्पाञ्जलियों की वर्षा से आच्छादित मुनिवर वसिष्ठजी उसी तरह दिखाई नहीं देते थे, जैसे हिम की वृष्टि से आच्छन्न हो गिरिराज हिमालय दिखाई नहीं देता है। सबका साधुवाद सुनते हुए अनिन्द्यात्मा वसिष्ठ विश्वामित्र आदि को सम्बोधित करके बोले—आपलोगों ने जो मेरा यह तुच्छ भाषण सुना है, इसमें जो कोई बात स्पष्ट नहीं कही गयी हो, दूषित अर्थ से युक्त हो अथवा निरर्थक हो, उसे इस समय कृपा करके आप मुझे बतावें।'

सभासद् बोले—एकमात्र परमार्थ-तत्त्व से सुशोभित होने वाले आपके वचन में कोई दूषित या अनुचित अर्थ होगा, यह आज नयी ही बात हमारे सुनने में आयी है। अनन्त जन्मदोष से हमारा जो पाप या मल सञ्चित था, उसे आपने आज यहाँ उसी तरह धो डाला है, जैसे आग सुवर्ण के दोष को दग्ध कर देती है। जैसे आकाश में फैली हुई शीतल चन्द्रमा की दीप्ति से कुमुद विकसित होते हैं, उसी तरह परब्रह्म की व्याख्या करने वाली और परमानन्दमयी शीतल आप की वाणी द्वारा हम सब लोग विकास को प्राप्त हुए हैं। समस्त प्राणियों को महान् बोध प्रदान करने वाले, एकमात्र गुरु को हम सब लोग प्रमाण करते हैं।

वाल्मीकिजी ने कहा—तदनन्तर उन सबने पुनः मेघ की गर्जना के समान गम्भीर तथा ऊँची आवाज में एक साथ 'आप मुनिनाथ को नमस्कार है' कह कर आकाश से सिद्धों द्वारा छोड़े गये नवीन पुष्पाञ्जलि-समूहों से वसिष्ठजी को उसी तरह आच्छादित कर दिया, जैसे बादल हिम की वर्षा से पर्वत को ढँक देते है। इसी प्रकार रघुनाथजी के अवतार का वृत्तान्त जानने वाले उन सिद्धों ने राजा दशरथ की तथा चार स्वरूपों में प्रकट हुए लक्ष्मीपति नारायण के अवतार श्रीराम की भी प्रशंसा की।

सिद्ध ने कहा—हमलोग चार स्वरूपों में प्रकट हुए भाइयों सहित नित्यमुक्त राजकुमार श्रीराम को, जो दूसरे नारायण के समान विराज रहे हैं, नमस्कार करते हैं। चारों समुद्र जिसके लिए खाई के समान हैं, उस संपूर्ण भूमण्डल के पालक तथा भूत, भविष्यत् और वर्तमान काल में भी कभी नष्ट न होने वाले राजचिह्नों से सुशोभित महाराज दशरथ को भी हम सिर झुकाते हैं। मुनि सेना के स्वामी, भूमण्डल के पालक, भगवान् भास्कर के समान भूरि तेजस्वी एवं उत्तम यश से सम्पन्न मुनिवर वसिष्ठ को तथा तपोनिधि विश्वामित्र को भी हम प्रणाम करते हैं, क्योंकि इन्हीं के प्रभाव से हम सबने भ्रान्ति के विस्तार को भगाने वाली इस परम उत्तम ज्ञानयुक्ति को सुना है।

रामजी ने कहा—परम निर्मल हूँ, अपने-आपमें ही विश्राम सुख का अनुभव करता हूँ, बाह्य इन्द्रियों की दृष्टि से परे हूँ, मन की भी मुझ तक पहुँच होनी कठिन है, निर्विकार हूँ। आकाश को मुट्ठियों से नहीं बाँधा जा सकता, उसी प्रकार आशाएँ मुझे बाँध नहीं सकती हैं। मैं देहातीत और सर्वत्र समभाव से स्थित हूँ। हर्ष, विषाद और आशा से रहित, स्थित, एक तक समतापूर्ण दृष्टि से सम्पन्न एवं आत्मनिष्ठ होने के कारण सर्वत्र निःशङ्क होकर विचरता हूँ। सर्वोपरि सच्चिदानन्दस्वरूप हूँ, विषयसुख की बिल्कुल इच्छा नहीं है।

वसिष्ठजी ने कहा—जैसे आकाश शान्त आकाश में विश्राम प्राप्त करता है, उसी प्रकार तुम्हें अत्यन्त सम एवं शीतल आत्मा में पूर्ण विश्राम प्राप्त है। सौभाग्य की बात है कि ज्ञानस्वरूप तुमने अपने बोध के द्वारा रघुकुल की भूत, भविष्य और वर्तमान परम्परा को पवित्र कर दिया है। अब तुम मुनीश्वर विश्वामित्रजी की याचना पूर्ण करके पिता के साथ इस पृथ्वी का पालन करते हुए सुख से रहो। बारंबार चर्चा होने से भ्रम का निवारण होता है जिससे बोध शुद्ध होकर निखर उठता है। रूप और नाम—दो ही प्रकार के दृश्य हैं। इनमें पहला अर्थ है और दूसरा शब्द—दोनों ही भ्रम हैं और इनका मार्जन आवश्यक है। अर्थ क्या है? भ्रम को समझने का एक संकेत। अर्थ की कोई वास्तविक सत्ता होते हैं, उन सबके अर्थ पृथक्-पृथक् होने पर भी उनसे अनेक वस्तुओं की उपलब्धि नहीं होती। इस तरह अर्थ-भ्रमका परिमार्जन हुआ। अर्थ के बिना शब्द जल के कलकल नाद की भाँति निरर्थक है, अतः वह शब्दता को छोड़कर अर्थरूपता को प्राप्त होता है; इस तरह अर्थभ्रम के मार्जन के साथ उस शब्द-भ्रम का मार्जन भी हो जाता है। वास्तव में यह दृश्य स्वप्न की भाँति चेतन का संकल्प मात्र है। जगत् की उत्पत्ति कब और कहाँ हुई है? जब जाग्रत् ही मिथ्या है, तब स्वप्न की क्या बात है? क्योंकि जाग्रत् ही संस्कार द्वारा स्वप्न दृष्ट पदार्थ बनकर स्मरण के समान अपने अर्थभूत वस्तु से शून्य होकर सामने आता है। इसलिये वह चेतन का संकल्प होकर दूसरे आकार में विस्तार को प्राप्त हुआ है। स्वप्न-जगत् रूप निर्मल चिदाकाश रूपवान् होता हुआ भी रूपरहित है, उसी प्रकार त्रिभुवन भी साकार दीखता हुआ भी निराकार ही है।

रामजी कहा—इस प्रकार विचार करने से न तो कुछ उत्पन्न हुआ है और न कुछ कष्ट ही हुआ है। यह जगत् जैसे का तैसा चिन्मय ब्रह्म है और अपने आप में ही स्थित है। जैसे द्रव ही जल है, उसी तरह चेतन में स्फुरण नामक जो स्वरूप का विस्तार है, वही यह जगत् कहा गया है, सम्यग्दर्शन से जिसकी बुद्धि प्रबुद्ध हो गयी है, उसकी दृष्टि में यह जो जगत् का भान है, वह अभानरूप ही है। वास्तव में सब कुछ शून्य चिदाकाश ही है और वही परमार्थ है। अज्ञानी की बुद्धि में जगत् जैसा भी प्रतीत होता हो, होता रहे, उस पर हमें विचारने की आवश्यकता नहीं है।

वसिष्ठजी ने कहा—तुमने इस विषय को जैसा समझा है और आगमों ने भी जैसा इसका वर्णन किया है, वह सब ज्यों-का-त्यों ठीक है। तब बताओ, हम यहाँ और क्या वर्णन करें?

रामचन्द्रजी ने पूछा—यह चिन्मय महाकाश ब्रह्माण्ड के रूप में कैसे परिणत हो गया? इस ब्रह्माण्ड की विशालता कितनी है और यह कब तक रहेगा?

वसिष्ठजी ने कहा—जिनका बिना किसी कारण के भान होता है, उसका वह भान कुछ भी नहीं है। वास्तव में परमार्थ स्वरूप ब्रह्म ही उस रूप में दीखता हुआ अपने परमार्थ स्वरूप से ही स्थित है। इस विषय में कभी किसी ने अपने उत्तम बोज की पुष्टि के लिये मुझ से एक महान् प्रश्न किया था। तुम उस उत्कृष्ट एवं महान् प्रश्न को सुनो। त्रिलोकी में जिसकी बड़ी ख्याति है और जो दोनों ओर से दो समुद्रों द्वारा घिरा हुआ, है वह कुशद्वीप इसी भूतलपर स्थित सात महाद्वीपों में से एक है। वह भूमण्डल को कंगन के आकार में घेरकर बसा हुआ है। वहाँ पूर्वोत्तर दिशा में इलावती नाम से प्रसिद्ध एक सुवर्णमयी-सी नगरी है। उस नगरी के पूर्वभाग में एक राजा थे, जिनका नाम प्रज्ञप्ति था। जगत् के सारे प्राणी उनमें अनुरक्त थे। वे इस सृष्टि में दूसरे इन्द्र के समान प्रतिष्ठित थे। एक समय किसी कारणवश मैं प्रलयकाल में आकाश से गिरे हुए सूर्य की भाँति उस राजा के समीप जा पहुँचा। उसने पुष्प, अर्घ्य और आचमनीय आदि द्वारा मेरी पूजा की और पास बैठकर मुझ से बहुत-से प्रश्न किये।

जगत् के सारे पदार्थ सदा ही असत् हैं और सदा ही ये सत् भी हैं; क्योंकि इनकी स्थिति कल्पना के अनुसार हैं। जहाँ अमुक वस्तु इस रूप में ही है, ऐसी निश्चित बुद्धि होती है, वहाँ वह पदार्थ वैसा ही होता है, फिर वह सद् हो या असत्। इस विषय में आग्रह नहीं है। जैसे स्वप्न में स्वप्नद्रष्टा चिदात्मा ही स्वप्नगत जगत् के आकार में भासित होता है, उसी प्रकार सृष्टि के आरम्भ में समस्त कारणों का अभाव होने से चिदाकाश ही इस जाग्रत्-जगत् के आकार में भासित होता है। इसलिये इस जाग्रत्कालिक जगत् में स्वप्नजगत् से भिन्नता क्या है? इस प्रकार विशुद्ध ज्ञानस्वरूप ब्रह्म ही इस जगत् के रूप में भासित होता है, इसलिये इस जगत् में ब्रह्म से भिन्नता क्या रही? इस प्रकार निर्विकार परब्रह्म परमात्मा की ही जगत् के रूप में स्थिति होने के कारण जगत् विशुद्ध ब्रह्म ही है। लोक, वेद और महान् शास्त्रोंद्वारा पूर्वापर विचार करके मैंने यही अनुभव किया है और इस अनुभूति—ज्ञान को ही यहाँ प्रकट किया है। समस्त भूतों में नित्य चिदात्मा ही सत्तारूप से सर्वत्र परिपूर्ण है—इस बात को महात्मा पुरुषों ने भी बारंबार कहा है, तथापि जगत् की नित्य चैतन्यरूपता का अपलाप (निराकरण) करके जो मूढ़ मनुष्य अन्धकारपूर्ण कूप में रहने वाले मेढकों के समान व्यर्थ ही टर्र-टर्र करते हैं, आपाततः वर्तमान नाम-रूप के अनुभव को ही प्रमाण मानकर यह कहते हैं कि संवित् या चेतनता कोई नित्यवस्तु नहीं है। वह शरीर से ही प्रकट होती है; इसलिये शरीर ही उसका कारण है। दूसरे शब्दों में उनका कहना है कि जड से ही चैतन्य की अभिव्यक्ति हुई है। ऐसी भ्रान्त धारण से जो लोग मोह में पड़े हुए हैं, वे उन्मत्त हैं—पागल हैं और मूर्ख हैं। ऐसे लोग हमलोगों की ज्ञानचर्चा में भाग लेने योग्य नहीं हैं। जिनका मस्तिष्क ठीक है, उनमें और पागलों में क्या बातचीत हो सकती है? वैसे ही मूर्खों और तत्त्वज्ञानियों में संलाप होना कैसे सम्भव है? जिस विद्वत्कथा से सारे संदेहों का निवारण न हो जाय, वह तीनों लोकों में कहीं भी क्यों न हुई हो मूर्ख-कथा ही समझना चाहिए।

ब्रह्म ही अज्ञानवश दृश्य समझ लिया गया है, इसलिये दृश्य के रूप में प्रतीत होता है और जब उसकी ब्रह्मस्वरूपता का बोध हो जाता है, तब यह सम्पूर्ण दृश्य ब्रह्म ही है, ऐसा अनुभव होने लगता है। इसलिये यह जगत् ब्रह्मसंकल्पनगर के रूप में स्थित है। संकल्प नगर में जब जिस-जिस वस्तु के विषय में जैसा संकल्प किया जाता है, वह-वह वस्तु उस समय वैसी ही आकृति धारण करके अनुभव में आने लगती है। जैसे तुम्हारे इस संकल्पगृह में जो यह प्रजा है, वह तुम्हारे संकल्प के अनुसार बनी है, उसी तरह ब्रह्म के संकल्प से सम्पन्न हुए जगत् में यह प्रजा ब्रह्म के संकल्प के अनुसार ही होती है। अपने इस संकल्प नगर में जैसा तुमने चाहा है, वैसा सब कुछ यहाँ स्थित है और आगे जैसा संकल्प करोगे, वैसा ही सब कुछ देखोगे। चिदाकाश के संकल्प-नगर के भीतर स्थित हुए इस दृश्य-जगत् का ऐसा स्वभाव ही है कि यह कभी प्रकट होता है, कभी लुप्त हो जाता है और फिर क्षणभर में ही प्रकट हो जाता है। बच्चों के संकल्प-नगर के समान तथा आकाश में स्थित केशों वर्तुलाकार के गोले आदि की भाँति ये सत्-असत् रूप असंख्य सर्ग चेतनाकाशमय परमात्मा में भासित होते हैं। तुम एक संकल्प-नगर का निर्माण करके दूसरे संकल्प के वशीभूत हो स्वयं ही उसी क्षण उसका विनाश कर डालते हो। यह जैसे तुम्हारा अपना स्वभाव है, वैसे ही चिदाकाश के संकल्प-नगर में जो उन्मज्जन-निमज्जन—उन्मेष-निमेष होते हैं, वह ब्रह्म के स्वभाव का निर्मल विकास ही है, ऐसा समझो। इसलिये चैतन्यघन, अनादि-अनन्त ब्रह्माकाश ही त्रिलोकाकाश बना हुआ है। इस कारण वह सब उस आवरण-रहित ब्रह्म परमात्मा के सत्यसंकल्प से सैकड़ों योजन दूर और अनेक युगों के व्यवधान के बाद भी समीप और वर्तमान काल में किये गये कर्म की भाँति अपना फल प्रकट करने वाला होता है। देशान्तर और कालान्तर में भी जो आवरणशून्य एकमात्र आत्मा है, उसमें देश और काल दोनों का सदा सांनिध्य रहता है; इसलिये कौन-सा ऐसा कर्म और फल है, जिसे वह न जानता हो। जैसे चमकती हुई मणि में अपनी कान्ति से दीप्तिविशेष के आविर्भाव-तिरोभाव का अनुभव होता है, उसी प्रकार चिदाकाशरूपी मणि में जगतों के सृष्टि, प्रलय और विविध फलभोगरूप परिवर्तन अनुभूत होते हैं। शास्त्र के विधि और निषेध सम्बन्धी वचनों का प्रयोजन है लोकमर्यादा की रक्षा। वह सर्वव्यापी ब्रह्म के संकल्प में स्थित है, इसलिये परलोक में भी जीव को फल की प्राप्ति कराने वाली होती है। ब्रह्म न

कभी उदित होता है, न अस्त। जैसे द्रष्टा, दृश्य आदि की कल्पना से युक्त जो तुम्हारा कल्पना-नगर है, वह स्वयं तुम हो, उसी प्रकार ब्रह्म के संकल्प से प्रकट हुआ जगत् स्वयं ब्रह्म ही है। जब वह जगत् के रूप में भासित होता है, उस समय 'जगत् की सृष्टि हुई', ऐसा कहा जाता है; परंतु यह केवल कहने के लिये है, वास्तव में नहीं है।

चिद्घन परमात्मा का यह सुस्पष्ट स्वभाव ही है कि वह जिस-जिसका संकल्प करता है, तत्काल ही वे पदार्थ वहाँ अवयवोंसहित प्रकट हो जाते हैं। संकल्प-कल्पित पदार्थ स्वभाववश नानारूप से स्थित होने पर भी परब्रह्म में चिन्मयरूप से भासित होते हैं तथा स्वभावतः अनेक आकार वाले होने पर भी उनका सार-तत्त्व एक ही होता है अर्थात् वे सद्रूप से एक ही होते हैं। इस प्रकार आदि, मध्य और अन्त से रहित, अनन्त शक्तिशाली ब्रह्म किंचित्-अकिंचित् तथा सत्-असत् दोनों रूपों से स्थित है। वह सर्वात्मक है, इसलिये प्राणियों में और तृण-गुल्म तथा पेड़-पौधे आदि में, जहाँ पर जो वस्तु जैसे और जिस स्वभाव से स्थित है, वहाँ पर वैसे स्वभाव से युक्त होकर वह स्वयं ही विराजमान है। संकल्प-नगर रूप इस जगत् में जो असम्भव हो ऐसी कोई बात नहीं है। वह जगत् अपने संकल्पकर्त्ता इस चिदात्माकाश परब्रह्म से भिन्न नहीं है। इसलिये तुम सम्पूर्ण जगत् को ब्रह्म ही समझो।

यदि ध्यान करने वाला उपासक आत्मज्ञान के सुख की अनुभूति से वञ्चित होने के कारण यही चिन्तन करे कि 'मैं इस चन्द्रमा में ही प्रवेश करूँ' तो वह इसी में प्रवेश करता है। 'मैं चन्द्र मण्डल के सुख से सम्पन्न होकर चन्द्रमा में प्रवेश करूँ' ऐसा चिन्तन करने वाला उपासक वैसे ही सुख का भागी होता है, यह निश्चय है। यह उपासक दृढ़ निश्चय के साथ जैसे स्वभाव का ध्यान करता है, उसकी अक्षय चेतना वैसे ही स्वभाव का अनुभव करती है। जैसे सभी ध्यानकर्ताओं को अपने-अपने संकल्प के अनुसार पृथक्-पृथक् चन्द्रत्व का अनुभव होता है, वैसे ही स्त्री चिन्तन करने वाले पुरुषों की अपनी-अपनी कल्पना के अनुसार अलग-अलग काल्पनिक स्त्री-लाभ की प्रतीति होती है। जो घर से बाहर न निकलकर भी सातों द्वीपों का राजा बना बैठा है, उसका वह कल्पनासिद्ध साम्राज्य उसके घर में ही चिदाकाश के भीतर भासित होता है। दान, श्राद्ध, तप और जप आदि अमूर्त कर्मों का परलोक में जो मूर्तिमान् फल प्रकट होता है, वह कैसे सम्भव है? उनकी बुद्धि उन दान आदि सत्कर्मों के संस्कार से भावित होती है। अतः वे परलोक में अमूर्त रहकर ही मूर्तिमान् फल को देखते और अनुभव में आता है। मन और ज्ञानेन्द्रियों से वेदना और अवेदनाकार भ्रान्ति होती है। इस भ्रान्ति के द्वारा विषय प्राप्ति के लिये वह चिन्मय जीव मनसहित कर्मेन्द्रियों से प्रेरित हो सचेष्ट एवं निश्चेष्ट होता है। फिर उस भ्रान्ति की निवृत्ति होने पर वह निर्मल, शान्त, चिन्मय आत्मा ही शेष रहता है। इस लोक में किये गये दान से परलोक में चिन्मय संकल्प रूप भिन्न-भिन्न फल की प्राप्ति होती है। उसे संकल्प स्वरूप जीव प्राप्त करता है। ऐसा विद्वानों का कहना है। फिर परलोक में क्यों न मिले। इस कल्पनामय संसार में अकृत्रिम संकल्प ही चिन्मय फलरूप होकर चारों ओर उपलब्ध होता है। भले ही वह दान न करने के कारण दारिद्र्यजनित दुःख के रूप में प्राप्त हुआ हो अथवा दान करने से ऐश्वर्य भोग के रूप में उपलब्ध हुआ हो। वह सब-का-सब होता है चिन्मय ही। यह सारा जगत् आकारशून्य तथा चिन्मय ब्रह्म का संकल्प मात्र है।

राजा ने पूछा—सृष्टि के आदि में जब एक निराकार चिदाकाश ही था, तब उसके द्वारा देह की कल्पना कैसे सम्भव हुई (क्योंकि शरीर में चैतन्य की अभिव्यक्ति देखी जाती है, अव्यक्त चैतन्य में भ्रान्ति आदि नहीं देखी जाती। ऐसी दशा में पहले भ्रान्ति की सिद्धि हो, तब देह की सिद्धि हो सकती देह की सिद्धि हो तभी भ्रान्ति की सिद्धि हो सकती है, यह अन्योन्याश्रय दोष आता है)। शरीर के बिना चैतन्य की अभिव्यक्ति कैसे सम्भव है?

वसिष्ठजी ने कहा—देह शब्द का जो अर्थ समझा है, वह तत्त्वज्ञानी के प्रति उसी तरह असम्भव है, जैसे आकाश में पत्थरों का नाचना। तत्त्वज्ञानी की दृष्टि में जो ब्रह्म शब्द का अर्थ है, वही देह शब्द का भी अर्थ है। इन दोनों के अर्थ में वैसे ही भेद नहीं है, जैसे अम्बु और अम्भस् शब्दों के अर्थ में (अम्बु और अम्भस् दोनों जल के ही वाचक हैं, उसी तरह ब्रह्म और देह एक ही अर्थ के बोधक हैं)। स्वप्न देह के समान यह शरीर भी ब्रह्म ही है,

उससे भिन्न-सा मानकर उसका दृष्टान्त क्यों दिया जाता है ? तो इसके उत्तर में निवेदन है कि यह तुम्हारे समझने के लिये युक्ति मात्र दी गयी है। वास्तव में स्वप्न देह को उससे भिन्न बताना अभीष्ट नहीं है; क्योंकि स्वप्न का तुम्हें अनुभव है, इसलिये उसके द्वारा तुम्हें समझाया जाता है। स्वप्न में यह शरीर कौन है, ये स्वप्नगत पदार्थ किसके हैं अथवा किसमें स्वप्न बुद्धि है, इत्यादि रूप से विचार करके ज्ञानी के द्वारा समझे गये भ्रमरूपी स्वप्न से अज्ञानी को बोध कराया जाता है। ब्रह्म में न जाग्रत् है, न स्वप्न है, न सुषुप्ति है और न और ही कुछ है। किन्तु मन-वाणी से अगोचर, तुरीय ओङ्कार स्वरूप परम पुरुषार्थमय, स्वयं प्रकाश चिदाकाश ही इस जगत् के रूप में भासित होता है। आज जो यह विश्व इस तरह भासित-सा होता है, इसे अभासित ही समझो। पहले जिस तरह सच्चिदानन्दघन रूप से भासित था, उसी तरह वह अब भी अत्यन्त निर्मल है। जाग्रत् रूप आदि अवस्थाएँ इसमें कदापि नहीं हैं। यह द्वैत-अद्वैत सब कुछ ब्रह्ममय ही है। पूर्ण परब्रह्म परमात्मा से पूर्ण का ही प्रसार होता है। अतः पूर्ण परमात्मरूप से ही यह जगत् स्थित है। न तो कभी इसका भान हुआ है और न अभान। स्फटिक शिला के घनीभूत मध्य भाग की भाँति यह सदा सच्चिदानन्दघन ही है। लोक, शास्त्र, वेद आदि में जो वस्तु युक्ति, प्रमाण और अनुभव से सिद्ध है, वह सिद्ध ही है। वही वस्तु स्वानुभव से जानी जाती है अतः परमपुरुषार्थ रूप से फल देती है। अन्य सब वस्तुओं का निराकरण करके जिस एक वस्तु का चिरकाल तक चिन्तन करते हैं उसकी अवश्य प्राप्ति होती है।

रामजी ने पूछा—सिद्ध, साध्य, यम, ब्रह्मा, विद्याधर और देवताओं के लोक तथा वहाँ के निवासी कैसे दिखायी देते हैं ? यह मुझे बताइये।

वसिष्ठजी ने कहा—सिद्ध, साध्य, यम, ब्रह्मा, विद्याधर, देवताओं तथा अन्य अपूर्व महात्मा प्राणियों के लोकों को विशेष धारणाओं द्वारा देखने का प्रयत्न करो तो प्रतिरात, प्रतिदिन, आगे, पीछे ऊँचे और नीचे देख सकते हो और न देखना चाहो तो नहीं देख सकते हो। जैसे सिद्धों के ये कल्पनालोक हैं, उसी तरह हमारा यह लोक भी काल्पनिक ही है। सिद्धों ने लोकों की रचना करके अपने संकल्प से उन सबको स्थिर कर लिया है। सारा जगत् सदा निराकार निर्विकार शान्तस्वरूप चिदाकाश ही है। जिसने जैसा दृढ़ निश्चय किया, उसकी दृष्टि में यह वैसा ही प्रतीत होता है। उससे भिन्न प्रकार का नहीं। जो वस्तु दृढ़ निश्चय से प्रकाशित होती है, वह चिन्मय स्वभाव से युक्त होने के कारण प्रकाश रूप से ही भासित दिखायी देती है। किन्तु यह विश्व किसी को दृढ़ निश्चयपूर्वक विदित नहीं है; इसलिये इसमें स्वभावतः चित्सत्ता और स्फूर्ति की व्याप्ति नहीं है। इसलिये यह सब शून्य और निराकार है। ब्रह्म जैसा पहले था, ठीक वैसा ही अब भी है। उसमें किसी प्रकार का विकार नहीं आता। जैसे स्वप्न में चिदाकाश अपने स्वरूप से च्युत हुए बिना ही स्वप्नगत पदार्थों के रूप में भासित होता है, उसी प्रकार चिदाकाश अपने स्वरूप से विकृत हुए बिना ही इस विश्व के रूप में प्रतीत होता है। वह इस विश्व-विवर्त का अधिष्ठान ही है। न तो कारण है और न विकारी है। संकल्प में चित्त जैसे आकार की कल्पना करके पर्वत आदि की लीला से उदित होता है, वास्तव में न वह पर्वत है और न वह आकाश है, उसी तरह ब्रह्म में जगत् की स्थिति है। ब्रह्म ही जगत् के रूप में प्रतीत होता है, ब्रह्म से भिन्न जगत् की कोई सत्ता नहीं है। परम बुद्धिमान् महात्मा सब प्रकार की चेष्टाओं से विरत होते हुए भी कठपुतलियों के समान व्यवहार करते हुए-से प्रतीत होते हैं। जैसे संकल्प-नगर निराकार होता हुआ भी चित्त के समक्ष साकार-सा स्थित होता है, उसी प्रकार ब्रह्म में स्थित यह जगत् निराकार होने पर भी साकार-सा दीखता है; परन्तु वास्तव में निराकार ही है। ये तीनों लोक चिरकाल से अनुभूत और अर्थक्रियाकारी होने पर भी स्वप्न-नगर के समान निराकार तथा शून्य ही है। चिरकाल से पुरुष के नित्य अनुभव में आने पर भी यह जगत्रूपी पदार्थ उसी तरह कुछ भी नहीं है, जैसे स्वप्न में ही अपना मरण। स्वप्न में मरे हुए पुरुष को अपना दाह-संस्कार भी होता दिखायी देता है। वह असत् होकर भी सत्-सा भासित है, उसी तरह परब्रह्म परमात्मा में दीखने वाला जगत् भी असत् ही है; किन्तु भ्रम से सत्-सा प्रतीत होता है।

ब्रह्माकाश चिन्मय होने के कारण स्वयं ही अपने को 'मैं अहंकारात्मक समष्टिरूप हिरण्यगर्भ हूँ' ऐसा अनुभव-सा करता है। उसका यह संवेदन ही परमेष्ठी हिरण्यगर्भ का स्वरूप है और यह त्रिलोकी उस हिरण्यगर्भ का

ही संकल्प है। ऐसी स्थिति में न तो ब्रह्मा कभी उत्पन्न हुआ और न इस दृश्यजगत् की ही उत्पत्ति हुई। अजन्मा परब्रह्म परमात्मा ही पूर्ववत् जैसे-का-तैसा विराजमान है। चिदाकाश में जो जगत् का रूप भासित होता है, वह उसकी प्रातिभासिक सत्ता ही है, पारमार्थिक सत्ता नहीं है। वह मृगतृष्णा के समान मिथ्या ही है। दिखायी देने पर भी असत् ही है। जगत् के रूप में यह सूनी ही भ्रान्ति प्रकट हुयी है अथवा वह भी प्रकट नहीं हुयी है। भ्रान्ति क्या है और कहाँ से आयी है, सर्वत्र सदा सब कुछ निराकार ब्रह्म ही तो है। जगत् ब्रह्मरूपी जल का भँवर है। इसमें द्वैत और एकत्व कैसा ? भँवर और जल में कहाँ द्वैत है; और जब द्वैत ही नहीं है तब एकता भी कहाँ क्या हुई ? जैसे वायु अपने स्पन्दन को, आग अपनी उष्णता को और पूर्ण चन्द्रमा अपनी शीतलता को जानता है, उसी प्रकार ब्रह्म अपनी सत्ता को स्वयं ही अर्थरूप होकर जानता है। इस प्रकार यह ब्रह्म सदा ही अपने इस स्वरूप-स्फुरण को तथा 'अहम्' आदि अहंकारात्मक समष्टि को जानता है। सृष्टि, उसका अभाव तथा आकाशरूप ब्रह्म सर्वत्र तथा सर्वदा है। अविद्या दृष्टि से कभी इसका यथार्थ ज्ञान नहीं हुआ और विद्यादृष्टि से देखने पर यह जगत् कभी कुछ रहा ही नहीं। बद्ध पुरुष की दृष्टि से ब्रह्म सदा त्रिभुवन-सा भासित होता है। किन्तु मुक्त की दृष्टि से शान्त एवं सब ब्रह्म ही है।

रामजी बोले—उस परमपद में अहंभाव का भान होने पर आगे क्या होता है, आप यह जान चुके हैं। अतः आप से इस विषय को मैं सुनना चाहता हूँ।

वसिष्ठजी ने कहा—परमपद में अहंभाव की स्फूर्ति होने पर उसमें सबसे पहले आकाशसत्ता का अध्यास होता है; फिर दिक्-सत्ता कालसत्ता और भेदसत्ता का उदय ( अध्यास ) होता है। जब आत्मा को देह आदि में अहं का भान होता है, तब देह से भिन्न स्थल में 'यहाँ मैं नहीं हूँ' इसका भी अवश्य भान होता है। यह देशकृत परिच्छेद कहलाता है। इस रीति से आत्मा ही नाना प्रकार का कालकृत और वस्तुकृत परिच्छेद स्वीकार करके बिना क्रम के ही द्वैतरूप होकर आकाश में उदित होता है। फिर इन पूर्वोक्त आकाशात्मक पदार्थ भेद-सत्ताओं के नामकरण की बुद्धि उत्पन्न होती है, जिससे जाति, गुण और क्रिया आदि की दृष्टि से इनमें परस्पर भेद किया जा सके। परन्तु वास्तव में वह सब चिदाकाश ही है। इस प्रकार निराकार परमपद में अहंभाव से देश, काल आदि की कल्पनाओं के सिद्ध होने पर अर्थात् उस परब्रह्म परमात्मा के देश-कालादि रूप से स्थित होने पर जो यह दृश्य नामक आभासरूप वस्तु की प्रतीति होती है, वह सब निर्बाध ब्रह्म ही है, जो ब्रह्म से भिन्न-सा प्रतीत होता है।

श्रीवाल्मीकिजी ने कहा—महामुनि वसिष्ठजी जब इतना कह चुके, तब तत्काल ही आकाश से वर्षा करने के लिए जल से भरे हुए मेघ के समान गम्भीर घोष के साथ देवताओं की दुन्दुभियाँ बज उठीं। भूतल पर हिम की वर्षा के समान दिव्य पुष्पों की वृष्टि होने लगी, जिसने समस्त दिग्वधुओं के मुख उज्ज्वल कान्ति से सुशोभित कर दिये। उस सभा में यथास्थान नीचे बैठे हुए समस्त सभासदों ने वे दिव्य पुष्प लेकर वसिष्ठजी के चरणों में पुष्पाञ्जलि अर्पित की।

तत्पश्चात् राजा दशरथ ने कहा—आपके उपदेश से हमारी आत्मा परमपद में सुखपूर्वक प्रवेश पाने के योग्य हो गयी है। हम संसाररूपी अत्यन्त विस्तृत एवं दुर्गम मार्ग पर चिरकाल से चलते रहने के कारण थक गये थे। परन्तु आज आपकी उपदेश-वाणी शुद्ध हो उस परमपद में उसी तरह विश्राम कर सुख उठा रहे हैं, जैसे शरत्काल के उज्ज्वल मेघ हिमालय आदि पर्वत पर विश्राम करते हैं। पुरुषार्थ की सिद्धि के लिए अवश्य करने योग्य कर्मों की अवधि आज पूरी हो गयी—हम लोग कृतकृत्य हो गये। हमने आपत्तियों की चरम सीमा देख ली—अब इनसे पिण्ड छूट गया; क्योंकि हमें ज्ञेय-तत्त्व का सम्पूर्ण रूप से ज्ञान हो गया और हम परमपद में विश्राम पा रहे हैं।

रामजी ने कहा—आपकी वाणी सुनकर इतना सुख मिल रहा था, मानो अमृत का अभिषेक प्राप्त हो रहा हो। उसे बारंबार याद करके मैं परम पूजित और शान्त होने पर भी रह-रहकर हर्षित-सा हो उठता हूँ। अब मुझे न तो कोई कर्म से प्रयोजन है और न उसे न करने ( छोड़ने ) से है। मैं जैसे हूँ, उसी तरह निश्चिन्त हूँ। आपके उस उपदेश-वचन से विश्राम-सुख का जैसा उपाय प्राप्त हुआ है, वैसा दूसरा कौन होगा, दूसरी दृष्टि भी कैसी होगी ? हमें विश्रामसुख की असीम विस्तारवाली भूमि प्राप्त हो गयी है।

लक्ष्मणजी ने कहा—मुनिवर वसिष्ठजी की वाणी से जो बोध प्राप्त हुआ है, वह अनन्त जन्म-जन्मान्तरों से बढ़ी हुई दुर्वासनाओं के कारण उत्पन्न होने वाले संशयों का नाशक तथा संचित किये गये सैकड़ों पुण्यों के उत्तम फल को प्रकट करनेवाला है। ऐसी निरतिशयानन्द प्रकाशरूप आत्मदृष्टि के प्रत्यक्ष दिखाई देने पर भी लोग अपने दुर्भाग्य के कारण सैकड़ों दोषपूर्ण दशाओं द्वारा दुःख की आग से सूखे काठ की भाँति जलाये जा रहे हैं।

विश्वामित्रजी ने कहा—हमारे लिये बड़े हर्ष की बात है कि वसिष्ठजी के मुख से हमें यह परम पवित्र महान् ज्ञान सुनने को मिला, जिससे हम सहस्रों बार गङ्गा में स्नान किये हुए के समान अत्यन्त पवित्र होकर बैठे हैं।

नारदजी ने कहा—मैंने ब्रह्मलोक में, स्वर्ग में और भूतल पर भी आज से पहले जिसे नहीं सुना था, उस परम तत्त्वज्ञान को सुनकर मेरे दोनों कान पवित्र हो गये।

शत्रुघ्न ने कहा—आपके उपदेश से मैं परमानन्द में निमग्न हूँ। परमपद को प्राप्त हो गया हूँ और सदा के लिये परिपूर्ण हूँ। केवल सुखस्वरूप से स्थित हो गया हूँ।

राजा दशरथ बोले—हमारे अनेक जन्मों के संचित पुण्य से ही इन धीर मुनीश्वर ने हमको उस परम उत्तम ज्ञान का उपदेश दिया, जिससे हम सभी पवित्र हो गये।

वाल्मीकिजी ने कहा—जब राजा के साथ समस्त सभासद वहाँ इस तरह की बातें कह रहे थे, उस समय महर्षि वसिष्ठ ने कहा 'इतिहास-कथा सुनने के पश्चात् ब्राह्मणों की पूजा करनी चाहिये। इसलिये इन ब्राह्मणसमूहों को सब प्रकार की मनोवाञ्छित वस्तुएँ देकर इनकी अभिलाषा पूर्ण करो। वेदार्थतुल्य इस महारामायण के श्रवण का पूरा-पूरा तथा अक्षय फल प्राप्त होगा। मोक्ष की उपायभूत कथा-वस्तु की समाप्ति होने पर एक तुच्छ एवं दरिद्र मनुष्य को भी अपनी शक्ति के अनुसार ब्राह्मण का पूजन करना चाहिये।'

राजा दशरथ ने सहस्रों वेद-वादी ब्राह्मणों को बुलवाकर पूजन किया। दस हजार ब्राह्मणों को भोजन कराया पश्चात् दान-दक्षिणा भी दी। ब्राह्मणों का पूजन करके देवताओं, पितरों, राजाओं, पुरवासियों, मन्त्रियों, सेवकों, दीन-दुखियों तथा अन्धों को भी भोजन एवं दान-मान से संतुष्ट किया। संसार की सीमा के अन्त में पहुँचे हुए राजा दशरथ ने उस दिन बड़ा भारी उत्सव किया। महाराज दशरथ अविनाशी परमपद को प्राप्त हो चुके थे।

वाल्मीकिजी ने कहा—इसी कमनीय तथा निर्मल ब्रह्मात्मदृष्टि का दृढ़तापूर्वक अवलम्बन करके वीतराग संदेहशून्य शान्तचित्त जीवन्मुक्त होकर सुख से रहो। इस ज्ञान का आश्रय ले बुद्धि यदि आसक्तिशून्य रही तो घने मोहान्धकार में पड़ने और मूढ़ होने पर भी नष्ट नहीं होगी। बुद्धि तो स्वाभाविक ही आसक्ति के बन्धन से मुक्त है। परंतु आज इस मोक्षसंहिता को सुनकर वास्तव में मुक्ततर हो गये—सर्वश्रेष्ठ जीवन्मुक्त हो गये। इन पवित्र तथा ब्रह्म का प्रत्यक्ष अनुभव प्रदान करने वाले मोक्षोपायों का यदि कोई बालक भी श्रवण कर ले तो वह तत्त्वज्ञानी हो सकता है। फिर महात्मा पुरुष के लिये तो कहना ही क्या है? सत्पुरुषों की नीति ( शिक्षा ) से, उनकी उत्तम सेवा से, उनके सामने प्रश्न करने से तथा उनकी उदारतापूर्ण ज्ञानचर्चा में भाग लेने से प्रमादशून्य श्रेष्ठ बुद्धिवाले अधिकारी पुरुष उसी प्रकार ज्ञेय आत्मतत्त्व को जान लेते हैं, जैसे श्रीवसिष्ठजी से श्रीराम आदि ने जाना था। तृष्णारूपी चर्ममयी रस्सी से दृढ़तापूर्वक बँधी हुई अज्ञानी के हृदय में जो देह और इन्द्रिय आदि के प्रति तादात्म्याध्यासरूप तथा पुत्र-कलत्रादि के प्रति ममतारूप ग्रन्थियाँ बद्धमूल हो गयी हैं, वे सब इस मोक्षशास्त्र की कथाओं पर विचार करते रहने से सर्वथा खुलकर एकरसता को प्राप्त हो जाती हैं। दूसरी बहुत-सी बातें कहने से क्या लाभ? इतना ही जान लो कि जो लोग इन महामहिमाशाली मोक्षोपायों का ज्ञान प्राप्त करेंगे, वे तत्त्ववेत्ताओं में श्रेष्ठतम होकर फिर कभी संसारबन्धन में नहीं पड़ेंगे। जो सत्पुरुष इस ग्रन्थ को बहुश्रुत विद्वान् के सामने स्वयं भली-भाँति विचारकर इसे पूर्णतः समझ लेने के पश्चात् स्वयं भी सुनने की इच्छा वाले लोगों को उपदेश देंगे, वे पुनर्जन्म को नहीं प्राप्त होंगे। उन्हें दूसरे वचनों का आश्रय लेने की क्या आवश्यकता है? जो अर्थानुसन्धान की अपेक्षा न रखकर केवल इसका

पारायण करेंगे अथवा जो इस पुस्तक को लिखेंगे तथा जो उत्तम तीर्थक्षेत्र में व्याख्यानुकुशल श्रेष्ठ वक्ता को इसकी कथा कहने के लिए नियुक्त करेंगे, वे यदि सकामभाव वाले होंगे तो राजसूय-यज्ञ के फलसे युक्त हो बारम्बार स्वर्गलोक में जायेंगे और यदि निष्काम होकर उक्त कार्य करेंगे तो उत्तम कुल में जन्म तथा सद्गुरु के मुखारविन्द से सत्-शास्त्र के श्रवण का सुयोग पाकर तीसरे जन्म में उसी तरह मोक्ष प्राप्त कर लेंगे, जैसे पुण्यवान् पुरुष धन-सम्पत्ति को पा लेते हैं। पूर्वकाल में अचिन्त्य रूप वाले ब्रह्मा जी ने मेरे द्वारा रचित इस ग्रन्थ पर पूर्ण विचार करके यह बात कही थी कि 'इसमें सत्यस्वरूप ब्रह्म का निर्वचन होने के कारण यह मोक्षमयी उत्तम संहिता है।' उन महर्षि की यह वाणी असत्य नहीं हो सकती। मोक्षोपाय नामक कथात्मक प्रबन्धरूप इस महारामायण की कथा समाप्त होने पर उत्तम बुद्धि वाले श्रोता को चाहिए कि वह वक्ता को प्रयत्नपूर्वक सुन्दर भवन देकर अभीष्ठ अन्न-पान के दान से ब्राह्मणों का पूजन करे। इतना ही नहीं, उन सबको यथाशक्ति मनोवाञ्छित धन की दक्षिणा आदि भी देनी चाहिये। बोध प्रदान करने के लिए सैंकड़ों कथा-क्रमों से विशाल कलेवर हुए इस निर्मल, दृष्टान्तों और युक्तियों से सम्पन्न तथा ब्रह्मतत्त्व की विस्तृत व्याख्या से युक्त महारामायण शास्त्र को श्रवण कराया है। इसे सुनकर जीते-जी ही समस्त बन्धनों से मुक्त होकर ज्ञान, तपस्या और कर्म के फल से युक्त अक्षय सम्पत्ति प्राप्त करके सदा के लिये पूर्ण परमानन्द में निमग्न हो जाओ।

राजा अरिष्टनेमि ने कहा—आप की यह दृष्टि संसार-बन्धन का विनाश करनेवाली है, जिसके पड़ते ही मैं संसार-सागर से पार हो गया सत्पुरुषों की मैत्री सात पग साथ चलने से ही हो जाती है, ऐसा कहा गया है।

अगस्ति ने कहा—मोक्ष का साधन ज्ञान है या कर्म—ऐसा संशय नहीं करना चाहिये। संशय करने से जीव परम पुरुषार्थरूपी स्वार्थ से भ्रष्ट हो जाता है। संशयात्मा का विनाश हो जाता है।

सुतीक्ष्ण बोले—आप की कृपा से मेरा अज्ञान और उसका कार्यरूप जगत् नष्ट हो गया। मुझे सर्वोत्तम ब्रह्मज्ञान की प्राप्ति हो गयी। जैसे दीपक रहने पर उसके प्रकाश के सहारे नट, नर्तक आदि रङ्गमञ्च पर नृत्य-अभिनय आदि क्रियाएँ करते हैं, उसी तरह जिस साक्षी स्वयं-ज्योति नित्य प्रकाश परमात्मा के निष्क्रियरूप से स्थित होने पर ही सब सचेष्ट मूर्तियाँ अपनी-अपनी चेष्टाओं में प्रवृत्त होती हैं तथा जैसे सुवर्ण ही कंगन, बाजूबंद, केयूर और नूपुरों के रूप में स्फुरित होती है एवं जैसे जल में तरङ्गमालाएँ प्रकट होती हैं, उसी तरह जिससे यह सम्पूर्ण दृश्य स्फुरित होती है, वह परब्रह्म परमात्मा ही यह सम्पूर्ण जगत् है। उस पूर्ण ब्रह्म में ही यह पूर्ण ब्रह्मरूप जगत् स्थित है। ऐसा विचारकर मेरे समक्ष वर्ण और आश्रम के अनुसार जैसा व्यवहार प्राप्त होता है, उस व्यवहार का अनुसरण करता हूँ। संत-महात्माओं के वचन का कौन उल्लङ्घन कर सकता है। मैं आपके प्रसाद से ज्ञेय-तत्त्व का ज्ञान प्राप्त करके कृतार्थ हो गया हूँ। मैं आप के कृपाप्रसाद से भवसागर से पार हो गया हूँ और अपने पूर्ण परमानन्द से सम्पूर्ण जगज्जाल को मैंने पूरित कर दिया है। अब मैं संशयरहित हो गया हूँ। 'यह सारा जगत् ब्रह्म ही है, क्योंकि यह ब्रह्म से ही उत्पन्न होता, ब्रह्म में ही लीन होता और ब्रह्म से ही जीवन-धारण करता है'—इस प्रकार सामवेद में श्रुति के द्वारा जिसका सुस्पष्ट वर्णन किया गया है, उस सच्चिदानन्दघन परब्रह्म परमात्मा को नमस्कार है। जो ब्रह्मानन्द-स्वरूप अथवा ज्ञानोपदेश द्वारा ब्रह्मानन्द की प्राप्ति करानेवाले, परम सुखद, अद्वितीय ज्ञानमूर्ति, द्वन्द्वों से रहित, आकाश-सदृश निर्मल, 'तत्त्वमसि' आदि वेदान्त महावाक्यों के लक्ष्यार्थरूप, एक, नित्य, निर्णय, निश्चल, सम्पूर्ण बुद्धि-वृत्तियों के साक्षी, समस्त भावों से परे तथा तीनों गुणों से रहित हैं, उन परब्रह्मस्वरूप श्रीवसिष्ठजी को हम नमस्कार करते हैं।

—:०:—

# विषय-सूची

## निर्वाण उत्तरार्ध

## ७२

### वसिष्ठ उवाच

अथाकृष्टवति प्राणान् स्वयंभुवि नभोभवः ।
विराडात्मनि तत्याज वातस्कन्धस्थितः स्थितिम् ॥१॥

ते हि तस्य किल प्राणास्तेन क्रान्तेषु तेष्वपि ।
ऋक्षचक्रे स्थितिं कोऽन्यो धत्ते भूतैकधारिणीम् ॥२॥

वातस्कन्धे समाक्रान्ते ब्रह्मणा प्राणमारुते ।
समं गन्तुं परित्यज्य संस्थितिं क्षोभमागते ॥ ३ ॥

निराधाराः सवाताग्निदाहोल्मुकवदापतन् ।
व्योम्नस्तारास्तरोः पुष्पनिकरा इव भूतले ॥ ४ ॥

कालपाकचलन्मूला जगत्खण्डफलालयाः ।
प्रशान्तपवनाधारा विमानावलयोऽपतन् ॥ ५ ॥

प्रलयोन्मुखतां याते ब्राह्मे सङ्कल्पनेन्धने ।
सिद्धानां गतयः शेमुरिद्धानामर्चिषामिव ॥ ६ ॥

प्रभ्रमन्त्योऽम्बरे कल्पमारुतैस्तनुतूलवत् ।
स्वशक्त्यपचये मूकाः सिद्धसन्ततयोऽपतन् ॥ ७ ॥

सङ्कल्पद्रुमजालानि सेन्द्रादिनगराणि च ।
पेतुर्भूकम्पलोलस्य शिरांस्यमरभूभृतः ॥ ८ ॥

### श्रीराम उवाच

चिति सङ्कल्पमात्रात्मा विराड् ब्रह्मा जगद्वपुः ।
किमङ्गं यस्य भूलोकः किं स्वर्गः किं रसातलम् ॥ ९ ॥

## ७२

श्रीवसिष्ठ जी ने कहा—अनन्तर विराट्स्वरूप ब्रह्मा जी के द्वारा प्राणवायुओं का निरोध करने पर वातस्कन्ध नाम से स्थित आकाश में उत्पन्न वायु ने अपनी ग्रह, नक्षत्र आदि को धारण करने की मर्यादा छोड़ दी ॥ १ ॥

वातस्कन्ध नाम से स्थित वायु ही विराट्रूप ब्रह्मा के प्राण हैं, उनका उनके द्वारा उपसंहार करने पर उन्हें छोड़कर सूक्ष्म भूतों को धारण करनेवाली मर्यादा को ग्रह-मण्डल में कौन रख सकता है ? ॥ २ ॥

इसीलिए ब्रह्माजी के द्वारा प्राणवायुरूप वातस्कन्ध का अपने में उपसंहार करना आरम्भ करने पर साथ-साथ उपसंहार से एक बन जाने के लिए पूर्वोक्त मर्यादा का त्यागकर ग्रह आदि में क्षोभ उत्पन्न हो गया, और क्षोभ के कारण निराधार होकर आकाश-मण्डल से तारे भूमिपर टूटकर वैसे ही गिरने लग गये जैसे वायु के बहने के समय अग्निदाह होने पर अङ्गारे गिरते हैं, इनकी शोभा वृक्ष से गिरे फूलों की-सी प्रतीत हो रही थी ॥ ३-४ ॥

इस भूखण्ड में जो पुण्यफल कमाया जाता है, उसको भोगने के लिए स्थान एक विमान है। इन विमानों का उपभोग करने में कारणभूत कर्मरूप मूल काल-विपाक से कट गया और आधारभूत पवन के शान्त हो जाने से वे टूटकर आकाश से जाने लगे ॥ ५ ॥

ब्रह्माजी का सङ्कल्परूप इन्धन जब प्रलयोन्मुख हो गया, तब दीप्त ज्योतियों के सदृश सिद्धों की गतियाँ (सिद्धियाँ) भी शान्त हो गईं ॥ ६ ॥

जब अपनी शक्ति का विनाश हो गया, तब प्रलय के पवनों से छोटे तूल के सदृश आकाशमण्डल में उड़ती हुई, शब्दोच्चारण में भी असमर्थ सिद्धों की पंक्तियों की पंक्तियां आकाश से गिरने लगीं। अर्थात् खेचर आदि सिद्धियां विनाशी एवं तुच्छ हैं ॥ ७ ॥

कल्पवृक्षों के समूह, इन्द्र आदि के साथ उनके नगर और भूकम्प से चञ्चल सुमेरु पर्वत के शिखर गिरने लगे ॥ ८ ॥

श्रीरामजी ने कहा—गुरुदेव चतुर्मुख ब्रह्माजी चिति के सङ्कल्पस्वरूप मन हैं और वे विराट् एवं ब्रह्माण्ड शरीर हैं, यह प्रसिद्ध है, इस सङ्कल्पस्वरूप चतुर्मुख के भूलोक आदि अवयव ही नहीं है क्योंकि निराकार मन

कथमेतानि चाङ्गानि ब्रह्मंस्तस्य स्थितानि च ।
कथं वा सोऽन्तरे तस्य स्वस्यैव वपुषः स्थितः ॥१०॥
ब्रह्मा सङ्कल्पमात्रात्मा निराकृतिरिदं स्थितम् ।
जगदित्येव जातो मे निश्चयः कथयेतरत् ॥११॥

वसिष्ठ उवाच

आदौ तावदिदं नासन्न सदास्ते निरामयम् ।
चिन्मात्रपरामाकाशमाशाकोशैकपूरकम् ॥ १२ ॥
तत्स्वामाकाशतां चैतच्चेत्यमित्यवबुध्यते ।
स्वरूपमत्यजन्नित्यं चित्त्वाद्भवति चेतनम् ॥ १३ ॥

के साकार अङ्ग नहीं होते। यदि होते हैं, तो भूर्लोक कौन-सा अङ्ग है ? स्वर्ग कौन सा अङ्ग है एवं रसातल कौन-सा अङ्ग है ? ब्रह्माजी की स्थूल देह तो ब्रह्माण्डरूप विराट् है, इस विराट् शरीर के भीतर सत्यलोक निवासी चतुर्मुखदेह उस विराट् के मन से कल्पित एक प्रातिभासिक रूप है, चार मुखवाली देह ब्रह्माजी की स्थूल देह नहीं हो सकती, क्योंकि ऐसा मानने पर तो उसकी स्थिति विराट् देह के भीतर हो नहीं सकती, आज तक किसी की भी स्थूल देह में दूसरी स्थूल देह देखी या सुनी नहीं गई है। इस स्थिति में प्रातिभासिक मानसिक चतुर्मुख देह एक तरह से स्वप्न-सी है, प्राणों के उपसंहार से विराट्देह के स्तम्भक प्राणस्थानीय वायु आदि का विनाश नहीं हो सकता है, क्योंकि स्वप्नदेह में प्राणोपसंहार से मरण दीखने पर जाग्रत्-शरीर में प्राण का उपसंहार होकर किसी भी मनुष्य की स्थूलदेह का विनाश नहीं देखा जाता है ॥ ९ ॥

हे ब्रह्मन् ! यदि चतुर्मुख साकार माना जाय तो अल्पनाप वाले ब्रह्माजी के ये अतिविस्तृत पृथ्वी आदि अङ्गबन कर कैसे स्थित हो सकते हैं ? अपने ही शरीररूप इस ब्रह्माण्ड के अन्दर सत्यलोक में कैसे रह सकते हैं ? ॥ १० ॥

हे भगवन् ! मेरा व्यक्तिगत निश्चय यह है कि यह सङ्कल्पमात्र-स्वरूप ब्रह्माजी निराकार हैं और यह जगत् साकार है। इसलिए यदि इस विषय में इसमें अन्य कोई दूसरा प्रकार हो तो मुझसे कहिये ॥ ११ ॥

वसिष्ठ जी ने कहा—भद्र श्रीराम जी ! पहले तो न कोई असत् वस्तु थी और न सत् वस्तु ही थी, किन्तु सभी तरह के सत् आदि विकारों से रहित चिन्मात्ररूप

विद्धि तच्चेतनं जीवं सघनत्वान्मनः स्थितम् ।
एतावति स्थितिजाले न किञ्चित्साकृति स्थितम् ॥१४॥
शुद्धं व्योमैव चिद्व्योमः स्थितमात्मनि पूर्ववत् ।
यदेतत्प्रतिभातं तु तदन्यन्न शिवात्ततः ॥ १५ ॥
अथ तन्मन आभोगि भाविताहंकृति स्फुरत् ।
सङ्कल्पात्मकमाकाशमास्ते स्तिमितमक्षयम् ॥ १६ ॥
तत्सङ्कल्पचिदाभासनभोऽहमिति भावितम् ।
असत्तमेवानुभवत्सन्निवेशं खमेव खे ॥ १७ ॥

परमाकाश ही था, वही सब तरह की अभिलाषाओं और दिशाओं को एकमात्र पूर्ण करनेवाला था पृथ्वी आदि उसके अवयव कैसे हो सकते हैं ? अर्थात् स्थूलदेह मनोमय देहरूप और इसका अनुभव कराने के लिए मूल वस्तु के दिग्दर्शन द्वारा भूमिका बाँधते हैं ॥ १२ ॥

इसी परमाकाश ने अपने असली स्वरूप का अपरित्याग कर स्वयं विकार को न प्राप्त कर अपनी अवकाश रूपता की वैसे ही कल्पना की, जैसे चन्द्र ने द्वितीय चन्द्र रूप की कल्पना की इसी से उसने चेत्य को अपने से भिन्न वस्तु समझी और चिद्रूप होने से वह चेतन भी हुआ ॥ १३ ॥

बोध्य, बोध और बोद्धारूप त्रिपुटी जब मनन से घनीभूत बन जाता है तब मनका वेष धारण कर स्थित चेतन जीव ही वह है, यह आप समझे त्रिपुटी तक अभ्यास से उत्पन्न स्थिति जाल है, उनमें कुछ भी परस्पर अलग-अलग हो जाने वाला साकार रूप नहीं है, किन्तु वह विशुद्ध चिदाकाश ही है। यह चिदाकाश ही पहले की तरह अपने स्वरूप में विद्यमान है। इसलिए यह जो दिखाई पड़ने वाला जगत् है, वह शिव स्वरूप परमात्मा है। परमात्मा से अलग कुछ भी नहीं है ॥ १४, १५ ॥

वह विशाल अहङ्कार की भावना कर स्फुरित होता है, और 'अहम्' रूप धारण करता है, सङ्कल्पात्मक वह भी निश्चल और अविनाशी चिदाकाश ही है अहङ्कार की कल्पना के बाद स्थूल देह की कल्पना भी उसकी अवस्तुभूत ही है ॥ १६ ॥

सङ्कल्पात्मक चिदाभासरूप आकाश, अहंरूप भावना से भावित किया गया स्थूल देह के रूप का अनुभव करता है। वास्तव में यह असत् ही है, इसलिए इसके अवयव भी आकाश में आकाश रूप के सदृश ही हैं ॥ १७ ॥

वेत्ति भावितमाकारं पश्यत्यनुभवत्यपि।
सङ्कल्पकात्मकं शून्यमेव देह इति स्थितम् ॥ १८ ॥
शून्यमेव यथाकारि सङ्कल्पनगरं भवान्!
पश्यत्येवमजो देहं खे खमेवानुभूतवान् ॥ १९ ॥
संविदो निर्मलत्वात्स यावदित्थं तथाविधम्।
अनुभूयानुभवनं स्वेच्छयैवोपशाम्यति ॥ २० ॥
यदा तत्त्वपरिज्ञानमस्मदादेस्तदाततम्।
इदं संवरणं विद्धि शून्यं सत्यमिव स्थितम् ॥ २१ ॥
यथाभूतपरिज्ञानादत्र शाम्यति वासना।
अद्वैतान्निरहङ्कारात्ततो मोक्षोऽवशिष्यते ॥ २२ ॥
एवमेष स यो ब्रह्मा स एवेदं जगत् स्थितम्।
विराजो ब्रह्मणो राम देहो यस्तदिदं जगत् ॥ २३ ॥

यह जिस आकार की भावना करता है, उसे जानता है, देखता है और अनुभव भी करता है, वास्तव में सङ्कल्पात्मक शून्य ही देह के रूप में स्थित है ॥ १८ ॥

ब्रह्मा भी शून्य में शून्य रूप आकाश को देहरूप में वैसे ही देखता है, जैसे आप शून्यस्वरूप सङ्कल्प नगर को साकार देखते हैं, क्योंकि उसने ऐसा ही अनुभव किया है ॥ १९ ॥

संवित् आत्मा स्वयं निर्मल है, इसलिए इस प्रकार के जगत् का जब तक अनुभव करने की इच्छा रखता है, तब तक उस प्रकार का अनुभव कर फिर उसे अपनी इच्छा से स्वयं ही शान्त कर देता है ॥ २० ॥

जब हमलोगों को तत्त्वज्ञान हो जाता है, तब विस्तृत यह प्रपञ्च, जो शून्य रूप होते हुए भी सत्य सा बनकर स्थित है, शान्त हो जाता है ॥ २१ ॥

जो सत्यरूप ब्रह्म वस्तु है, उसका ठीक-ठीक परिज्ञान हो जाने पर इसी जन्म में मिथ्या वासना नष्ट हो जाती है और अद्वैत भाव की प्राप्ति और अहङ्कार का विलय हो जाता है, अनन्तर केवल मोक्ष ही मोक्ष बच जाता है ॥ २२ ॥

हे श्रीराम जी! इस प्रकार जो यह ब्रह्मा है, वही यह स्थित जगत् है। अर्थात् यह विराट् ब्रह्म का जो देह है, वही यह जगत् है ॥ २३ ॥

सङ्कल्पाकाशरूपी ब्रह्मा जी की जो भ्रान्ति उठी है, वही यह जगत् भासमान होता है और वही ब्रह्माण्ड कहा जाता है, इसलिए भ्रान्ति से ही ब्रह्माण्ड में स्थूल देहता है। विचार से वह मनोमय ही है, इसलिए उसके

सङ्कल्पाकाशरूपस्य तस्य या भ्रान्तिरुत्थिता।
तदिदं जगदाभाति तद्ब्रह्माण्डमुदाहृतम् ॥ २४ ॥
सर्वमाकाशमेवेदं सङ्कल्पकलनात्मकम्।
वस्तुतस्त्वस्ति न जगत् त्वत्तामत्ते च न क्वचित् ॥ २५ ॥
क्व चिन्मात्रेऽमले व्योम्नि कथं वा केन वा जगत्।
किं जायते किमत्रास्ति कारणं सहकारि तत् ॥ २६ ॥
अतोऽलीकमिदं जातमलीकं परिदृश्यते।
अलीकं स्वदतेऽलीकमेवं पश्यति शून्यकम् ॥ २७ ॥
जगदादिकया भासा चिन्मात्रं स्वदते स्वतः।
आत्मनाऽऽत्माम्बरेऽद्वैते स्पन्दनेनेव मारुतः ॥ २८ ॥
इदं किञ्चिन्न किञ्चिद्वा द्वैताद्वैतविवर्जितम्।
चिदाकाशं जगद्विद्धि शून्यमच्छं निरामयम् ॥ २९ ॥

अङ्गों के उपसंहार से उपसंहार होता है, यह सिद्ध है अर्थात् जाग्रदुन्मुखता में स्वप्न के देहाङ्गों के उपसंहार से हुआ, जैसे स्वप्न के भूमि आदि लोकों का उपसंहार हो जाता है, वैसे ही उन पृथ्वी आदि का उपसंहार दोनों ही सङ्कल्पा काश रूप हैं ॥ २४ ॥

सभी कल्पनात्मक यह जगत् सङ्कल्पाकाश स्वरूप है, अतः वस्तुतः कहीं न जगत् की सत्ता है और न कहीं अहन्ता और ममता की ही सत्ता है ॥ २५ ॥

चैतन्यरूप निर्मल आकाश वस्तु है, उसमें कहाँ, कैसे और किस कारण से जगत् की सत्ता हो सकती है? उसमें उसकी उत्पत्ति कैसे हो सकती है और उस उत्पत्ति में सहकारी कारण कौन हो सकते हैं? ब्रह्म चैतन्य में विचारने पर जगत् की सर्वथा ही असंभावना है ॥ २६ ॥

इसलिए यह असत् ही उत्पन्न हुआ है, असत् ही देखा जाता है और असद्रूप ही जगत् प्रिय-अप्रिय रूप से प्रकाशमान है। इस तरह निष्प्रपञ्च ब्रह्म ही भ्रान्ति से जगत्-रहित आकाश को असत् जगत् के रूप में देखता है ॥ २७ ॥

चिन्मात्र ब्रह्म ही धर्मी जगत् एवं उत्पत्ति आदि धर्मों के भास से स्वयं स्वतः प्रियाप्रिय रूप से प्रकाशित होता है। अपने से ही अद्वैत चिदाकाश में जगत् के रूप में वैसे ही स्पन्दित होता है जैसे वायु से स्पन्दन होता है ॥ २८ ॥

यह न द्वैतरहित है, न अद्वैत-रहित है और न द्वैताद्वैत रहित ही समझे है। उस चिदाकाश को ही आप जगत् समझें जो स्वयं स्वच्छ एवं विकार शून्य है ॥२९॥

शान्ताशेषविशेषोऽहं तेन राघव संस्थितः।
सन्नेवासन्निवातस्तस्त्वमेवमेवाऽऽस्व निर्ममः॥ ३०॥
निर्वासनः शान्तमना मौनी विगतचापलः।
सर्वं कुरु यथाप्राप्तं कुरु मा वाऽत्र किं ग्रहः॥ ३१॥

अनादिनित्यानुभवो य एकः
स एव दृश्यं न तु दृश्यमन्यत्।
सत्यानुभूतेऽननुभूतयो याः
सुविस्तृता दृश्यमहादृशस्ताः॥ ३२॥

इत्यार्षे श्रीवासिष्ठमहारामायणे वाल्मीकीये मोक्षोपाये निर्वाणप्रकरणे उत्तरार्द्धे पाषाणोपाख्याने निर्वाणवर्णनं नाम द्विसप्ततितमः सर्गः॥ ७२॥

हे राघव ! इस कारण मैं सभी तरह के विशेषणों से निर्मुक्त होकर स्थित हूँ। मैं परमार्थतः सत् हूँ और व्यवहार में असत् देहादिरूप ही हूँ, आप भी मेरे जैसे परमार्थ में सद्रुप और व्यवहार में असत् देहादिरूप बनकर ममता-शून्य हो स्थित हो जाइए॥ ३०॥

हे श्रीरामभद्र ! आप समस्त वासनाओं को छोड़ दें मन का सन्ताप छोड़ दे, व्यर्थ के वाग्जाल में मत फँसे, अपनी अब सारी चपलताओं को तिलाञ्जलि दे दें यह सब करके आपको जो कुछ प्रारब्धवश या शास्त्रवश प्राप्त हो जाय उसे दें या न दें इसमें किसी तरह का कोई आग्रह नहीं है अर्थात् इसके बाद समाधि से उठकर जाग्रत्-दशा में यथाप्राप्त व्यवहारों को कीजिये या समाधि में स्थित हो कुछ न कीजिये, इसमें कोई आग्रह नहीं है॥ ३१॥

हे श्रीराम जी ! अद्वितीय, अनादि, अविनाशी अनुभवरूप साक्षिचेतन है, यह दृश्य है, इससे भिन्न दूसरा कोई भी दृश्यनाम का पदार्थ नहीं है। अनुभवैकरसरूप ब्रह्म में अनेक तरह के अज्ञान हैं, वही चित्र-विचित्र भ्रान्तियों को पैदा कर विस्तृत दृश्यानुभवरूप बन जाते हैं अर्थात् समस्त दृश्य ब्रह्मरूप ही हैं, भ्रान्ति के आकार में परिणत नानाविध अज्ञान ही दृश्यों के अनुभव हैं॥ ३२॥

इस प्रकार ऋषिप्रणीत वाल्मीकीय श्रीवसिष्ठमहारामायण के मोक्षोपायनिर्वाण प्रकरण के उत्तरार्द्ध में पाषाणोपाख्यान निर्वाण वर्णन नामक कुसुमलता अनुवाद का बहत्तरवाँ अध्याय समाप्त हुआ।

## ७३

### श्रीराम उवाच

बन्धमोक्षजगद्बुद्धिर्न शून्या नापि सन्मयी।
नास्तमेति न चोदेति किमप्याद्यमसौ किल॥ १॥
उपदिष्टमिदं ब्रह्मंस्त्वया बुद्धमलं मया।
भूयः कथय तृप्तिर्हि शृण्वतो नास्ति मेऽमृतम्॥ २॥

७३

श्रीरामजी ने कहा—बन्धबुद्धि, मोक्षबुद्धि और जगद्बुद्धि न तो शून्य है और न सन्मय ही है और न सत्य अर्थवाली ही है। जिसका अस्त नहीं होता और जिसका उदय भी नहीं होता, ऐसा कोई आद्य पदार्थ है, यह मैंने जाना। आद्य पदार्थ सबका साक्षी है, अतः उसका न तो उदय हो सकता है और न अस्त ही हो सकता है, इसलिए यह सर्वसाक्षीरूपा बुद्धि ही विषयों का परिमार्जन करने पर कोई भी वाणी एवं मन से अगम्य ब्रह्म है, यही आपने तात्पर्यवृत्ति से उपदेश दिया है और यह मैंने अच्छी तरह समझ भी लिया। हे भगवन् ! इस विषय में आप फिर मुझको उपदेश दे अमृत सुन रहे मुझको अभी तृप्ति नहीं हो रही है 'भूर्लोक ब्रह्माजी का कौन सा अङ्ग है ? भूर्लोक आदि उसके अङ्ग कैसे हो सकते हैं ? सत्यलोक में उसका निवास कैसे है ? ये किये गये तीन प्रश्नों के लिए उपोद्घातरूप से वर्णित—शुद्ध ब्रह्म में जगत् के अध्यारोपको क्रमशः और तात्पर्य से ठीक-ठीक जानने की इच्छा से श्रीरामजी अपने ज्ञात अंश को बताने के लिए स्मरण दिलाते हैं॥ १–२॥

सर्गादिसम्भ्रमदृशः शून्यतादिदृशस्तथा ।
न काश्चन विभो सत्या असत्याश्च न काश्चन ॥ ३ ॥
एवं स्थिते तु यत्सत्यं तत्सवं बुद्धवानहम् ।
तथापि भूयो बोधाय सर्गानुभव उच्यताम् ॥ ४ ॥

वसिष्ठ उवाच

यदिदं दृश्यते किञ्चिज्जगत् स्थावरजङ्गमम् ।
सर्वं सर्वप्रकाराढ्यं देशकालक्रियादिमत् ॥ ५ ॥
तस्य नाशे महानाशे महाप्रलयनामनि ।
ब्रह्मोपेन्द्रमरुद्रुद्रमहेन्द्रपरिणामिनि ॥ ६ ॥
शिष्यते शान्तमस्यच्छं किमप्यजमनादि सत् ।
यतो वाचो निवर्तन्ते किमन्यदवगम्यते ॥ ७ ॥

हे प्रभो ! सृष्टि आदि के परिज्ञान तथा शून्यता आदि के परिज्ञान न तो कोई सत्य हैं और न कोई असत्य ही हैं न उनके विषय अबाधित हैं और न बाधित ही हैं, क्योंकि तत्-तत् व्यवहार करने वाले पुरुषों की दृष्टि से ब्रह्म ही उस तरह से स्थित रहता है। उनकी अर्थक्रिया के विषय में भी किसी को विवाद नहीं है। असत् कार्यपक्ष माना ही नहीं जा सकता है, सर्वशक्तिमान् ब्रह्म में सर्वशून्यता बनाने की शक्ति भी हो सकती है तथा माया से सब तरह के विरोधों का परिमार्जन भी हो सकता है ॥ ३ ॥

हे महाराज ! यद्यपि वस्तुस्थिति ऐसी है और जो कुछ सत्य वस्तु है उसे पूरी तरह से मैंने जान भी लिया है, तथापि विपुल बोधार्थ फिर मुझसे सृष्टि का अनुभव ( अध्यारोप ) कैसे होता है, यह आप कहें ॥ ४ ॥

वसिष्ठजी ने कहा—यह जो कुछ स्थावर-जङ्गमरूप, नाना प्रकार के धर्मों से पूर्ण एवं देश, काल, क्रिया आदि से युक्त पूरा जगत् दिखाई देता है; उसका महाप्रलयशब्द से कहे जाने वाले महानाक्ष में=प्राकृत प्रथय में—अर्थात् जब कि स्थूल भूतों का सूक्ष्मभूतों में नाश हो जाने पर भूतसूक्ष्मों के साथ अव्याकृत में प्रवेश हो जाता है, तब जिसमें कि ब्रह्मा, उपेन्द्र, मरुत्, रुद्र, महेन्द्र आदि के शरीरों का अन्तिम भावविकार हो जाता है—शान्त, अतिस्वच्छ, अज अनादि एवं सद्रूप कोई वस्तु नही बच जाती है। उससे सभी वाणी भी निवृत्त हो जाती है अर्थात् किसी तरह की वाणी उसे कह नहीं सकती, इसे छोड़कर दूसरा कोई भी जानने लायक पदार्थ नहीं है ॥ ५–७ ॥

सर्षपापेक्षया मेरुर्यथाऽतिविततांकृतिः ।
तथाऽऽकाशमपि स्थूलं शून्यं सद्यदपेक्षया ॥ ८ ॥
शैलेन्द्रापेक्षया सूक्ष्मा यथेमे त्रसरेणवः ।
तथा सूक्ष्मतरं स्थूलं ब्रह्माण्डं यदपेक्षया ॥ ९ ॥
अमानकलिते सौम्ये काले परिणते चिरम् ।
शान्ते तस्मिन् परे व्योमन्याद्ये ह्यनुभवात्मनि ॥१०॥
असङ्कल्पो महाशान्तो दिक्कालैरमिताकृतिः ।
अन्तर्महांश्चिदाकाशो वेत्तीव परमाणुताम् ॥११॥
असत्यामेव तामन्तर्भावयन् स्वप्नतस्त्वतः ।
ततः स ब्रह्मशब्दार्थं वेत्ति चिद्रूपतां तताम् ॥ १२ ॥

अन्य की अपेक्षा परमसूक्ष्म सद्रूप आकाश भी उसकी अपेक्षा वैसे ही अतिस्थूल है जैसे सरसों की अपेक्षा विशाल आकारवाला सुमेरु पर्वत अति स्थूल है ॥ ८ ॥

अन्य की अपेक्षा अतिस्थूल यह विशालतम ब्रह्माण्ड-मण्डल ब्रह्म की अपेक्षा वैसे ही अतिसूक्ष्म ( अणुतर ) है जैसे पर्वतराज सुमेरु की अपेक्षा ये त्रसरेणु सूक्ष्म हैं ॥ ९ ॥

कालमान को बताने वाली सूर्यस्पन्दन आदि उपाधियों का विनाश हो जाने के कारण प्रलयकाल मान-कलना से रहित हो जाता है, इस तरह का प्रलयकाल ब्रह्माजी की जो दो परार्ध आयु निश्चित है, उसी के समान उतने समय तक रहता है। इतने लम्बे समय तक प्रलय रहकर जब चला जाता है, तब साक्षीरूप परमशांत सबके आदि उस महा चिदाकाश में मायारूप आवरण से युक्त, भीतर सुषुप्तप्राय चिदाकाश स्वप्नोमुख के सदृश अपने भीतर परमाणुरूपता का ( अपने भीतर विलीन जगत्संस्काररूप परमाणुरूपता का ) मानो अनुभव करता है अर्थात् पर्यालोचन करता है। वस्तुतः यह तो सङ्कल्प-शून्य, महाशान्त है। इसकी आकृति दिशा, एवं काल आदि से परिच्छिन्न नहीं की जा सकती ॥ १०–११ ॥

परमाणुरूपता असत्य होने पर भी उसकी अपने अन्दर स्वप्न के समान पहले भावना करता है, फिर अपने में ब्रह्मशब्दार्थ की भावना करता है मैं ही सबको बढ़ानेवाला हूँ, इस प्रकार भावना करता है और साथ-साथ में अपनी असीम चिद्रूपता की भी भावना करता है ॥१२॥

चिद्भावोऽनुभवत्यन्तश्चिस्त्वाच्चिदणुतां निजाम् ।
तामेव पश्यतीवाथ ततो द्रष्टेव तिष्ठति ॥१३॥
यथा स्वप्ने मृतं पश्यत्येक एवात्मनाऽऽत्मनि ।
मृत एव मृतेर्द्रष्टा तथा चिदणुरात्मनि ॥ १४ ॥
ततश्चिद्भाव एषोन्तरेक एव द्वितामिव ।
पश्यन् स्वरूप एवास्ते द्रष्टृदृश्यमिव स्थितः ॥ १५ ॥
चिद्भाव शून्य एवातिनिराकारोऽप्यणुं तनुम् ।
पश्यन् दृश्यमिवोदेति द्रष्टेव च तदा द्विताम् ॥ १६ ॥
प्रकाशमणुमात्मानं पश्यंस्तदनुभावतः ।
उच्छूनतां चेतयते बीजमङ्कुरतामिव ॥ १७ ॥

चितिस्वरूप आत्मा अपने भीतर विलीन हुए अपने सूक्ष्म जगत्संस्कार का जो अनुभव करता है, इसमें कारण उसकी चितिरूपता ही है, इसी से उसे ही मानों देखता है। इसके बाद स्वयं वह द्रष्टा-सा बनकर स्थित हो जाता है ॥ १३ ॥

अणुचित् अपनी आत्मा में उक्त अणुता ठीक वैसे ही देखती है अर्थात् स्वयं दृश्य और द्रष्टा हो जाती है जैसे एक ही पुरुष स्वप्न में अपने आप अपनी आत्मा में अपने को मृत देखता है, इससे यह बात आ गई कि मृत ही मरण का द्रष्टा है। एक वस्तु में विरुद्ध दृश्य-द्रष्टा के धर्म नहीं हो सकते, यदि यह शङ्का हो, तो इसका समाधान यह है कि स्वप्न के सदृश विरोध का पर्यालोचन न होने से वैसा हो सकता है ॥ १४ ॥

अनन्तर यह चिदाकाश स्वरूपतः एक होते हुए भी अपने भीतर द्वैत-सा देखता हुआ द्रष्टा एवं दृश्य-सा बनकर अपने स्वरूप में ही स्थित रहता है ॥१५॥

यद्यपि यह चितिरूप आकाश शून्यरूप है अर्थात् आकार से एकदम ही रहित है, फिर भी अपनी अणुरूप तनुता जब देखता है, तब दृश्य-सा एवं द्रष्टा-सा बनकर द्वैतभाव धारण करता है ॥ १६ ॥

जैसे बीज अपनी अङ्कुरता का सङ्कल्प करता है वैसे ही वह द्रष्टारूप आत्मा माया के बल से अपने को प्रकाश-स्वभाव उक्त परमाणुरूप = परिच्छिन्नस्वरूप देखता हुआ उसका अनुभव करता है और उसी की सामर्थ्य से अपनी उपचयरूपता का सङ्कल्प करता है ॥ १७ ॥

उसी समय देश, काल, क्रिया, द्रव्य, द्रष्टा, दर्शन, ज्ञान-साधन एवं ज्ञानरूप चक्षु आदि अन्य अर्थों के

देशकालक्रियाद्रव्यद्रष्टृदर्शनदृग्दृशः ।
अर्थान्तरस्वभावेन तिष्ठन्त्यनुदिताभिधाः ॥ १८ ॥
चिदणुर्यत्र भातोऽसौ देशो मितिमुपागतः ।
यदा भातस्तदा कालो यद्भानं तत्क्रिया स्मृता ॥१९॥
उपलब्धं विदुर्द्रव्यं द्रष्टृताऽप्युपलब्धता ।
आलोकनं दर्शनता दृगालोकनकारणम् ॥ २० ॥
एवमुच्छूनता भाति मितानन्ताऽथ वा क्रमात् ।
असत्यैव नभस्येव नभोरूपैव निष्क्रमात् ॥२१॥
चिदणोर्भासनं भातं तत्प्रदेशेन देहगम् ।
येन पश्यति तच्चक्षुः सङ्ग्रहोऽक्षदृशामिति ॥ २२ ॥

स्वभाव से स्थित होते हैं, परन्तु उनकी अभिधा-शक्ति का उदय नहीं रहता है ॥ १८ ॥

जहाँ यह चितिरूप अणु सा प्रतीत हुआ, वहाँ देश का भी भान हो ही गया तथा जब उसका भान हुआ, तब काल भी उसमें आ गया और जो ज्ञान हुआ, वह क्रिया हो गई ॥ १९ ॥

जिसका ज्ञान होता है, वह द्रव्य कहा जाता है, जो दृष्टता है, वह उपलब्धृता भी है, आलोकन ही दर्शन है और देखने में जो कारण है, वह दृग् है अर्थात् उसी समय त्रिपुटी का विभाग करनेवाली उपाधियों की साक्षी की एवं उसके प्रकाश में हेतुभूत पदार्थ की कल्पना भी हो जाती है ॥ २० ॥

इसी तरह उसकी विपुलता दिखाई पड़ती है, असीम-रूपता या संख्या से इयत्ता भी क्रम से उसमें देशादि परिच्छेदों से जानी जाती है। वास्तव में तो विपुलता या असीमता आदि असत्यरूप ही है। उसमें कोई क्रम नहीं है। तथापि इसे आकाश में आकाशरूपता के सदृश जान लेना चाहिए अर्थात् इसी तरह कर्ता, कार्य, कारण, भोक्ता, भोग्य आदि त्रिपुटी-विशेष, उनके साक्षी और निमित्तों की भी कल्पना सर्वत्र जान लें ॥ २१ ॥

चितिरूप अणु को अर्थात् जीव को सूर्य आदि के प्रकाश का जिस गोलकच्छिद्र से भान होता है या जिस अतीन्द्रिय करण से वह देखता है, वे दोनों ही देहगत चक्षु हैं, इसी तरह श्रोत्र आदि सब इन्द्रियदृष्टियों में समझें, यह संक्षेप से जान लेना चाहिये अतः इसमें रूपादित्रिपुटी के सिद्ध हो जाने पर चक्षु आदि करणों के विभाग की भी कल्पना अगत्या सिद्ध हो जाती है ॥ २२ ॥

चिदणुप्रतिभासेऽन्तः प्रथमं नामवर्जितम् ।
तन्मात्रशब्दमेतेषामेतदाकाशरूपि तत् ॥ २३ ॥
चिदणुप्रतिभाकाशपिण्ड एव घनस्थितः ।
अनुसन्धानविवशश्चेतत्तीन्द्रियपञ्चकम् ॥ २३ ॥
एवं चिदणुसन्धानं दृश्यपोषमुपैत्यलम् ।
तदेव ज्ञानमित्युक्तं बुद्धिरित्यभिधीयते ॥ २५ ॥
ततो मनस्तदारूढमहङ्कारपदं गतम् ।
देशकालपरिच्छेद इत्यङ्गीकृत आत्मना ॥ २६ ॥
चिदणोरस्य भावस्य प्रत्यग्रं यत्र वेदनम् ।
स तत्रोत्तरकालेन पूर्वाभिख्यां करिष्यति ॥ २७ ॥

चितिरूप अणु का प्रतिभास होने पर भीतर सर्वप्रथम (पूर्व की) जो इन श्रोत्र आदि पांचों के शब्दादि विषयों की नामरूप शून्य अवस्था है, वह तन्मात्र शब्द से कही जाती है, उसका स्वरूप अतिसूक्ष्म है अर्थात् कान आदि पांच इन्द्रियां हैं, उन्हीं के नामरूपभेद-कल्पना के पहले की जो अवस्था है, वह तन्मात्रशब्द से कही जाती है ॥२३॥

उस क्रम से चितिरूप अणु का प्रतिभासरूप जो आकाश है, वही घन स्थिति होकर स्थूल देह रूप बन जाता है, फिर उसमें रूप आदि के अनुसन्धान से पाँच इन्द्रियाँ प्रकाशित होती हैं ॥ २४ ॥

इस प्रकार अणुरूप चितिका ज्ञान दृश्य पदार्थों के बार-बार अनुभव से पुष्ट हो जाता है। फिर इसी का नाम ज्ञान एवं बुद्धि पड़ जाता है, इन्द्रियों से अनुभूत विषयों का स्मृति के समय में जो ज्ञान होता है वह चित्त कहा जाता है और अध्यवसाय समय में जो ज्ञान होता है वह बुद्धि कही जाती है ॥ २५ ॥

अनन्तर सङ्कल्प विकल्प दशा में मन बन जाता है, अभिमान से अहंभाव एवं ममभाव से अभिमानी होकर अहङ्कार पद को प्राप्त करता है। इस प्रकार आत्मा ने देशकाल का भी विभाग किया है ॥ २६ ॥

इन प्रसिद्ध शब्द आदि विषयों का जिस देश या काल रूप आधार में जो सर्वप्रथम विज्ञान होता है अर्थात् जिस चिदणुरूप जीवको जिस देश या कालरूप आधार में शब्दादि विषयों का विज्ञान होता है, वही जीव देश या कालरूप आधार का उत्तर काल से भिन्न पूर्वदेश या पूर्वकाल—यह नामकरण कर देता है, यहीं नियम प्रत्येक वस्तु और प्रत्येक जीव के लिए है अर्थात् काल और देश

अन्यस्मिन्नेकदेशे सा ऊर्ध्वाभिख्यां करिष्यति ।
एवं दिगभिधानादि कल्पयिष्यति स क्रमात् ॥ २८ ॥
देशकालक्रियाद्रव्यशब्दानामार्थवेदनम् ।
भविष्यति स्वयमसावाकाशविशदोऽपि सन् ॥ २९ ॥
इत्थं स्वानुभवेनैष व्योम्नैव व्योमरूपभृत् ।
अतिवाहिकनामान्तर्देहः सम्पद्यते चितेः ॥ ३० ॥
एष एव चिरं बालं तत्र भावनया तया ।
गृह्णाति निश्चयं पूर्णमाधिभौतिकमात्मनः ॥ ३१ ॥
व्योम्ना व्योम्न्येव रचितो निर्मलेनेति विभ्रमः ।
असता सत्समास्तीर्णस्तापनद्या जलं यथा ॥ ३२ ॥

में पूर्ववत् जो कल्पना होती है, वह उत्तर काल की कल्पना को लेकर ही प्रवृत्त होती है ॥ २७ ॥

वही चितिरूप जीव दूसरे देश-काल में ज्ञान होने पर उनका 'ऊर्ध्व' नाम रख लेता है, इसी प्रकार दिशा में पूर्व, पश्चिम, उत्तर आदि नामों की वह क्रमशः कल्पना कर लेता है ॥ २८ ॥

अनन्तर यद्यपि आकाश के सदृश अतिनिर्मल ही यह आत्मा है, तथापि सङ्कल्पवश यह आत्मा ही स्वयं देश, काल, क्रिया, द्रव्य आदि शब्दों के अर्थों के ज्ञान के रूप में हो जाता है अर्थात् देश, काल और वस्तुओं की एवं उनके नामों की कल्पना बतलाई गई, अब जिन्हें शब्द शक्ति का ज्ञान है, ऐसे पुरुषों को शब्द श्रवण होने पर तत्-तत् अर्थों का जो विज्ञान है उसके रूप में भी वह आत्मा ही होता है ॥ २९ ॥

इसी प्रकार से अपने ही सङ्कल्प के प्रभाव से यह आकाश के सदृश निर्मल रूप धारण करने वाला चिदाकाश अपने आप ही चिति के अन्दर सर्वप्रथम आतिवाहिक शरीर, फिर देहेन्द्रियादि विभाग, फिर नाम, इस प्रकार समस्त जगत् के स्वरूप में विवर्तित हो जाता है ॥ ३० ॥

समस्त जगत् केवल मानसिक कल्पना स्वरूप होने के कारण आतिवाहिक शरीर का अवयव ही सिद्ध होता है, फिर भी उसमें आधिभौतिकता की प्रतीति कैसे होती है? इसके समाधान में कहते हैं।

यही चिदणु जीव दीर्घ काल की उक्त भावना से अपने में पूर्ण रूप से अधिभौतिकता का निश्चय कर कर लेता है ॥ ३१ ॥

निर्मल चिदाकाश ने चिदाकाश में ही अपने असत्सङ्कल्प से कथित विभ्रम की रचना की है, यह सत् के

सङ्कल्पनामुपादत्ते स्वदेहे गमनाकृतिः।
शिरःशब्दार्थदां काञ्चित् पादशब्दार्थदां क्वचित्॥३३॥
उरःपार्श्वादिशब्दार्थमयीं क्वचिदनाविलाम्।
भावाभावग्रहोत्सर्गशब्दाद्यर्थमयीमपि ॥ ३४ ॥
नियताकारकलनां देशकालादियन्त्रिताम्।
विषयोन्मुखतां यातामिन्द्रियव्रातवेष्टिताम् ॥ ३५ ॥
सोऽणुः पश्यत्यथाकारमात्मनः स्वात्मकल्पितम्।
हस्तपादादिकलितं चित्तादिकलनान्वितम् ॥३६॥
एवं संपद्यते ब्रह्मा तथा संपद्यते हरिः।
एवं संपद्यते रुद्र एवं संपद्यते कृमिः ॥ ३७ ॥
न च किञ्चन संपन्नं यथास्थितमवस्थितम्।
शून्यं शून्ये विलसितं ज्ञाप्तिर्ज्ञप्तौ विजृम्भिता ॥ ३८ ॥

सदृश हो वैसे ही चारों ओर फैला है, जैसे ताप-नदी का जल ॥ ३२ ॥

वह गगन रूप चिदणु रूप अपनी देह की कल्पना करनी होती है, तब इस तरह की कल्पना करता है, कहीं कोई कल्पनाएँ सिर शब्द के अर्थ को देने वाली, कोई पैर शब्द के अर्थ को देने वाली, कोई छाती, पसली आदि शब्दों के अर्थों को देने वाली हैं। वह कहीं निर्मल कल्पना, कहीं भाव, अभाव, ग्रहण, त्याग आदि शब्दों के अर्थों को कल्पना, कहीं देश काल से निमन्त्रित कल्पना, कहीं विषयोन्मुख कल्पना और कहीं इन्द्रियों से युक्त कल्पना करता है। इस प्रकार शरीरों के अवयवों की एवं बाह्य अर्थों के हानादि व्यवहारों की कल्पना करके रहता है ॥ ३३–३५ ॥

अनन्तर वह चिदणु अपनी कल्पना से कल्पित अपने हाथ, पैर आदि से युक्त तथा चित्त आदि की कल्पना से युक्त मनुष्य आदि का आकार देखता है ॥ ३६ ॥

इसी तरह अपनी ही कल्पना से चिदणु जीव ब्रह्मा बन जाता है, नारायण बन जाता है, रुद्र बन जाता है तथा कीट भी बन जाता है अर्थात् ईश्वरों की देहों की भी कल्पना उसके सङ्कल्प से होती है, अन्य की बात ही क्या ॥ ३७ ॥

वास्तव में तो यह कुछ भी बना नहीं है, किन्तु यह अपने असली स्वरूप में ही स्थित है, शून्य का ही विलास है और चिति में ही बढ़ी है अर्थात् सभी तरह की यह कल्पना मिथ्या ही है ॥ ३८ ॥

प्रतिकन्दः शरीराणां बीजं त्रैलोक्यवीरुधाम्।
सार्गार्गलप्रदो मुक्तेः संसारासारवारिदः ॥ ३९ ॥
कारणं सर्वकार्याणां नेता कालक्रियादिषु।
सर्वाद्यः पुरुषः स्वैरमित्यनुत्थित उत्थितः ॥ ४० ॥
नास्य भूतमयो देहो नास्यास्थीनि शरीरके।
अवष्टब्धुमसौ मुष्ट्या शक्यते न तु केनचित् ॥ ४१ ॥
तेनाब्धिमेघसंग्रामसिंहगर्जोजितात्मना ।
अपि सुप्तनरेणेव नूनं मौनवता स्थितम् ॥ ४२ ॥
जाग्रतः स्वप्नसंदृष्टयोद्धारभटिवेदनम्।
यथास्मृति गतं नासन्न सत्तद्वदसौ स्थितः ॥ ४३ ॥
बहुयोजनलक्षौघप्रमाणोऽपि बृहद्वपुः।
परमाण्वन्तरे भाति लोमान्तस्थजगत्त्रयः ॥ ४४ ॥

भद्र, व्यष्टि शरीरों का नियत त्रैलोक्य रूप बल्लियों का बीज है, वही है मुक्ति के द्वार की प्रतिबन्धक विषय-सृष्टि रूप अर्गला ( शृङ्खला ) देने वाला तथा संसार रूप मूसलाधार वृष्टि करने वाला मेघ भी वही है, अर्थात् व्यष्टियों के सदृश समष्टि रूप हिरण्य गर्भ भी अपनी कल्पना से ही बना है ॥ ३९ ॥

सब कार्यों का कारण, काल, क्रिया आदि का नियामक सबका आदिभूत हिरण्यगर्भ भी अपनी इच्छा से वही बन बैठा है उत्थित न रहते हुए भी वह उत्थित है ॥ ४० ॥

न तो इसका भौतिक शरीर है और न इसके शरीर में हड्डियां ही हैं, अतः इसे कोई मुट्ठी से नहीं पकड़ सकता ॥ ४१ ॥

विराट् पुरुष भी प्रपञ्च शून्य अपने स्वरूप में वैसे ही स्थित है, जैसे स्वप्न में मेघ, संग्राम और सिंहों की भीषण गर्जना से युक्त स्वरूप रहने पर भी सुप्त पुरुष वस्तुतः चुपचाप ही स्थित रहता है ॥ ४२ ॥

जगत् का यह प्रपञ्च वैसे ही स्थित है, जैसे स्वप्न देखे गये योद्धाओं के कोलाहल का ज्ञान जाग्रदवस्था में स्मृति पथ में आया हुआ न तो अत्यन्त असत् है और न सत् ही है ॥ ४३ ॥

अनेक लाखों योजन के समूहों तक विशाल प्रमाण-वाला, बृहत्-शरीर भी यह त्रैलोक्य रोम के सूक्ष्म भाग के अन्तमें स्थित केवल एकमात्र माया से ही परमाणु के अन्दर भी भासमान होता है अर्थात् एकमात्र माया से

कुलशैलगुणौघात्मा जगद्वृन्दात्मकोऽपि सन् ।
कुलायं धानकामात्रमपि नो पूरयत्यजः ॥ ४५ ॥

जगत्कोटिशताभोगविस्तीर्णोऽप्यणुमात्रकम् ।
वस्तुतो व्याप्तवानेष न देशं स्वप्नशैलवत् ॥ ४६ ॥

स्वयंभूरेव कथितो विराडेष स उच्यते ।
ब्रह्माण्डात्मा जगद्देहो वस्तुतस्तु नभोमयः ॥ ४७ ॥

सनातन इति प्रोक्तो रुद्र इत्यपि संज्ञितः ।
इन्द्रोपेन्द्रमरुन्मेघशैलादिदेहकः ॥ ४८ ॥

तेजोऽणुमात्रं प्रथितं चेतित्वात्प्रथमं वपुः ।
क्रमेण स्फारसंवित्तिर्महानहमिति स्थितः ॥ ४९ ॥

स्पन्दसंवेदनात्तेन स्पन्द इत्यनुभूयते ।
यः स एवानिलाभिख्यो वातस्कन्धात्मना स्थितः॥५०॥

उन हजारों वस्तुओं की, जिनकी हम कभी सम्भावना नहीं कर सकते, इस संसार में उत्पत्ति दीखती है ॥४४॥

सात महाकुल पर्वतों तथा गुणों के समूहों का आश्रय एवं ब्रह्माण्डों का समूहमय होकर भी ब्रह्मदेव बट के बीजमात्र छिद्र को भी नहीं पूर्ण कर सकते हैं ॥ ४५ ॥

सैकड़ों करोड़ लम्बे जगत् के विस्तार से विस्तृत आकारवान् होते हुए भी ब्रह्मदेव अणुमात्रस्वरूप हैं। स्वप्न के पर्वतों के समान वस्तुतः इन्होंने देश को व्याप्त नहीं कर रखा है ॥ ४६ ॥

यही ब्रह्माण्डात्मा स्वयंभू कहे गये हैं तथा जगत्-शरीर विराट् भी यही कहे जाते हैं। किन्तु हे श्रीरामचन्द्रजी ! वस्तुतः ये चिदाकाशरूप ही हैं ॥ ४७ ॥

सनातन पुरुष भी यही कहे गये हैं, इन्हीं की रुद्र संज्ञा पड़ी है तथा हे श्रीरामचन्द्र जी, इन्द्र, उपेन्द्र, पवन, मेघ तथा शैलसमूहों की देह भी यहीं हैं ॥ ४८ ॥

परम सूक्ष्म चिति पहले सबको चेतित करने से चित्त-शरीर हुई और वही चित्तात्मा वर्णित क्रम से विस्पष्ट चित्ति होकर अर्थात् महाज्ञानसम्पन्न होकर 'मैं महान् ब्रह्माण्डात्मा हूँ' इस तरह जगत् के शरीररूप से स्थित हो गया ॥ ४९ ॥

स्पन्द की संवित् से वे स्पन्द का अनुभव करते हैं। उनके जो प्राण हैं उन्हीं की संज्ञा अनिल पड़ी है। वे वातस्कन्धरूप से स्थित हैं ॥ ५० ॥

प्राणापानपरिस्पन्दो वेदनादनुभूयते ।
तेन यः सोऽयमाकाशे वातस्कन्ध उदाहृतः ॥ ५१ ॥

चित्ताद्ये कल्पितास्तेन बालेनेव पिशाचिकाः ।
तेजःकणा असन्तोऽपि त एते धिष्ण्यतां गताः ॥ ५२ ॥

प्राणापानपरावर्तदोला तदुदरोदिता ।
वातस्कन्धाभिधां धत्ते जगत्तद्धृदयं महत् ॥ ५३ ॥

प्रतिच्छन्दशरीराणां प्रथमं बीजमेष सः ।
जगद्गतानां सर्वेषामाकल्पव्यवहारिणाम् ॥ ५४ ॥

प्रतिच्छन्द्याद्यदेतस्मादुत्थिता जगदात्मना ।
देहास्तदा यथा बाह्यमन्तरेषां तथा स्थितम् ॥ ५५ ॥

चितिस्तस्याऽऽद्यबीजस्य पूर्वमेव यथोदिता ।
तथैवाद्यापि जीवेऽन्तस्तथोदेति तदीहिता ॥ ५६ ॥

स्पन्द की संवित् से तो वे प्राण और अपान के स्पन्द का अनुभव करते हैं उनके प्राण के स्पन्द को उनके ब्रह्माण्डाकाश में हमने वातस्कन्ध के नाम से पहले कहा है ॥ ५१ ॥

विराट् ने अपने चित्त से जिनकी कल्पना की वे ही ये तेज के कण, बालक द्वारा अपने चित्त से कल्पित पिशाच की तरह असद्रूप होते हुए भी सूर्य, चन्द्र, ग्रह, और नक्षत्र आदि की स्थानता को प्राप्त हुए हैं यानी तद्रूपता को प्राप्त हैं ॥ ५२ ॥

उनके उदर में जनित जो प्राण तथा अपान के आवर्तनरूपी झूला है, वही उसकी उदारता 'वास्तस्कन्ध' संज्ञा को धारण करती है। महान् जगत् उसी का हृदयगत अस्थि आदि है ॥ ५३ ॥

जगत् के अन्दर कल्पपर्यन्त व्यवहार करने वाले समस्त जीवों में प्रत्येक जीव-भेद की इच्छा से कल्पित व्यष्टिशरीरों के प्रथम बीज यही ब्रह्मदेव हैं ॥ ५४ ॥

इनसे उत्पन्न प्रत्येक जीव की इच्छा से प्रकटित हुए जो जगद्रूप से अनेक देह हैं उनके भी बाहर और भीतर ये ठीक वैसे ही स्थित हैं ॥ ५५ ॥

आज भी उसकी अभिलषित चिति ही प्रत्येक जीव के भीतर वैसे ही उदित हो रही है, जैसे आद्य बीज हिरण्यगर्भ की इच्छारूपा चिति पहले ही उत्पन्न हुई। अर्थात् एक प्रथम बीज से अनेक वृक्ष तथा बीजों की परम्परा उदित होती है वैसे ही हिरण्यगर्भरूप चेतन की इच्छा से प्रत्येक जीव से ब्रह्माण्ड परम्परा उदित होती है ॥ ५६ ॥

श्लेष्मपित्तानिलास्तस्य चन्द्रार्कपवनास्त्रयः ।
ग्रहा ऋक्षगणास्तस्य प्राणाष्ठीवनसीकरा ॥ ५७ ॥
तस्यास्थीन्यद्रिजालानि मेदसो जातिका घनाः ।
शिरः पादौ त्वचं देहान्पश्यामस्तस्य नो वयम् ॥५८॥

वपुर्विराजो जगदङ्ग विद्धि
सङ्कल्परूपस्य हि कल्पनात्म ।
आकाशशैलावनिसागरादि
सर्वं चिदाकाशमतः प्रशान्तम् ॥ ५९ ॥

इत्यार्षे श्रीवाशिष्ठमहारामायणे वाल्मीकीये मोक्षोपाये निर्वाणप्रकरणे उत्तरार्धे पाषाणोपाख्याने विराडात्मवर्णनं नाम त्रिसप्ततितमः सर्गः ॥ ७३ ॥

चन्द्र, सूर्य और पवन ये तीनों उस हिरण्यगर्भ के कफ, पित्त और वायुरूप हैं और दूसरे जो ग्रह तथा नक्षत्र समूह हैं वे उसके प्राणष्ठीवन के सीकर हैं अर्थात् प्राण द्वारा बाहर निकले हुए थूक के कफविन्दु हैं ॥ ५७ ॥

पर्वतसमूह उसके अस्थि हैं, सारे मेघ उसकी चर्बी की जाति-जैसे हैं, उसके सिर, पैर और त्वचारूप देहावयवों को ऊपर-नीचे के कपालों तथा ब्रह्माण्डों के आवरणों को दूरी के कारण हम लोग नहीं देख पाते हैं ॥५८॥

इस संसार को आप विराट् पुरुष का शरीर समझें। वह भी कल्पनात्मक उस विराट् की एकमात्र कल्पनारूप ही है। वह न तो कोई बाह्यसाधन से साध्य है और न वस्तुतः मन की कल्पनारूप कुछ है। इसलिए आकाश, तथा पर्वत, पृथिवी तथा सागर आदि सबके सब प्रशान्त चिदाकाशरूप ही हैं ॥ ५९ ॥

इस प्रकार ऋषि प्रणीत वाल्मीकीय श्रीवसिष्ठमहारामायण के मोक्षोपाय निर्वाण प्रकरण के उत्तरार्द्ध में पाषाणोपाख्यान विराट् आत्मवर्णन निर्वाणप्रकरण नामक कुसुमलता अनुवाद का तिहत्तरवाँ अध्याय समाप्त हुआ।

## ७४

वसिष्ठ उवाच

तस्मिन् कल्पे तु सङ्कल्पे तस्य तद्वपुरास्थितम् ।
शृणु तत्र व्यवस्थेयं विचित्राचारहारिणी ॥ १ ॥
परमं यच्चिदाकाशं तद्विराडात्मनो वपुः ।
आद्यन्तमध्यरहितं लघुत्वस्य वपुर्जगत् ॥ २ ॥
सङ्कल्परहितो ब्रह्मा स्वाण्डं सङ्कल्पनात्मकम् ।
वपुषः परितो भास्वत्पश्यत्याकाशमेव तत् ॥ ३ ॥
ब्रह्मात्मैष स्वसङ्कल्पं स्वमण्डमकरोद्द्विधा ।
तैजसं तैजसाकारः पुष्टः पुष्टं विहङ्गवत् ॥ ४ ॥



महाराज वशिष्ठ जी ने कहा—उस शिला के उदर में देखे गये ब्रह्मकल्पात्मक उस विराट् के सङ्कल्प में स्थित ब्रह्माण्डात्मक शरीर उसकी विचित्र आचारों से चित्त को हर लेने वाली जन्म, कर्म, अवयव आदि की व्यवस्था है, वह आप सुने अर्थात् उस ब्रह्मा का कौन अङ्ग यह भूलोक है और कौन अङ्ग स्वर्ग अथवा पाताल है ? इस विभागप्रश्न का, 'कथं वासोऽन्तरे तस्य' इस प्रश्न का तथा 'कथं वा तन्मनोमात्रं निराकृतिरिदं स्थितम्' इस प्रश्न का उत्तर देने के लिए श्रोता को सावधान कर रहे हैं ॥ १ ॥

आदि, अन्त और मध्य से रहित जो परम चिदाकाश है, वही विराडात्मा का प्रथम कल्पनारहित शरीर है तथा उसका कल्पित यह जगद्रूप शरीर तो अत्यन्त ही लघु है अर्थात् उस विराट् का ब्रह्म ही वास्तविक स्वरूप प्राथमिक और अकल्पित है। उस विराट् का शरीर उसकी दृष्टि से अत्यन्त ही लघुतर है ॥ २ ॥

वह ब्रह्मा अपने सङ्कल्पित ब्रह्माण्ड-शरीर से बाहर सङ्कल्परहित हो अर्थात् सङ्कल्प-शून्य साक्षी चिदाकाशमात्र हो सङ्कल्पनात्मक अपने अण्ड को चारों तरफ देखता है। वास्तव में वह ब्रह्माण्ड भी प्रकाशमय चिदाकाशरूप ही है ॥ ३ ॥

जैसे अपने पुष्ट अण्ड का पक्षी दो भाग करता है वैसे ही लिङ्गसमष्टि के अभिमानी चिदाकार पुष्ट उस ब्रह्मात्मा ने अपने सङ्कल्परूपी सुवर्णमय अण्ड का दो भाग किया, अर्थात् उस विराडात्मा का सिर, पैर और नितम्ब बतलाने के लिए सर्वप्रथम ब्रह्माण्ड के ऊपर तथा नीचे के भाग को उसका कपाल तथा पैर बताते हैं ॥४॥

अण्डस्यैकं नभोदूरं गतं संबुद्धवानसौ ।
भुवोऽधःसंस्थितं भागं व्यतिरिक्तं च नात्पना ॥ ५ ॥
ब्रह्माण्डभाग ऊर्ध्वस्थो विराजः शिर उच्यते ।
अधोभागोऽस्य पादाख्यो नितम्बो मध्यमात्रखम् ॥६॥
दूरं विमुक्तयोः सन्धिः खण्डयोरिति विस्तृता ।
अनन्ता व्योमलेखा सा श्यामा शून्येति दृश्यते ॥ ७ ॥
द्यौस्तालुविपुलं तस्य तारारुधिरबिन्दवः ।
संविद्वातलवा देहे सुरासुरनरादयः ॥ ८ ॥
देहान्तःकृमयस्तस्य भूतप्रेतपिशाचकाः ।
लोकान्तराणि रन्ध्राणि सुषिराण्यस्य देहके ॥ ९ ॥
ब्रह्माण्डखण्डमस्याधो विस्तृतं पादयोस्तलम् ।
जानुमण्डलरन्ध्राणि पातालकुहराण्यधः ॥ १० ॥

उस अणु के ऊपर के दो भाग को उसने ऊर्ध्वगत आकाश समझ लिया तथा नीचे का भाग जो स्थित था उसे उसने भूलोक मान लिया। अर्थात् उस अणु के दोनों भाग में जो ऊपर का भाग था वही आकाश तथा नीचे का जो भाग था वह पृथ्वी आदि लोक कल्पित हुआ। यद्यपि उस विराट् पुरुष ने उन दोनों में आकाश तथा भूलोक आदि की कल्पना की, लेकिन फिर भी अपने से अतिरिक्त न तो उसने आकाश की कल्पना की और न इस भूलोक की। ब्रह्माण्ड के सबसे ऊपर का जो हिस्सा है वह उस विराट् पुरुष का सिर कहलाता है तथा नीचे का जो हिस्सा है वह उसका पैर कहा जाता है एवं इन दोनों के बीच का जो अन्तरिक्ष—आकाश है, वह उस विराट् पुरुष का नितम्ब कहलाता है ॥ ५-६ ॥

बहुत दूर विभक्त हुए उन कपालखण्डों की अति विस्तृत जो मध्य सन्धि है वह अनन्त शून्य श्यामवर्ण आकाश की रेखा के रूप में लोगों को दिखाई देती है॥७॥

अन्तरिक्ष उस विराट् पुरुष का विशाल तालु है, तारागण रुधिर के विन्दु हैं तथा देह में सुर नर आदि बुद्धि तथा प्राण की वृत्तियों के भेद हैं ॥ ८ ॥

भूत, प्रेत, पिशाच आदि उसके शरीर के भीतर रहनेवाले रक्त-मांस आदि अपवित्र पदार्थों के लोलुप ये कीड़े हैं, सूर्य और चन्द्र आदि लोक उसके शरीर के छिद्र हैं तथा याम्यादि नरक के लोकान्तर उसके चक्षु आदि शरीर के नीचे के सूराख हैं ॥ ९ ॥

इस भूमण्डल के नीचे का ब्रह्माण्डखण्ड उसके पैर का विस्तृत तलवा है और नीचे जो पाताल गर्त हैं वे उसके जानुमण्डल के छिद्र हैं ॥ १० ॥

जलैश्चलचलायन्ती सुषिरानेकरन्ध्रिका ।
भूरन्तर्मण्डली लोला समुद्रद्वीपवेष्टना ॥ ११ ॥
जलैर्गुडगुडायन्त्यो नद्यो नाड्यः सरिद्रसः ।
जम्बूद्वीपं हृदम्भोजमस्य हेमाद्रिकर्णिकम् ॥ १२ ॥
कुक्षयः ककुभः शून्या यकृत्प्लीहादयोऽचलाः ।
मृद्व्यः स्निग्धाः पटाकारा मेदसो जलिका घनाः ॥१३॥
चन्द्रार्कौ लोचने तस्य ब्रह्मलोको मुखं स्मृतम् ।
तेजः सोमोऽस्य कथितः श्लेष्मा प्रालेयपर्वतः ॥ १४॥
अग्निलोकस्तथौर्वाग्निः पित्तमस्यातिदुःसहम् ।
वातस्कन्धमहावाता प्राणापाना हृदि स्थिताः ॥ १५ ॥
कल्पद्रुमवनान्यस्य सर्पवृन्दानि च क्वचित् ।
लोमजालान्यनन्तानि वनान्युपवनानि च ॥ १६ ॥

जलों से चलायमान सुराखों से पूर्ण, अनेक छिद्रों वाली, काम, रोग, जरा, मरण आदि से व्याकुल तथा समुद्र एवं सभी द्वीप जिसके वेष्टन हैं—करधनी एवं कटिसूत्र की जगह पर हैं, ऐसी पृथिवी उस विराट् पुरुष की मध्यस्थ वस्ति, जाँघ एवं नितम्बमण्डली है ॥ ११ ॥

जलों से गुड़-गुड़ शब्द करनेवाली नदियाँ उसकी नाड़ी हैं तथा नदियों का जल उसके शरीर का रस है और हेमाद्रिकर्णिकासहित जम्बूद्वीप उसका हृदयकमल है ॥ १२॥

शून्य दिशाएँ उसके कुक्षिभाग हैं, सभी पर्वत उसके यकृत्-प्लीहादि हैं और मेघसमूह उसके कोमल तथा चिकने पटाकार चर्बी के समूह हैं ॥ १३ ॥

चन्द्रमा और सूर्य उसके नेत्र हैं, ब्रह्मलोक उसका मुख कहा गया है, सोम उसका वीर्य तथा हिमालयपर्वत कफ कहा गया है ॥ १४ ॥

अग्निलोक तथा पृथिवी के अन्दर की अग्नि इसका अतिदुःसह पित्त है। वातस्कन्धों में प्रसिद्ध जो आवह, निवह, प्रवह आदि महावात हैं वे इसके हृदय में स्थित प्राण और अपान हैं ॥ १५ ॥

कल्पवृक्षों के वन आदि में प्रसिद्ध साँपों के झुण्ड तथा वन एवं उपवन इस विराट् पुरुष के अनन्त रोम हैं ॥ १६ ॥

ऊर्ध्वं ब्रह्माण्डखण्डं तु समस्तमुरुमस्तकम्।
ब्रह्माण्डप्रान्तरन्ध्रार्चिरस्य दीप्ता शिखोत्थिता॥ १७॥
स्वयमेष मनस्तेन मनो नास्योपयुज्यते।
आत्मैव भोक्तृतामेति किल कस्य कथं कुतः॥ १८॥
स्वयमेवेन्द्रियाण्येष तेनान्यत्राऽस्तिता कृता।
यतस्तत्कल्पनामात्रमेवेन्द्रियगणः किल॥ १९॥
अवयवावयविनोरिवेहेन्द्रियचित्तयोः।
न मनागपि भेदोऽस्ति चैक्यमेकशरीरयोः॥ २०॥
तस्य तान्येव कार्याणि जगतां यानि कानिचत्।
सङ्कल्पा एव पुंवृत्त्या चलन्त्यारुपितद्विताः॥ २१॥

ब्रह्माण्ड के खण्ड का सम्पूर्ण ऊर्ध्वभाग इसका विशाल मस्तक है। ब्रह्माण्ड के ऊर्ध्वप्रान्त के छिद्र प्रसिद्ध दीप्त ज्योति ही इसकी प्रदीप्त शिखा खड़ी है॥ १७॥

समस्त समष्टि मन के आत्मा ये विधाता स्वयं मनरूप ही है, इसलिए इनको सभी कल्पनाओं में किसी दूसरे मन का इन्हें उपयोग नहीं करना पड़ता। मनरूप विधाता को भी किसी दूसरे मन की आवश्यकता होनेपर अनवस्था हो जायगी। जब यह निश्चित है कि एकमात्र आत्मा ही भोक्तृता को प्राप्त करता है तब भला किसका (मन का) कहाँ से कैसे संभव होगा॥ १८॥

इसी तरह इन्हें इन्द्रियों का भी उपयोग नहीं करना पड़ता है, क्योंकि वे स्वयं इन्द्रियरूप हैं। इसलिए इन इन्द्रियों की अस्तिता इनसे हम लोगों में कल्पित है और वे सब इन्द्रियाँ वस्तुतः एकमात्र कल्पनारूप ही हैं, इसमें तनिक भी सन्देह नहीं है अर्थात् इन्द्रियों की कल्पना में इन्द्रिय ही निमित्त हैं, ऐसा तो कभी कह नहीं सकते, क्योंकि ऐसा मानने पर अनवस्था होने लगेगी, यह तात्पर्य है॥ १९॥

अवयव और अवयवी के सदृश एक शरीरधारी इन्द्रिय और चित्त ( मन ) में तनिक भी भेद नहीं है, इन दोनों में एकता ही है॥ २०॥

यही कारण है कि सम्पूर्ण जगत् की क्रिया भी उसी की क्रिया है, इसलिए क्रिया के विषय में अलग प्रश्न करना ठीक नहीं है।

संसार के जो कुछ कार्य हैं वे सबके सब एकमात्र उसी के कार्य हैं अर्थात् संसार की सम्पूर्ण क्रियाएँ उसी की क्रिया हैं, क्योंकि ब्रह्मा के सङ्कल्प ही सब जीवों के रूप से भेद का आरोप करके जगत् के समस्त व्यवहार के रूप में चलते हैं अर्थात् सम्पूर्ण विश्व की क्रिया भी उसी की क्रिया है॥ २१॥

जागते तस्य विज्ञेये नान्येऽस्य मृतिजन्मनी।
स एवेदं जगत्यस्मत्सङ्कल्पात्मास्य नेतरत्॥ २२॥
तत्सत्तया जगत्सत्ता तन्मृत्यैव जगन्मृतम्।
यादृशी स्पन्दमरुतोः सत्तैका तादृशी तयोः॥ २३॥
जगद्विराजोः सत्तैका पवनस्पन्दयोरिव।
जगद्यत्स विराडेच यो विराट् तज्जगत्स्मृतम्॥ २४॥
जगद्ब्रह्मा विराट् चेति शब्दाः पर्यायवाचकाः।
सङ्कल्पमात्रमेवैते शुद्धचिद्व्योमरूपिणः॥ २५॥

समष्टि जगत् के समस्त जगत् के जन्म और मरण को ही उस ब्रह्म का जन्म और मरण समझना चाहिए, हमारे-जैसे व्यक्तिविशेष के जन्म और मरण को उस ब्रह्म का जन्म और मरण नहीं जानना चाहिए, क्योंकि जगत् में समष्टिरूप वही है तथा हम लोगों का सङ्कल्प वही है। उस ब्रह्म का समष्टि तथा व्यष्टि से अतिरिक्त और कोई दूसरा रूप ही नहीं है अर्थात् तब तो हम लोगों का मरण और जन्म भी उसी का मरण और जन्म है। ऐसी स्थिति में द्विपरार्ध काल तक उसके जीवन की जो प्रसिद्धि, उसमें विरोध होने लगेगा, यह विरोध नहीं है॥ २२॥

उसकी सत्ता से जगत् की सत्ता तथा उसके मरण से अर्थात् अभाव से जगत् का मरण अर्थात् अभाव है। ब्रह्म और जगत् की सत्ता है वैसे ही जैसी स्पन्द और वायु की सत्ता एक है॥ २३॥

वायु और उसके स्पन्द के समान जगत् और विराट् पुरुष की सत्ता एक ही है। जो जगत् है वही विराट् है और जो विराट् है वही जगत् कहा गया है॥ २४॥

जगत्, ब्रह्मा और विराट् ये तीनों एक अर्थ के वाचक शब्द हैं तथा ये दोनों अर्थात् विराट् और जगत् शुद्ध चिदाकाशरूप परमात्मा के सङ्कल्पमात्र ही है 'बहुस्यां प्रजायेय' इत्यादि श्रुतियों में प्रसिद्ध जो सङ्कल्प है वह भी तो निःस्वरूप ही है, इसलिए बहुत छान-बीन करने पर भी हमें एकमात्र ब्रह्म ही शेष मिलता है॥२५॥

श्रीराम उवाच

सङ्कल्पात्स विराडेव खमेवाकृतिमागतम् ।
अस्तु नाम स्वदेहान्तः कथं ब्रह्मैव तिष्ठति ॥ २६ ॥

श्रीवसिष्ठ उवाच

यथा ध्यानेन देहान्तस्तिष्ठसि त्वं यथा स्थितम् ।
तथास्ते निजदेहेऽन्तः सङ्कल्पात्मा पितामहः ॥ २७ ॥
नृणां तथा च मुख्यानां जीवो ब्रह्मपुरोदरे ।
उत्पत्तिपुत्रिकादेहः प्रतिबिम्बोपमोऽस्ति सः ॥ २८ ॥
यत्र त्वमपि देहान्तः कर्तुं शक्तोऽस्यलं स्थितम् ।
सङ्कल्पात्मा विभुस्तत्र ब्रह्मा किं न करिष्यति ॥२९॥
बीजान्तः स्थावरं ह्यास्ते पदार्थे यत्र जङ्गमः ।
किं नास्ते तत्र देहेन्तर्निजचित्कल्पनात्मिका ॥ ३० ॥
साकारो गगनात्माऽस्तु निराकारं खमस्तु वा ।
आस्ते बहिरथान्तश्च भिन्ने बाह्यान्तरे बहिः ॥ ३१ ॥
आत्मारामः काष्ठमौनी न जडोऽपि दृषज्जडः ।
अहं त्वमित्यादिमयो विराडात्मनि तिष्ठति ॥ ३२ ॥
आवेष्टितोज्झितलतातृणदारुपुंव-
दुच्छब्दमम्बुरयवच्च विरोपिताङ्गः ।
नानाविधेऽपि विहरन्नपि कार्यजाले
तज्ज्ञः शिलाजठरशान्तमनस्क एव ॥ ३३ ॥

इत्यार्षे श्रीवासिष्ठमहारामायणे वाल्मीकीये मोक्षोपाये निर्वाणप्रकरणे उत्तरार्धे पाषाणोपाख्याने विराडात्मवर्णनं नाम चतुःसप्ततितमः सर्गः ॥ ७४ ॥

श्रीरामचन्द्रजी ने कहा हे भगवन् ! सङ्कल्प से चिदाकाशरूप वह विराट् ही साकारता को प्राप्त हुआ, यह तो मैंने स्वीकार कर लिया, किन्तु कृपाकर यह कहिये कि वह ब्रह्मा अपने शरीर के भीतर रहते कैसे हैं ? ॥२६॥

वशिष्ठ जी ने कहा—जैसे मानसपूजा करते समय ध्यान लगाकर हृदय में कल्पित रत्नमण्डप के भीतर स्थित देव में प्रविष्ट होकर उस देवता की छत्र, चामर, व्यञ्चन, दर्पण, ताम्बूल आदि से परिचर्या कर रहे अपने को उस देवता के समीप में स्थित आप अनुभव करते हैं, सङ्कल्पस्वरूप पितामह भी अपने शरीर के भीतर वैसे ही स्थित रहते हैं ॥ २७ ॥

विदेही पुरुषों का जीव अपने स्थूल शरीर के भीतर हृदयपुण्डरीक में अवस्थित रहता है। वह सबकी देह उत्पन्न हुई प्रतिमा-जैसी है, यही कारण है कि दर्पण के अन्तर्गत प्रतिबिम्ब के सदृश वे ब्रह्मा जी हैं॥ २८ ॥

आप भी अपने स्थूल शरीर के भीतर अपनी स्थिति जब भलीभाँति कर सकते हैं, तब भला सर्वसमर्थ सङ्कल्पात्मा ब्रह्मदेव अपनी स्थिति क्यों नहीं कर सकते?॥ २९॥

जब स्थावर पदार्थ भी बीज के भीतर स्थित रहते हैं तब भला जंगम सर्वसक्तिमान् ब्रह्माजी अपनी देह के भीतर क्यों नहीं स्थित रह सकते, जो स्वयं चिति की कल्पनारूप हैं, अर्थात् जब स्थावरों में भी अपने बीज से अन्य शरीर धारण करने की सामर्थ्य विद्यमान है, तब सर्वशक्तिसम्पन्न चिति की कल्पनारूप ब्रह्ममूर्ति के विषय में क्या कहना है ॥ ३० ॥

ऐसी स्थिति में ब्रह्माजी ब्रह्माण्डाकार से साकार होते हुए भी चिदाकाशस्वरूप बने रहें अथवा समष्टि मन के रूप से निराकार चिदाकाशस्वरूप स्थित रहें, इसमें कोई हानि नहीं है, क्योंकि वे दोनों पक्ष में बाहर और भीतर सर्वत्र विद्यमान हैं। बाह्य तथा आभ्यन्तर जो कल्पनाएँ हैं वे दोनों ही स्वरूप से बाहर स्थित हैं, अतः वे भिन्न हैं अर्थात् इन्हीं का भेद होता है, आन्तर सद्रूप की जो कल्पना है उसका भेद नहीं होता ॥ ३१ ॥

वही विराट् पुरुष बाहर ब्रह्माण्डरूप से स्थित है तथा भीतर 'अहं, त्वम्' इत्यादि व्यष्टि एवं समष्टिभूतभौतिकमय है। लेकिन अपने स्वरूप में आत्माराम होकर भी वह काष्ठवत् मौनी तथा पत्थर के समान जड़ होकर भी वस्तुतः वह चिदेकरसरूप होने के कारण जड़रूप से स्थित नहीं है ॥ ३२ ॥

हे श्रीरामचन्द्रजी ! न केवल विराट् पुरुष, किन्तु सभी तत्त्वज्ञानी पुरुष लता, तृण, काष्ठपुरुष या प्रतिमा के समान पहले रत्न आदि से आबद्ध हो पुनः मुक्त हो जाने पर भी कुपित नहीं होते, बल्कि चुपचाप स्थित रहते हैं तथा जल के प्रवाह के सदृश अवरुद्ध और छिन्न-भिन्न अङ्ग होने पर भी अपनी प्राक्तन शान्त स्थिति को नहीं छोड़ते एवं नाना प्रकार के कार्यसमूह में विहार करते हुए भी शिला के उदर के समान क्रोधादिरहित शान्तचित्त ही स्थित रहते हैं—क्रोध, हर्ष विषाद आदि से उसमें विकार की प्राप्ति नहीं होती अर्थात् केवल ऐसी स्थिति विराट् पुरुष की ही है, यह बात नहीं है, किन्तु सभी तत्त्वज्ञानियों की भी ऐसी ही स्थिति है, ॥ ३६ ॥

इस प्रकार ऋषिप्रणीत वाल्मीकीय महारामायण के मोक्षोपाय निर्वाणप्रकरण के उत्तरार्ध में पाषाणोपाख्यान में विराडात्म निर्वाण वर्णन नामक कुसुमलता का चौहत्तरवाँ सर्ग समाप्त हुआ।

## ७५

### वसिष्ठ उवाच

अथाग्रस्थब्रह्मलोको ब्रह्मणि ध्यानशालिनि ।
निक्षिप्ताक्षः शनैर्दिक्षु दृष्टवानहमग्रतः ॥ १ ॥
द्वितीयमर्कं मध्याह्ने पश्चादभ्युदितं स्फुटम् ।
दिग्दाहमिव दिग्वक्त्रे वनदाहमिवाचले ॥ २ ॥
वह्निलोकमिव व्योम्नि वडवाग्निमिवार्णवे ।
ततोऽपश्यमहं दीप्तं सूर्यं नैर्ऋतदिङ्मुखे ॥ ३ ॥
सूर्यं याम्ये ककुब्भागे सूर्यमग्निककुब्मुखे ।
सूर्यमैन्द्रककुब्भागे सूर्यमीशानदिङ्मुखे ॥ ४ ॥
कुबेरकुकुभि सूर्यं सूर्यं वायव्यदिक्तटे ।
सूर्यं वरुणदिग्भागे तेन विस्मयवानहम् ॥ ५ ॥
यावद्विचारयाम्याशु विधिवैधुर्यमाकुलम् ।
उदभूद्भूतलात्तावदर्कं औवं इवार्णवात् ॥ ६ ॥
एकादशेऽखिलार्काणां प्रतिबिम्बमिवोत्थितम् ।
उदभूत्त्रयमर्काणामन्तरे दिग्गणाम्बरे ॥ ७ ॥
तद्धि रौद्रं वपुस्तत्र तन्मध्ये लोचनत्रयम् ।
तद्द्वादशपरोमाणं दीप्तं वृन्दं विवस्वताम् ॥ ८ ॥
सर्वदिक्कं ददाहोच्चैः शुष्कं वनमिवाऽनलः ।
अथोद्बुज्जगत्खण्डशोषणग्रीष्मवासरः ॥ ९ ॥
अनग्निरग्निदाहो द्रागदृश्योल्मुकगुल्मकः ।
अनग्निनाऽग्निदाहेन तेन तामरसेक्षण ॥१०॥
अङ्गानि दावदग्धानि खिन्नानीव ममाभवन् ।
प्रदेशं तमथ त्यक्त्वा दूरमारूढवानहम् ॥११॥

## ७५

वसिष्ठजी ने कहा—हे श्रीरामचन्द्रजी ! जब ब्रह्मदेव ध्यान में लवलीन हो गये तब इन्द्र के सहित उनके नगर तथा सुमेरु पर्वत के शिखरपत्तन देखने के बाद मैंने धीरे से दिशाओं की ओर अपनी आँखें दौड़ायीं, तब मैंने अपने सामने पश्चिम दिशा की ओर साफ उदित दिशाओं के मुंह में दाह के सदृश तथा पर्वत के ऊपर वनदाह के समान, मध्याह्नकाल के सूर्य से भिन्न एक दूसरे ही सूर्य भगवान् को देखा ॥ १–२ ॥

इसके बाद आकाश में अग्निलोक के तुल्य तथा सागर में वडवानल के समान प्रदीप्त हुए एक और सूर्य को मैंने नैर्ऋत्यदिशा में उदित देखा ॥ ३ ॥

अनन्तर दक्षिण दिशा में, उसके बाद अग्निकोण में, फिर पूर्वदिशा की ओर, उसके बाद पुनः मैंने ईशानकोण में उदित हुए इस तरह भिन्न-भिन्न सूर्यों को मैंने देखा ॥४॥

उसके बाद उत्तरदिशा में, वायव्यकोण में, तथा पश्चिम दिशा में भिन्न-भिन्न सूर्यदेव भगवान् को देखकर मैं आश्चर्यचकित हो गया ॥ ५ ॥

इतने में व्याकुल हो ज्यों ही मैं दैव की प्रतिकूलता को विचारने लगा, जैसे सागर से औवं—वड़वानल प्रादुर्भूत होता है वैसे ही शीघ्र ही भूतल से सूर्य प्रादुर्भूत हुआ ॥ ६ ॥

दिग्गणों के मध्याकाश में ग्यारहवां सूर्य उदित हुआ। उस ग्यारहवें सूर्य में, दर्पण में प्रादुर्भूत हुए प्रतिबिम्ब की तरह, तीन अन्य सूर्य उदित हुए दसों दिशाओं के बीच उदित हुए सूर्य के अन्दर उदित तीन सूर्यस्वरूप एक ही ब्रह्मा, विष्णु और शिवात्मक रुद्र का यह एक रौद्र शरीर है। वही 'तत्सवितुर्वरेण्यं भर्गः' इस गायत्री से प्रकाशित होता है। एकमात्र यही कारण है कि वह चौबीस अक्षरों से प्रसूत चौबीस हजार श्लोकों के पूर्वरामायण के सार-संग्रहस्वरूप आदित्यहृदय में 'ब्रह्मेशानाच्युतेशाय रौद्राय वपुषे नमः' इस श्लोक से तीन मूर्तियों के मूलभूत परम-शिव के रूप से नमस्कृत हुआ है, सभी विद्वान् उसी को सर्वोत्कृष्ट उपास्य देव कहते हैं ॥ ७ ॥

उस ग्यारहवें सूर्य में वे तीनों सूर्य भगवान् रुद्र के शरीर हैं। उस भगवान् रुद्र के शरीर के मध्य में तीन नेत्र हैं। बारह सूर्यों के आकार के बराबर परिणामवाला प्रदीप्त सूर्यों का समूह होकर वह रौद्र शरीर सभी दिशाओं को खूब जोर से ऐसे जलाने लगा, जैसे सूखे जंगल को अग्नि। अनन्तर जगत्खण्ड को शुष्क बना देनेवाला ग्रीष्म ऋतु का दिन प्रकट हुआ ॥ ८–९ ॥

हे कमलनयन ! इसके बाद झट बिना अग्नि के ही अग्नि का दाह तथा अदृश्य उल्मुकों के गुल्मक उत्पन्न हुए। अग्नि रहित उस सौराग्नि के दाह से मेरे सभी अङ्ग दावाग्नि से दग्ध अतएव खिन्न-से हो गये। उसके बाद उस प्रदेश को छोड़कर मैं बहुत दूर आकाश में आरूढ़ हो गया ॥ १०, ११ ॥

दृढहस्ततलाघातहतकन्दुकवन्नभः ।
अपश्यं गगनस्थोऽहमुदितं चण्डतेजसम् ॥१२॥
तपन्तं द्वादशादित्यगणं दिक्षु दशस्वपि ।
बृहत्तत्र सताराव्ज्वालेव भगणं चलम् ॥१३॥
महाकुहकुहाशब्दं क्वथत्सप्ताब्धिडम्बरम् ।
सज्वालोल्मुल्कनीरन्ध्रलोकान्तरपुरान्तरम् ॥१४॥
ज्वालाघनपटाटोपसिन्दूरीकृतपर्वतम् ।
दीप्यमानमहागारस्थिरविद्युत्ककुत्पटम् ॥१५॥
स्फुरत्कटकटाटोपचटत्पत्तनमण्डलम् ।
विदधद् भूतलोद्भूतधूमदण्डैः शिलाघनैः ॥१६॥
काचस्तम्भसहस्राढ्यं भुवनस्थानमण्डपम् ।
क्वथद्भूतमहाभूतताराक्रन्दातिघर्घरम् ॥१७॥

प्रबल हथेली के आघात से मारे जा रहे गेंद की तरह आकाश में जाकर वहाँ स्थित हो मैंने उदित हुए प्रचण्डतेजयुक्त तप रहे बारह सूर्यों को दसों दिशाओं में भी देखा। तथा उन दिशाओं में तारों के सहित आकाश को व्याप्त कर देने वाली ज्वाला के समान चंचल वर्तुलाकार वृहत् नक्षत्र चक्र देखा ॥ १२, १३ ॥

वहाँ मैंने महाकुहकुह शब्दों से युक्त सातों समुद्र को खूब खौलाकर काढ़ा बना रहे तथा ज्वाला सहित उल्मुकों से सारे लोक और समस्त नगरों के भीतरी भाग को अच्छी तरह परिपूर्ण कर देने वाले बारह सूर्यों को देखा ॥ १४ ॥

उस सूर्य मण्डल ने ज्वाला सदृश घन रक्त वस्त्राडम्बरों से सारे पर्वतों को सिन्दूरी रङ्ग का कर दिया था तथा देदीप्यमान लोकपालों के घरों में स्थिर बिजली की तरह उसने समस्त दिशामण्डल को बना दिया था ॥ १५ ॥

चट-चट शब्द करते हुए नगरों के मण्डल को उसने स्फुरित हो रहे कट-कट शब्दों के आडम्बरों से युक्त कर दिया था। शिला के समान घनीभूत, भूतल पर उद्भूत हुए दण्डाकार धुमों से भुवन स्थान मण्डल को हजारों काँच के खम्भों से वह परिपूर्ण बना रहा था। काढ़ा रूप में परिणत हो रहे समस्त प्राणियों तथा पृथिवी आदि महाभूतों के ऊँचे आक्रन्दन से उसमें अतिघर्घर शब्द हो रहा था ॥ १६, १७ ॥

भूतलोकपुरापातस्फुटच्चटचटोद्भटम् ।
ताराविसरणोद्घातघृष्टरत्नधरातलम् ॥१८॥
सर्वस्थलालयचलद्दह्यमानजनव्रजम् ।
क्षीणाक्रन्दक्वथद्भूतगणदुर्वासदिक्तटम् ॥१९॥
उत्तप्ताम्बूदराखिन्नजलेचरमहार्णवम् ।
सर्वदिक्कानलप्लोषक्षीणाक्रन्दपुरान्तरम् ॥२०॥
विदलद्दग्धदिग्दन्तिदन्तोत्तम्भितभूधरम् ।
धराधरदरीरन्ध्रधूममण्डलकुण्डलम् ॥२१॥
पतत्पर्वतनिष्पिष्टप्लुष्टपत्तनमण्डलम् ।
पचत्पचपचाशब्दशब्दिताद्रीन्द्रकुञ्जरम् ॥२२॥

वह बारह आदित्यों का मण्डल, जिनका मैंने अवलोकन किया, चारों ओर से समस्त प्राणियों के लोकों एवं उनके अन्तर्गत नगरों के पतन से फट रहे पदार्थों के चटचटा शब्दों से प्रचण्ड था। अश्विनी आदि तारासमूहों के पतन के अभिघातों से धरातल के रत्नों को वह घिस रहा था ॥ १८ ॥

सभी स्थानों में अपने-अपने घरों के भीतर उसके ताप से जल रहा जन-समुदाय इधर-उधर जोरों से भाग रहा था। मरे हुए तथा आक्रन्दन पूर्वक खूब पकाये जा रहे प्राणिसमुदाय से वह सारे दिक्तटों को दुर्गन्ध युक्त बना रहा था ॥ १९ ॥

सारे महासागरों के जल जन्तुओं को, जो उनके उदर में रह रहे थे, सन्तप्त हुए जलों से व्याकुल कर रहा था। सारी दिशाओं में व्याप्त अग्नि के दाह से उसने भिन्न-भिन्न अनेक नगरों के प्राणियों को मारकर उन्हें रोदन से शून्य बना रहा था—उनमें रोने वाला कोई एक भी प्राणी न रह जाय, ऐसा उन्हें कर रहा था ॥२०॥

मैंने बारह आदित्यों का वह समुदाय देखा, जो विदलित हो रहे तथा दग्ध हो चुके दिग्गजों के दाँतों रूपी खम्भों से दिगन्त पर्वतों को अधोभाग में धारण करा रहा था तथा पर्वतों की कन्दराओं के छिद्रों को धूम मण्डलों से कुण्डलमय बना रहा था अर्थात् परिपूर्ण कर रहा था ॥ २१ ॥

वह जले हुए नगरों के मण्डलों को गिर रहे पर्वतों के द्वारा पीस-पीस कर चूर्णरूप में परिणत कर रहा था और पचपच शब्दों से शब्दमय हो रहे महापर्वतों के हाथियों को वह पकाने में संलग्न था ॥ २२ ॥

तापतप्तोन्नमद्‌भूतज्वरितार्णवपर्वतम् ।
हृदयस्फोटनिःसारपतद्विद्याधराङ्गनम् ॥२३॥
आक्रन्दरोदनश्रान्तमूर्द्धनिःसरणामरम् ।
नाकलोकज्वलज्जालापातालोत्तप्तभूतलम् ॥२४॥
शुष्कार्णवसदापक्वविवर्तोग्रजलेचरम् ।
ओर्वेणाबिन्धनाभावात्प्रोड्डीयेव सहस्रधा ॥२५॥
गतेन नृत्यतोत्थाय गृहीतगगनाङ्गनम् ।
अथोदभूज्वलऽज्वालाकिंशुकांशुकशोभितः ॥२६॥
ताण्डवायेव कल्पाग्निस्तरलोल्मुकमाल्यवान् ।
तारं पटपटाटोपी रटड्डूट इवोड्डूटः ॥२७॥

सन्ताप से सन्तप्त होकर उछलते हुए प्राणियों द्वारा सभी सागरों एवं पर्वतों को वह ऐसा बना रहा था, मानो उन्हें ज्वर आ गया हो। हृदय फटने से सारहीन हो जाने के कारण विद्याधरों एवं उनकी अङ्गनाओं को गिराने में वह बराबर तत्पर हो रहा था ॥ २३ ॥

उस समय कुछ लोग जोर-शोर से चिल्लाने तथा रोने से थक गये थे एवं योगी लोग उस समय ब्रह्मरन्ध्र को फाड़कर उसके द्वारा अपने प्राणों को निकाल देने से अमर भी हो चुके थे। स्वर्ग लोक में जलती हुई ज्वालाओं द्वारा पाताल पर्यन्त सारा भूतल उस समय खूब सन्तप्त हो रहा था ॥ २४ ॥

सूखे समुद्रों में उसके द्वारा लगातार सदा पकते रहने के कारण नक्र आदि जल-जन्तु परस्पर खूब टकरा रहे थे, इसलिए वे सबके सब देखने में उस समय बड़े भीषण प्रतीत हो रहे थे। जलरूपी इन्धन न मिलने से वड़वानल मानो उड़कर स्वयं आकाश में चला गया। वहाँ पहुँचते ही हजारों तरह से नृत्य करते हुए उसने अप्सराओं को जिससे उछल कर पकड़ लिया, वह बारह आदित्यों का मण्डल मैंने वहां देखा ॥ २५ ॥

अनन्तर प्रलयाग्नि रूपी नट जगद्रूपी जीर्ण कुटी में ताण्डव नृत्य करने को तैयार हो गया वह जल रही ज्वाला रूपी किंशुक पुष्प के वर्ण की तरह वस्त्रों से सुशोभित था, बड़े वेग से फट रहे बाँस आदि के कारण पटपट आदि शब्दों के आडम्बर से युक्त था अर्थात् वह उनसे नाना तरह के बाजों का आडम्बर रखने वाला था। चंचल उल्मुक रूप माला पहिने हुए था, प्रचण्ड एवं वीरोचित शब्दोच्चारण कर रहे भट की तरह अलङ्कृत

ज्वालोद्‌भुजोः धूमकचो जगज्जीर्णकुटीनटः ।
जज्वलुंर्नजालानि पुराणि नगराणि च ॥२८॥
मण्डलद्वीपदुर्गाणि जङ्गलानि स्थलानि च ।
सर्वखानि महाकाशमाशा दश दिवः शिरः ॥२९॥
श्वभ्ररूपारघट्टाघट्टपट्टनोदारदित्क्तटः ।
शृङ्गाणि सिद्धवृन्दानि गिरयः सागरार्णवाः ॥३०॥
सरः सरस्यः सरितो देवासुरनरोरगाः ।
आशाः शनशनाशब्दैः पुरुषैश्च शिवार्चिषाम् ॥३१॥
आसन् क्ष्वेडाकुराक्षस्यो ज्वालाजालोज्ज्वलोर्ध्वजाः ।
भमड्डूमिति भाङ्कारैर्भीषणैर्भूरिभस्मभिः ॥३२॥
ज्वालाः श्वभ्राद्रिभूमीनां गुहाभ्यः परिनिर्ययुः ।
ज्वालोदरस्था अरुणाः समस्ता भूतजातयः ॥३३॥

दीखता था, प्रज्वलित ज्वालारूपी अपनी लम्बी भुजाओं से समन्वित तथा धूमरूपी केशों से वह विभूषित था। उस प्रलय की अग्नि से वनों के समूह, ग्राम, समस्त नगर, मण्डलों के द्वीप-दुर्ग, जंगल, स्थल, पाताल आदि पृथिवी के समस्त छिद्र, पृथिवी के ऊपर का महाकाश, दसों दिशाएँ, भू लोक के ऊपर का हिस्सा ये सबके सब जलने लगे ॥ २८, २९ ॥

कहीं सुन्दर गर्तों से शोभित, कहीं पर अरघट्ट यन्त्रों से अलंकृत तथा कहीं ऊँची अट्टालिकाओं से युक्त अनेक नगरों से रमणीय दिशाओं का तट, पर्वतों के शिखर, उन शिखरों पर बास करने वाले सिद्धों के समूह, उन सिद्ध समूहों से युक्त अनेक पर्वत, सागर, महासागर, तालाब, तलैया, नदी, देव, असुर, नर, सर्प और पुरुषों के साथ सभी दिशाएँ सब भगवान् रुद्र के नेत्रों की ज्वालाओं के शनशना शब्दों से जलने लगे ॥ ३०, ३१ ॥

भंभं भांकार भयंकर शब्दों से बहुत ज्यादा धूलि फेंकती हुई ये सभी दिशाएँ, दुष्ट राक्षसियों की तरह, परस्पर धूलि एवं जल फेंक-फेंककर क्रीड़ा करने में तत्पर हो गई, ये सभी अपने मस्तक के ऊपर ज्वाला-समूहों से उज्ज्वल केश धारण किये हुए थीं अर्थात् ज्वाला जालरूपी चमकीले केश इनके माथेपर विराजमान थे ॥ ३२ ॥

उत्तम गर्तों से युक्त पर्वत भूमियों की गुफाओं से ज्वालाएँ खूब निकलने लगीं। उन ज्वालाओं के उदर में स्थित समस्त भूत जातियां लाल रङ्ग की हो गईं ॥ ३३ ॥

स्थलपद्मोदरालीनामजहुः श्रियमश्रियः ।
सद्यो निःसृतरक्ताभैः सिन्दूराम्भोदसुन्दरैः ॥३४॥
धगद्धगिति गायद्भिर्ज्वालाजालैर्जगद्गतैः ।
आसीद्रक्तांशुकैः कीर्णं सन्ध्याभ्रैरिव वा नभः ॥३५॥
उत्फुल्लकिंशुकवनैरुड्डीनैरिव वाऽऽवृतम् ।
और्वेण चाऽऽवृता आसन् फुल्लाशोकवना इव ॥३६॥
इव स्थलाब्जवलिता रविरा इव चार्णवाः ।
नानावर्णज्वलज्ज्वालाधूमविन्यास बन्धवान् ॥३७॥
रूढं वह्निमिवाधातुं चित्रसौधलताश्रयम् ।
अनन्त इव विन्यासवनयौवनपावकः ॥३८॥
उदयास्तमयादिभ्यो विन्ध्यो विधुरतामगात् ।
अङ्गारकल्पविटपैर्ज्वालावनविवल्गनैः ॥३९॥

सम्पत्ति रहित उन सब दिशाओं ने तत्काल निकले हुए रक्त के समान ज्वालाजालों से, जो सिन्दूरी रङ्ग के मेघों की तरह सुन्दर थे, स्थल कमल के उदर में लीन शोभा को धारण किया। धक्-धक् शब्दों से गाते हुए सारे संसार में व्याप्त ज्वालाओं के जालों से आकाश मानो रक्त वस्त्रों से या सन्ध्याकालीन मेघों से आकीर्ण हो गया। अथवा यह भी कह सकते हैं कि ज्वाला समूहों से आवृत वह सारा आकाश ऐसा प्रतीत होने लगा मानो उड़कर वहाँ चले गये विकसित किंशुक के वनों से ढंका हो। हे श्रीरामचन्द्रजी ! ऐसी ही दशा सम्पूर्ण सागरों की भी हो गई, वड़वानल से संवृत्त सारे सागर भी ऐसे हो गये, मानो उनमें अशोक के वन खिल गये हों, या स्थल कमलों से वे संवलित हो गये हों अथवा प्रातःकालीन सूर्य के समूहों से वे व्याप्त हो चुके हों ॥ ३४, ३६ ॥

युवावस्था को प्राप्त दावानल चित्र लिखित—कोठों पर की मिथ्या अग्नि को मानो यथार्थ अग्नि बनाने के लिए नाना वर्णों की प्रज्वलित हो रही ज्वालाओं तथा धूमविन्यासों की श्रेणिवाला होता हुआ, हजार फणाओं की श्रेणि वाले सर्पराज के समान, विस्तार को प्राप्त हो गया, अनेक सूर्यों के उदय और अस्तमय आदि से विन्ध्याचल भी विधुर हो गया ॥ ३७, ३८ ॥

तथा दक्षिण देश में प्रसिद्ध सह्यनामक पर्वत भी ज्वालायुक्त वनों की गर्जनासहित अङ्गार के समान क्षुब्ध हुए विटपों से कुछ धीरे से मानो असह्यता को प्राप्त हो गया ॥ ३९ ॥

शनैरीषदिव क्षुब्धैः सह्योऽसह्यत्वमाययौ ।
मध्यमध्यकचत्कार्ष्ण्यभ्रमद्धूममालिमालितम् ॥४०॥
वलज्ज्वालाब्जमलिनं दृष्टं सर इवाम्बरम् ।
खेऽद्रीणां शिखरे व्योम्नि शिखाशिखरशेखराः ॥४१॥
ननृतुर्नीरसा नाशनर्तक्यः केतुकुन्तलाः ।
तलाहितानलज्वाला ब्रह्माण्डोर्ध्वकपाटभूः ॥४२॥
तर्जनप्रोत्पतद्भूतघानौघा भ्राष्ट्रभूमिका ।
क्वणच्छ्रेणी मृज्जलाग्निर्नानावर्णाननारुणा ॥४३॥
हृत्प्रकोष्ठे जगल्लक्ष्म्याः सौवर्णीवाभवत्तदा ।
शैलाश्चटचटास्फोटैर्वृक्षाः कटकटारवैः ॥४४॥

बीच-बीच में जिनकी कुछ कालिमा प्रकाशित हो जाती थी ऐसे धूमरूपी भ्रमरों से मालित तथा धूम-संवलित ज्वालारूपी कमलों से मलिन हुआ आकाश सरोवर के तुल्य हो गया ॥ ४० ॥

ज्वालारूपी चूड़ामणि से अलङ्कृत तथा धूमों के आवर्त एवं धूमकेतु नामक उत्पात विशेष रूपी केशपाशों से भूषित मृत्युरूपी वेश्याएं पर्वतों की कन्दराओं तथा शिखरों पर एवं पर्वतादि से शून्य आकाश प्रदेश में भी करुणादि रस से शून्य होकर नाचने लगी ॥ ४१ ॥

ब्रह्माण्ड का ऊर्ध्वभाग ही जिसका कपाट है ऐसी पृथिवी अपने अधोभाग में स्थापित अग्नि की ज्वालाओं से व्याप्त होती हुई भाड़ की वह खपड़ी तैयार हो गई, जहाँ पर भूने जा रहे दानों की जगह अत्यन्त क्लेशयुक्त शब्दसहित गिरते हुए एकमात्र प्राणियों के समूह ही विद्यमान थे ॥ ४२ ॥

उस प्रलयकाल में अपनी छाती पीट-पीट कर रो रही जगत्-लक्ष्मी के हृदय पर स्थापित हुए हाथ में अनेक द्वीपों की खोदी गई मृत्तिकाओं, सातों समुद्ररूपी जलों तथा उनमें व्याप्त अग्नियों से, काच एवं उसकी कान्ति से युक्त सुवर्ण की जगह पर स्थित नाना वर्णों के मुखों एवं मणियों से लाल हुई यह पृथिवी सुवर्णविरचित मनोहर शब्द कर रहे कंकणों की पंक्ति-सी हो गई ॥ ४३ ॥

उस समय सभी पर्वत चटचटाशब्दों, सभी वृक्ष कटकटा शब्दों तथा सभी देश हलहला शब्दों के साथ अच्छी तरह विदलन को प्राप्त हो गये ॥ ४४ ॥

देशा हलहलोल्लासैरलं विदलनं ययुः।
अब्धयः क्वथिताकाराः फेनिलोल्लासमांसलाः ॥४५॥
वीचीकरतलाघातांश्चक्रुरर्कमुखे मुखे।
अन्योऽन्यवेल्लितोल्लोलभूतलाकारपर्वतम् ॥४६॥
जहुर्वीचोकरैर्देहे जडाः प्रकुपिता इव।
आशाकाशशिनामेषां गुहागुहगुहारवान् ॥४७॥
पपाठ शब्द आग्नेयो ज्वालातटतटोद्भवः।
लोकपालपुरापाततप्ताङ्गाररराद्रिभित्तयः ॥४८॥
दिशो दशापि वैवश्यं ययुरुन्मत्तवृत्तयः।
काञ्चनद्रवसाद्रीन्द्रद्रुमागारगुहागृहः ॥४९॥

कथित आकारवाले (जिनके जल खूब खौल गए थे ऐसे) तथा फेनिल होने के कारण उन फेनों के उल्लास से परिपुष्ट हुए सारे समुद्र अपने जल में पड़े सूर्य-प्रतिविम्ब रूप तिलक से समन्वित अपने मुख में तरङ्गरूपी करतलों से आघात पहुँचाते हुए मानो रोने लग गये तथा पुनः वे सबके सब आपस में सम्बद्ध होकर तरङ्गों के आघात से मिट्टी तथा पत्थर आदि को बिलकुल बराबर कर देने के कारण भुतलरूपता को प्राप्त पर्वत का तरङ्गरूपी अपने हाथों से वैसे ही ग्रास करने लग गये, जैसे कि मूर्ख प्राणी देह में प्राप्त मिट्टी तथा पत्थर आदि का ग्रास करने लग जाते हैं ।। ४५, ४६ ।।

कहीं पर सारी दिशाओं तथा सारे आकाश को ग्रास कर जाने वाले या उन्हें पूर्ण कर देनेवाले इन सागरों के गुहामुख से निकले हुए 'गुहगुह' इस तरह के शब्दों का प्रदेशान्तर में गिरितट के सङ्घट्टन से उत्पन्न अग्नि का शब्द पाठ करने लगा अर्थात् अपने गुरुजी के द्वारा कहे गए शब्दों का अनुसरण जैसे शिष्यध्वनि करती है वैसे ही गुहामुख से निःसृत 'गुहगुह' शब्दों का अनुकरण वह आग्नेय शब्द करने लगा ।। ४७ ।।

उस समय प्रलयकालीन मेघों की निवृत्ति से वृष्टिशून्य दसों दिशाएँ भी लोकपालों के नगरों के गिरने से दाह में सन्तप्त हुए अंगारों से परिपूर्ण पर्वतों की भित्तियाँ होती हुई उन्मत्तवृत्ति होकर व्याकुलता को प्राप्त होने लगीं॥४८॥

जैसे आतप में हिम गल जाता है; वैसे ही समीप के अनेक पर्वतों, इन्द्र, कल्पद्रुम, आगारों तथा गुहागृहों के सहित, सुन्दर आकारवाला सुवर्णद्रवरूप सुमेरु पर्वत उस समय धीरे से गल जाता है ।। ४९ ।।

शनैश्चार्वाकृतिर्मेरुरासीद्धिम इवातपे।
क्षणेनैवानलात्तस्माद्धिमवान् जतुवद्द्रुतः ॥५०॥
सर्वान्तःशीतलः शुद्धो दुर्जनादिव सज्जनः।
तस्यामपि दशायां तु मलयोऽमलसौरभः ॥५१॥
आसीत्त्यजत्युदारात्मा न नाशेऽप्युत्तमं गुणम्।
नश्यन्नपि महान् ह्लादं न खेदं सम्प्रयच्छति ॥५२॥
चन्दनं दग्धमप्यासीदानन्दायैव जीवताम्।
न कदाचन संयाति वस्तूत्तममवस्तुताम् ॥५३॥
प्रलयानलनिर्दग्धमपि हेम न नष्टवत्।
द्वे हेमनभसी तस्मिन्न नष्टे प्रलयानले ॥५४॥
तयोरेव वपुः श्लाघ्यं सर्वनाशेऽप्यनाशयोः।
नभो विभुतयाऽनाशि हेमाऽऽकृष्टतयाऽक्षयम् ॥५५॥

सम्पूर्ण शीतल अन्तःकरण से युक्त एवं शुद्ध हिमालय पर्वत तो उस प्रलय की आग से एक ही क्षण में लाह के सदृश वैसे ही पिघल गया, जैसे दुर्जन से सज्जन पिघल जाते हैं ।। ५० ।।

उस महाभयंकर प्रलयकालीन दशा में भी मलयाचल तो अपने निर्मल सौरभ से युक्त ही स्थित रहा। उदारात्मा महापुरुष तो नाश के समय भी अपने उत्तम गुण को नहीं छोड़ते ।। ५१ ।।

महान् पुरुष तो नष्ट होते हुए भी आनन्द प्रदान करते हैं, किसी को दुःख नहीं देते, स्वयं दग्ध होने पर भी वह चन्दन जीवन धारण कर रहे प्राणियों के आनन्द के लिए ही ज्यों का त्यों स्थित रहा ।। ५२ ।।

उत्तम वस्तु कभी भी निकृष्टता को नहीं प्राप्त होती है, प्रलयकालीन अग्नि से जल रहा भी सोना सर्वथा नाश को नहीं प्राप्त हुआ अर्थात् सर्वथाविनष्ट नहीं हुआ ।। ५३ ।।

उस प्रलयकालीन अग्नि में सुवर्ण और आकाश ये दो ही नष्ट न हुए। उन्हीं दोनों का शरीर प्रशंसनीय है, क्योंकि सबका नाश हो जाने पर भी उनका नाश नहीं हुआ अर्थात् जो वस्तु कभी नष्ट नहीं होती वही इस जगत् में सार है, उसी की प्रशंसा करनी चाहिए ।। ५४ ।।

आकाश तो व्यापक होने से अविनाशी है और सुवर्ण दोषरहित होने से अर्थात् दोषों से निचोड़ कर शोधितरूप होने से अक्षय है। रजः और तमः से निचोड़ कर निकाले गये अर्थात् जिसमें रज और तम बिलकुल नहीं है ऐसे शुद्ध एक सत्त्व को ही ब्रह्मसुख की अभिव्यक्ति होने में मैं

सत्त्वमेकं सुखं मन्ये न रजो न च वा तमः ।
चलदुच्चवनानीव विकीर्णाङ्गारवर्षणः ॥५६॥
दग्धाब्दाद्रिर्महाधूमज्वालोऽभूद्वह्निवारिदः ।
रसविस्मरणार्तानां शून्यानां स्फारदेहिनाम् ॥५७॥
शुष्काणां व्योमविटपिपत्राणां पात्ररूपिणाम् ।
वारिदानां सवारीणां दग्धानां प्रलयार्चिषा ॥५८॥
शस्येवाङ्गनदोषाणां दृष्टं भस्मापि न क्वचित् ।
न लङ्घयति कैलासं यावदुल्लसितोऽनलः ॥५९॥
तावत्तं कल्पकुपितो रुद्रो नेत्राग्निनाऽदहत् ।
दाहस्फुटद्द्रुमस्थूलशिलाचटचटारवाः ॥६०॥
लकुटोपललौष्टौघैरयुध्यन्तेव भूभृतः ।
ज्वालाघनघटाटोपसावतंसचलान्तिमाः ॥६१॥

सब सुखों का सार समझता हूँ। मैं रजः अथवा तमः को सुखों का सार नहीं समझता हूँ ॥ ५५ ॥

मेघरूपी पर्वतों को जलाने वाला महाधूम की ज्वाला सहित प्रलयाग्निरूपी मेघ इधर-उधर चल रहे जंगलों की तरह आकाश में स्फुरित होता हुआ बिखरे हुए अंगारों की वृष्टि करने वाला हो गया ॥ ५६ ॥

सभी तरह के जलों के बिलकुल सूख जाने के कारण अर्थात् संस्कारमात्र भी अवशेष न रह जाने के कारण स्मृति के अभाव से अत्यन्त ही दुःखी, अतः शून्यस्वरूप विशाल शरीरधारी अण्डज आदि चार तरह के जीवों का तथा सर्वथा शुष्क हो जाने से आकाश के वृक्ष के पत्तों के पात्रस्वरूप, प्रलयाग्नि की ज्वाला से दग्ध हुए जलसहित मेघों का ज्ञानाग्नि से दग्ध हुए तत्त्वज्ञानी के दोषों की तरह कहीं भस्म भी न दीख पड़ा ॥ ५७, ५८ ॥

उल्लसित हुई वह प्रलयाग्नि कैलास पर्वत को न लांघ सकी थी, तभी तक कल्पान्त के लिए कुपित रुद्र भगवान् ने अपनी नेत्राग्नि से उस कैलास को जला दिया ॥ ५९ ॥

दाह से तड़कते हुए वृक्षों के तथा महाशिलाओं के चट-चट शब्दों वाले उस कैलास पर्वत के नीचे के सभी पर्वत लकुटों तथा पत्थर के ढेलों के समूहों से मानो युद्ध करने लगे अर्थात् युद्ध करते हुए के समान प्रतीत होने लगे ॥६०॥

ये सभी पर्वत ज्वालाओं के घनघटाटोपों से अवतंस-

बभूर्व्योमविकसत्स्थूलपद्मवना इव ।
सर्गः कदाचिद्देवासीदित्यगात्स्मरणीयताम् ॥६२॥
कल्पान्तः स्मारयन्मूर्खानगादस्मरणीयताम् ।
तापोपतापपरमाः परमारणतत्पराः ॥६३॥
वह्न्योऽपह्नवं चक्रुर्जगतामसतामिव ।
ववुरसनिनिपातपीडिताङ्गाः
कचदनलोल्मुकगुल्ममण्डलाभाः ।
प्रलयसमयवायवोऽनलान्ता-
द्दलदमरावलयो लये लिहन्तः ॥६४॥
व्यालोलस्फुटदानलद्रुमवनप्रोद्भूतभस्मोष्मणा
दत्ताभ्राभ्रमदुल्मुकाहतिवहत्साङ्गारगौरार्चिषः

सहित चंचल अग्र शिखरों वाले आकाश में विकसित हो रहे महाकमलों के अनेकों जंगल की तरह हो गये ॥६१॥

'कभी तो सृष्टि अवश्य ही रही होगी' इस प्रकार सृष्टि हो गई। मूर्खों को जगत् की असारता का स्मरण दिलाते हुए कल्पान्त प्रत्यक्ष आ गया ॥ ६२ ॥

ताप और उपताप में परम अर्थात् सबसे बढ़े-चढ़े तथा दूसरों को मारने में तत्पर प्रलयकाल के पवनों ने सम्पूर्ण भुवनों का, शशशृङ्ग आदि असद्रूप पदार्थों की तरह, सर्वथा अत्यन्ताभाव कर दिया ॥ ६३ ॥

उस प्रलय के प्रवृत्त होने पर वज्रपातों से प्राणियों के अङ्गों को पीड़ित करने वाले तथा प्रकाशमान अग्नि के उल्मुकों से संयुक्त होने के कारण गुल्म अर्थात् ऐसा पौधा जो एक जड़ से कई होकर निकले और जिसमें कड़ी लकड़ी या डंठल न हो। जैसे—ईख-शर आदि। अर्कप्रकाश में गुल्मगण के अन्तर्गत बरियारा, पाठा, तुलसी, काकजंघा, चिरचिरा आदि पौधे लिये गये। मण्डलों के सदृश शोभायमान प्रलय के समय के पवन देवताओं की पंक्तियों को विदलित करते हुए अग्नि के बीच से निकल कर सारी दिशाओं को चाटते हुए से बहने लगे ॥ ६४ ॥

चंचल ज्वालापल्लवों से तड़कते हुए अग्निमय वृक्षों के वनों से उत्पन्न भस्मसहित उष्णता से आकाश को व्याप्त करने वाले, अथवा मेघों को उत्पन्न करने वाले भ्रमण करते हुए उल्मुकों के अभिघात से निकल रही अंगारसहित पीली ज्वालाओं से युक्त, कज्जलरूप से गिर

अश्यत्पावकभृङ्गमध्यविलसज्ज्वालावलीश्यामला　निःशेषाग्निनिकाशसुस्तवजवा वेगेन वाता ववुः ।६५।

इत्यार्षे श्रीवाशिष्ठमहारामायणे वाल्मीकीये मोक्षोपाये निर्वाणप्रकरणे उत्तरार्धे पाषाणोपाख्याने विराडात्मवर्णनं नाम पञ्चसप्ततितमः सर्गः ॥ ७५ ॥

रही तथा पावक की शृङ्गप्राय शिखा के मध्य में विलास करती हुई कज्जलयुक्त ज्वालाओं की पङ्क्तियों से श्याम-वर्ण एवं सम्पूर्ण जगत् में अग्नियों को प्रकाशित करने से स्तुतियोग्य वेगवाले पवन बड़े वेग से बहने लगे ॥ ६५ ॥

इस प्रकार ऋषि-प्रणीत-वाल्मीकीय श्रीवसिष्ठमहारामायण के मोक्षोपाय निर्वाण प्रकरण के उत्तरार्द्ध में पाषाणोपाख्यान विराट् आत्मवर्णन निर्वाणप्रकरण नामक कुसुमलता अनुवाद का पचहत्तरवाँ अध्याय समाप्त हुआ।

## ७६

वसिष्ठ उवाच

अथ कल्पान्तमरुति वहत्यवधुताचले ।
बलेनाम्भोधिकल्लोलैर्नभस्यावर्तकारिणि ॥ १ ॥

समुद्रेषु विमुद्रेषु मर्यादोल्लङ्घने घने ।
अघनेषु घनिष्वम्बुदारिद्र्योपद्रवद्रुते ॥ २ ॥

भूतले भूतलेशांशवर्जिते वह्निभर्जिते ।
पातालमपि पाताले गते किमपि कालतः ॥ ३ ॥

दिवि वा विद्यमानायां विशीर्णे सर्गवर्गके ।
लोके व्योमगतालोके शोकौकसि ककुब्गणे ॥ ४ ॥

कुतोऽप्याकाशकुहरादृप्तदैत्यगणा इव ।
पुष्करावर्तका मेघाश्चक्रुर्गुलुगुलारवम् ॥ ५ ॥

ब्रह्मविस्फोटितस्वाण्डकुड्यविस्फोटनोद्भटम् ।
अन्योऽन्यास्फालनोत्फालमत्तार्णवरवाविलम् ॥ ६ ॥

लोकार्णवपुरोद्गीर्णघनकोलाहलोल्बणम् ।
एतत्कुलाचलस्कन्धबद्धोग्ररवघर्घरम् ॥ ७ ॥

ब्रह्माण्डशङ्खजठरपूरणावर्तमन्थरम् ।
स्वर्लोकरोदःपातालतलतोऽतिमगुल्मकम् ॥ ८ ॥

७६

वसिष्ठ जी ने कहा—अनन्तर जब पर्वतों को कम्पित कर देनेवाला तथा समुद्रतरङ्गों के द्वारा बलपूर्वक आकाश-मण्डल में आवर्त पैदा कर देने वाला कल्पान्त पवन बह रहा था, समुद्र अपने चिह्नों से रहित हो गये थे, मेघ अपनी मर्यादा एकदम नष्ट कर चुके थे, तथा जल की दरिद्रतारूप दुःख जब भाग चुके थे, घनी अघनी हो गये थे, भूतल अपने अंश से रहित हो चुका था और अग्नि से भुन गया था, कालप्रभाव से पाताल भी अनिर्वचनीय पाताल को अर्थात् विनाश को प्राप्त हो चुका था, समस्त सृष्टिवर्ग जीर्ण-शीर्ण हो गया था, विद्यमान अन्तरिक्ष लोक भी आकाशगत प्रकाश में मिल चुका था तथा जब सारी दिशाएँ शोक से व्याप्त हो चुकी थीं; तब किसी एक आकाश के गर्त से क्रुद्ध दैत्यगणों के सदृश निकल कर पुष्करावर्तक नामधारी मेघ गुलगुल ध्वनि करने लग गये ॥ १-५ ॥

यद्यपि उनकी वह ध्वनि दूर से वैसी सुन पड़ती थी, लेकिन वस्तुतः वह अत्यन्त भयङ्कर थी, ब्रह्मा जी ने अपने अण्डे का जब भेदन किया था, तब ब्रह्माण्ड की भित्ति के विस्फोट से जैसी उन्नत दहलाने वाली ऊँची ध्वनि निकली थी, ठीक वैसी ही उनकी ध्वनि थी, परस्पर आस्फालनों द्वारा उछलते हुए मत्त समुद्रों की ध्वनि के सदृश वह बीभत्स थी ॥ ६ ॥

लोक, समुद्र एवं नगरों में प्रतिध्वनि के रूप से उत्पन्न घन कोलाहलों के कारण वह सही नहीं जा सकती थी तथा पूर्व में वर्णित कुलाचल पर्वतों के कन्धों पर सम्बद्ध दाह के उग्रशब्दों के साथ मिल जाने के कारण वह घर्घर ध्वनि बड़ी ही भयानक लगती थी ।। ७ ॥

उस शब्द ने समस्त ब्रह्माण्डरूपी शङ्ख के उदर को भर दिया था, भरने पर ब्रह्माण्डभित्तियों के प्रतिरोध के कारण हुए अनेक आवर्तनों से वह बड़ा ही निविड़ बन गया था, इसीलिए मानो स्वर्गलोक, अन्तरिक्ष, पृथ्वी एवं पातालतल तक उसकी अनेक शाखाएँ फैल गईं ॥८॥

समस्तदूरदिग्भित्तिहेलाहेलनघर्षुलम् ।
महाप्रलयसम्पन्नापानकापानतर्षुलम् ॥ ९ ॥
प्रसृतप्रलयाखण्डेन्द्रमत्तैरावतबृंहितम् ।
आकल्पक्षुब्धमेघाब्धिनिर्ह्रादमिव संभृतम् ॥१०॥
महाप्रलयसंक्षुब्धक्षीरोदमथनारवम् ।
ब्रह्माण्डोग्रारघट्टेऽस्मिन्वार्यन्त्रमिव सारवम् ॥११॥
अथास्मिन्सति कल्पाग्नौ स्थितिमेति कथं घनः ।
इति विस्मितवानस्मि दृशं दिग्नवकेऽत्यजम् ॥१२॥
यावन्न क्वचिदेवात्र पश्याम्याशासु केवलम् ।
तरन्ति तरलास्फालमुल्मुकाशनिवृष्टयः ॥१३॥
तेन ज्वलनतापेन बहुयोजनकोटिषु ।
पदार्था भस्मतां यान्ति दूरे दिक्षु दशस्वपि ॥१४॥

दूर-दूर की सम्पूर्ण निशारूपी असीम भित्तियों को वह ध्वनिरूप शब्द लीला से लेखन द्वारा मानो खोद रहा था, महाप्रलय में मिश्रित होकर सात समुद्रों का काढ़ा बन गया था, काढ़ा हो जाने के कारण समुद्र एक तरह से पानक रस ( पना ) या मद्य बन गये थे, इन समुद्रों के मद्य को वह मानो पी जाने की ज्यादा इच्छा कर रहा था ॥ ९ ॥

वह ध्वनि क्या थी, विजय पाने के लिए प्रस्थान किए हुए महाप्रलय नामक इनके मत्त ऐरावत हाथी की गर्जना-सी थी। वह शब्द क्या था, अल्पकाल तक रोके जाने से क्षुब्ध हुए मेघरूपी समुद्रों का दीर्घकाल से सञ्चित एक ही समय में निकला हुआ निर्दोष सा था ॥ १० ॥

महाप्रलय के कारण विक्षुब्ध हुए क्षीरसागर के मंथन का वह भयानक शब्द था, ब्रह्माण्डरूपी जो महान् उग्र अरघट्ट यन्त्र है, उसमें लगे हुए जलधारा यन्त्र का एक तरह से वह शब्द था ॥ ११ ॥

वर्णित मेघध्वनि मैंने सुनी, सुनने के बाद मैं आश्चर्य के मारे चकित हो गया और आश्चर्यचकित होकर मैंने यह सोचा कि इस महान् कल्पाग्नि में भी मेघ की स्थिति कैसे हो सकती हैं। यह विचार कर नीचे की दिशा को छोड़कर शेष नव दिशाओं की ओर ताका ॥ १२ ॥

मैंने उन दिशाओं में मेघ नहीं देखे, किन्तु केवल यही देखा कि उनमें तरल एवं आस्फालित उल्मुकरूपी वज्रों की वृष्टियाँ हो रही हैं ॥ १३ ॥

उस अग्नि के ताप से दसों दिशाओं में भी अनेक करोड़ों योजन दूर तक के सारे पदार्थ भस्म हो रहे हैं ॥ १४ ॥

अनन्तरं क्षणाद्व्योम्नि दूरेऽहमनुभूतवान् ।
ऊर्ध्वतः शीतलं वातमधस्तादनलोपमम् ॥१५॥
एतावति नभोमार्गे दूरे कल्पाम्बुदाः स्थिता ।
यस्तेषामग्नितापानां विषयो न च सद्दृशाम् ॥१६॥
अथ वारुणदिग्भागादाययौ कल्पमारुतः ।
यस्मिंस्तृणवदुह्यन्ते विन्ध्यमेरुहिमालयाः ॥१७॥
तेन ज्वालाचलाः प्रान्तोड्डीनाङ्गारविहङ्गमाः ।
लोलोल्मुकवनाक्रान्ता जग्मुरग्निदिशं द्रुतम् ॥१८॥
सन्ध्याभ्रसदृशाकारास्तेरुरङ्गारवारिदाः ।
भ्रेमुर्भस्मभराभ्राणि पूताङ्गाररजांसि खे ॥१९॥
सज्वालविलसद्वातो दुष्टोऽनलदृशं व्रजन् ।
हेमाद्रीणां सपक्षाणामनीकं द्रवतामिव ॥२०॥

अनन्तर मैंने क्षणभर में अतिदूर आकाश में ऊपर से शीतल वायु का और नीचे के अग्नि के सदृश गरम वायु का त्वचा से अनुभव किया ॥ १५ ॥

आकाशमार्ग में मेघ इतने दूर प्रदेश में स्थित थे कि उस प्रदेश में न तो नीचे के अग्निताप ही जा सकते थे और न उसे जीवित प्राणी ही अपनी आँखों से देख सकते थे ॥ १६ ॥

अनन्तर पश्चिमदिशा से कल्प की वायु बहने लगी, उस वायु में विन्ध्य, मेरु, हिमालय आदि बड़े-बड़े पर्वत तृण के सदृश उड़े जा रहे थे ॥ १७ ॥

उस वायु के द्वारा अगल-बगल उड़ रहे अङ्गाररूपी पक्षियों से युक्त ज्वालारूपी पर्वत आग्नेय दिशा की ओर तत्काल जाने लगे, चञ्चल लुआठे के समान ही उनमें जङ्गल प्रतीत हो रहे थे ॥ १८ ॥

आकाशमण्डल में सन्ध्याकाल के अभ्रों के सदृश आकार वाले अङ्गाररूपी मेघ बरस रहे थे तथा उसमें भस्मसमूहरूपी जलधारी मेघ एवं वायु से शोधित अङ्गारों की धूलि उड़ रही थी ॥ १९ ॥

जैसे पंखवाले उड़ रहे हेमाद्रि आदि पर्वतों का समूह जाता है, वैसे ही वह ज्वाला युक्त एवं अनेक तरह के विलासों से पूर्ण कुपित पवन अग्नि दिशा की ओर जा रहा था ॥ २० ॥

पान्थास्ततस्तरलतालविलासवाद्य-
मालिङ्ग्य मामतनुशेखरपूरिताङ्गम् ।
उत्थापितस्थितिमलं परिवार्य सर्वे
नेदुर्जगुर्जहसुराननृतुर्ववल्गुः ॥२१॥
विषमविनायकसुखदं
वलितं भस्माहिशवशिरःप्रकरः ।
शशिधवलास्थिकपालं
वपुरिव रौद्रं श्मशानमथ दृष्टम् ॥२२॥
पार्श्वच्छायां हरन्तो विचलितविदलविलग्नकङ्कालगन्धा-
स्तन्वन्तो भूरिभस्मप्रविततमिहिकामाधुनानाः शवानाम्
केशानाकाशकोशे शशिगलितशराकारिणः शाङ्कराणा-
मस्थीनां टांकृतेनाऽऽरचितखरगिरस्तत्र वाता वहन्ति ॥२३
ज्वलदनलचितिद्रवाहनिर्य-
त्पवनहतोष्मविशुष्कपर्णवृक्षा ।
ज्वलनपवनभास्करात्मजानां
रमणगृहानुकृतिं बिभर्ति सा भूः ॥२४॥
दृष्टं श्मशानं तदनन्तभीमकरङ्ककङ्कालघनामगन्धि ।
माद्यच्छिवावायसकङ्कगृध्रपिशाचवेतालविरावरौद्रम् ॥२५
आनीतनानाशवबन्धुसार्थसंरोदनाह्लाविदिगन्तकुञ्जम् ।
खगावकृष्टार्द्रशिरान्त्रतन्त्रीनिबद्धदग्धद्रुमखण्डजालम् ॥२६
क्वचिच्चितिक्षोभकृतप्रकाशं
क्वचिन्महाकेशकृताब्दवृन्दम् ।
क्वचिच्चरक्तास्रधराबितानं
नक्तंस्तनत्यभ्रमिवाऽस्तशैलम् ॥२७॥

इत्यार्षे श्रीवासिष्ठमहारामायणे वाल्मीकीये मोक्षोपायेषु निर्वाणप्रकरणे उत्तरार्धे
अवि० वि० पथिकविरहवृत्तवर्णनं नाम एकोनविंशाधिकशततमः सर्गः ॥११९॥

अनन्तर मरे हुए के पुनः जी जाने से उत्पन्न हुए हर्ष वश पथिक लोग चञ्चल तालियों के विलासरूपी बाजे के साथ मुझे चिता से उठाकर बहुत-सी माङ्गलिक वृक्ष-मञ्जरियों से मेरे शरीर को विभूषित कर, मुझे गले लगाकर, सब मेरे चारो ओर खड़े हो गये । मेरे पुनरुज्जीवन के हर्ष से सबने अट्टहास किया, गाया, सब खिलखिलाये और नाचे एवं घर को आये ॥२१॥

इसके पश्चात् मैंने संहारकारी रुद्र के समान भीषण श्मशान देखा, वह अति विकट नायकहीन पिशाच आदि के लिये सुखकारी था, राख, मांस और मुर्दों की खोपड़ियों के ढेरों से व्याप्त था तथा चन्द्रमा के सदृश सफेद हड्डियाँ और कपाल उसमें बिखरे थे । संहार रुद्र का शरीर भी विकट विनायक आदि गणों को सुखदायक है, विभूति, सर्पहार और शवकपालों से व्याप्त है और चन्द्रकिरणों से शुभ्रमुण्डमालाएँ भी उसमें हैं ॥२२॥

भगवान् शङ्कर के आभूषण योग्य हड्डियों के टङ्कार से कठोर शब्द करने वाले वायु वहाँ पर बहते थे, वे समीपवर्ती वन की हरियाली को राख उड़ाकर हर रहे थे, गल रहे सड़े-पड़े नरकङ्कालों की दुर्गन्ध फैला रहे थे, प्रचुर भस्मराशि से गाढ़ हुए कुहरे को उड़ा रहे थे, मुर्दों के बालों को इधर-उधर उड़ा रहे थे और आकाश-तरकस में चन्द्रमा से गिरे हुए वाणोंका-सा उनका आकार था ॥२३॥

वह श्मशान भूमि, जिसके वृक्षों के पत्ते धधकती हुई अग्निवाली चिताओं के प्रवाहरूप से निकल रहे धुएँ और चिनगारियों से पूर्ण वायु से मुरझाकर सूख गये थे, अग्नि, वायु और शनैश्चर की क्रीड़ा के योग्य घर के तुल्य लक्षण धारण करती है ॥२४॥

मैंने वैसा श्मशान देखा, जो असंख्य भीषण आधे जले नरकङ्कालों से अत्यन्त दुर्गन्धिपूर्ण था और मतवाले सियारों, कौओं, चीलों, गीधों, पिशाच और वेतालों की चिल्लपों से भयङ्कर था ॥२५॥

वहाँ पर जलाने के लिये गये नाना मुर्दों के बन्धु-बान्धवों के रोने-धोने से उसके दिगन्त और झाड़ियाँ गूँजती थी, उसमें कोए, चील आदि से खींची गई गीली अँतड़ियों से अधजले पेड़ और लताएँ बँधी थीं ॥२६॥

कहीं पर चिताओं के संचालन से महान् प्रकाश हो जाता था, कहीं पर बहुत बड़ी केश राशि द्वारा वहाँ बादल के समूह से बनाये गये थे, कहीं पर पृथिवी तल रुधिरधारा से लथपथ था, अतएव रात्रि के समय शैल-शून्य वह गरज रहे मेघसा शब्द करता था ॥२७॥

इस प्रकार ऋषि प्रणीत वाल्मीकीय श्रीवासिष्ठमहारामायण में मोक्षोपाय में निर्वाणप्रकरण में उत्तरार्ध में अविद्योपाख्यानान्तर्गत विपश्चिद् उपाख्यान में पथिकविरहवृत्तवर्णन नामक कुसुमलता अनुवाद का एक सौ उन्नीसवाँ अध्याय समाप्त हुआ ॥ ११९ ॥

## १२०

सहचरा ऊचुः

एवंप्रायाः कथाः कुर्वत्पश्यैनन्मिथुनं महत् ।
पानं प्रवृत्तवत्सारं पातुं पद्मनिभेक्षण ॥१॥

कदलीकन्दलीस्वच्छगुच्छाच्छोटनपण्डिताः ।
विविधा वायवो वान्ति पुष्पकेसरमण्डिताः ॥२॥

वान्ति वाता वनोद्वान्तविविधामोदमांसलाः ।
पीतघर्मकणाः कान्तललनालकलालकाः ॥३॥

कुलाचलगुहागेहवलनोद्यन्मृगाधिपाः ।
सरन्त्यसुरसंरम्भैर्लवणार्णवमारुताः ॥४॥

तमालतालतरलीलान्दोलनलालिताः ।
अनिला जलकल्लोलोरुक्रान्तकोमलपल्लवाः ॥५॥

ललन्नवलतावान्तपुष्पधूलिविधूसराः ।
सरन्ति मरुतो मन्दमुद्यानेषु नृपा इव ॥६॥

मधुरं वंशविश्रान्तो गातुमेष वनानिलः ।
प्रवृत्तः पाण्डुनगरनारीभिरिव शिक्षितः ॥७॥

निकारः कर्णिकारेण पवनस्य यदा कृतः ।
तदा परिहरन्त्येनं भ्रमरा अपि दूरतः ॥८॥

न ददाति फलं किंचिदर्थिने न च पल्लवम् ।
तालः स्तम्भतयाऽऽरम्भं ह्युरूपैव विनाऽऽकृतिः ॥९॥

राग एव हि शोभायै निर्गुणानां जडात्मनाम् ।
राजेव राजते राजन्रागेणैवैष किंशुकः ॥१०॥

आगच्छ कर्णिकारोऽयं विकारस्यैव भाजनम् ।
निरामोदः किमेतेन निर्गुणेनेव जन्तुना ॥११॥

विलोलमञ्जरीजालतडित्सङ्गस्थितोऽसितः ।
चातकस्याऽम्बुदभ्रान्तिं तमालः कुरुते मुधा ॥१२॥

## १२०

सहचरों ने कहा—हे कमलनेत्र ! इस तरह की वियोगकालि कथाएँ कह रहा यह स्त्री-पुरुष का जोड़ा इस समय उत्तम आस व पान करने के लिये प्रवृत्त है, इसे आप देखिये ॥१॥

केले के गोफों के सुन्दर गुच्छों को फुलाने में पण्डित तथा फूलों के परागों से विभूषित ये अनेक प्रकार के वायु बहते हैं ॥२॥

वनों से निकली हुई भाँति-भाँति की सुगन्धियों से हृष्टपुष्ट, स्वेदबिन्दुओं का पान करने वाले तथा ललनाओं के इधर-उधर बिखरे हुए कुन्तलों को मुँह की ओर लटके केशों को नचाने वाले वायु बहते हैं ॥३॥

कुछ पर्वतों के गुफारूपी गुहों में पैठकर घूमने में उद्योगी सिंहों की तरह क्षार-समुद्र के वायु, राक्षसों के से सुमेरुशिखराक्रमण के उद्योगों से बहते हैं ॥४॥

तमाल और ताड़ के पेड़ों में चञ्चल बच्चों की तरह क्रीड़ा के झूलनों से झुलाये गये, जलतरङ्गों से उछलकर वृक्षाग्रों के कोमल पल्लवों पर आक्रमण करने वाले तथा नाच रही नवीन लताओं से निकली हुई पुष्पधूलियों से धूसर वायु उद्यानों में राजाओं की तरह मन्दगति से चलते हैं ५, ६॥

बाँसों के वन में में विश्राम लेता हुआ यह वनवायु हस्तिनापुर की नारियों से सिखलाया गया हुआ-सा मीठा गाना गाने के लिए तैयार हुआ है ॥७॥

जब से कर्णिकार ने सुगन्धि, पराग आदि न देकर वायु का तिरस्कार किया तभी से भ्रमर भी इसका (कर्णिकारका) दूर से त्याग करते हैं, इसके समीप नहीं जाते हैं ॥८॥

ताल का पेड़ खम्भे की तरह सीधा होता है, अतः उस पर कोई चढ़ नहीं सकता। इसीलिए वह किसी अर्थी को न फल देता है और न पल्लव ही देता है। इनकी अति उन्नत भी आकृति अर्थियों के अभिलाष की पूर्ति के बिना शोभा नहीं देती ॥९॥

उदारता आदि गुणों से रहित मूर्खों की वस्त्र, अलङ्कार आदि के आडम्बर से शरीर की सजावट ही शोभा के लिए होती है, अन्य कुछ नहीं। राजन् ! यह फूला हुआ पलाश का पेड़ फूलों की सजावट से ही राजा के तुल्य मालूम पड़ता है ॥१०॥

आओ, यह सुगन्धिरहित कर्णिकार विषादरूप चित्त-विकार का ही पात्र है, व्यर्थ ही हमने इसका आश्रय लिया है। निर्गुण जीव के तुल्य इसके अनुसरण से क्या लाभ है ! ॥११॥

चञ्चल मञ्जरीराशि रूपी बिजली के संग से युक्त तथा काला तमाल वृक्ष चातक को व्यर्थ ही मेघ की भ्रान्ति कराता है ॥१२॥

पत्राला घनसंघाताः सच्छायावृतभूभृतः ।
गुणानां महतां योग्या वंशा वंशा इवोन्नताः ॥१३॥
हेमसान्वासनस्थोऽग्र्यो वातव्याधितटोऽम्बुदः ।
तडित्पीताम्बरं धत्ते क्षुब्धं हरिरिवोद्भवः ॥१४॥
प्रवेशनिर्गमव्यग्रतरत्खगशिलीमुखः ।
प्रफुल्लकिंशुको भाति वीरो रक्त इवाऽसृजा ॥१५॥
मन्दारमञ्जरीपुञ्जपिञ्जराम्भोदमन्दिरे ।
महेन्द्रमस्तके मत्ताः सुप्ता गन्धर्वकामिनः ॥१६॥
कल्पद्रुमवनच्छायाविश्रान्ता विततान्विताः ।
पश्य पार्थिव गायन्ति सिद्धविद्याधराध्वगाः ॥१७॥
पश्य कल्पद्रुमस्याऽस्य पल्लवे पल्लवे वने ।
विश्रान्ताः सुरसुन्दर्यो गायन्ति च हसन्ति च ॥१८॥

ये ऊँचे बाँस उन्नत कुल के समान हैं। उन्नत कुल के लोग पर्णों से (वाहनों से रथ, हाथी, घोड़े आदि से) विभूषित होते हैं तो ये पर्णों से (पत्तों से) विभूषित हैं। उन्नत कुलों का संघ दुर्भेद्य होता है तो इनका भी संघ दुर्भेद्य है, उन्नत कुल के जन सज्जनों के उपकार के लिए राजाओं का आश्रय स्वीकार करते हैं, तो इन्होंने उत्तम छायाओं से पर्वतों को आच्छादित कर रक्खा है। उन्नत कुल के जन सम्मान आदि महान् गुणों के योग्य होते हैं, तो ये (बाँस) धनुषावस्था में प्रत्यञ्चारूप गुणों के योग्य हैं। यों इन बाँसों की उन्नत कुलों के साथ पूर्णरूपेण समता है ॥१३॥

जैसे सुवर्णमय शिखररूप आसन पर बैठने वाला अतएव अग्नि में स्थित होने वाला वायुरूप व्याधि से युक्त ओर-छोरवाला यह मेघ बिजली से पीले आकाश को क्षुब्ध करता है वैसे ही सुवर्णमय शिखर के तुल्य आसन पर बैठने वाले, सर्वश्रेष्ठ, वात व्याधि से (उद्धव ने) युक्त सन्निधि वाले उत्कृष्ट ऐश्वर्य सम्पन्न हरि चमचमा रहे बिजली के सदृश पीताम्बर को धारण करते हैं यों हरि और मेघ की समानता है ॥१४॥

प्रवेश और निर्गम में उतावली वाले पक्षी और भ्रमररूपी बाण जिसमें संचार कर रहे हैं ऐसा यह फूला हुआ पलाश का वृक्ष रुधिर से लथपथ वीर के तुल्य मालूम पड़ता है ॥१५॥

महेन्द्र पर्वत के शिखर पर मन्दार मञ्जरियों की राशियों से पीले मेघरूपी मन्दिर में ये कामी गन्धर्व मद्यपान से मत्त होकर सोये हैं ॥१६॥

हे राजन् देखें ! कल्पवृक्षों के वन की शीतल छाया में विश्राम कर रहे, उत्तम-उत्तम वीणा आदि बाजों से युक्त ये सिद्ध और विद्याधर गाते हैं ॥१७॥

हे महाराज देखें ! इस कल्पद्रुम के वन में पल्लव पल्लव पर बैठी हुई विश्राम कर रही देवाङ्गनाएँ गाती हैं और हंसती हैं ॥१८॥

मन्दिरं मन्दपालस्य मन्दरे मृदुमन्दिरे ।
मुनेरिदमुदारस्य भार्या सा यस्य पक्षिणी ॥१९॥
अन्योन्यामर्तसिंहेभनकुलोरगकेलिकाम् ।
पश्य मुन्याश्रमश्रोणिं सर्वर्तुकुसुमद्रुमाम् ॥२०॥
विद्रुमद्रुममिश्राणामम्भोधितटवीरुधाम् ।
बिम्बितार्काः कचन्त्येते पल्लवेषूदबिन्दवः ॥२१॥
वीचयो रत्नमाणिक्यपदेष्वावर्तवृत्तिभिः ।
विलसन्ति विलासिन्यो वक्षःस्विव विलासिनाम् ॥२२॥
नागलोकेन्द्रलोकस्त्रीगमनागमनोद्भवः ।
दिव्यो भूषणझांकारः श्रूयते नभसः शृणु ॥२३॥
श्रवणोपान्तविभ्रष्टमदमत्तालिनीस्वरैः ।
ऐरावणस्नानभुवो गायन्तीव गुहा गिरे ॥२४॥

सुन्दर-सुन्दर मन्दिरों से भरे हुए मन्दराचल पर मन्दपाल मुनि का यह मन्दिर है, जिस उदार मन्दपाल की वह प्रसिद्ध जरिता नाम की पक्षी भार्या है ॥१९॥

राजन् ! ये मुनिजनों के आश्रम, जिन पर जाति वैर का परित्याग कर आपस में गाढ़ा स्नेह रखने वाले सिंह-हाथी, नकुल-साँप आदि प्रेम क्रीड़ा करते हैं तथा ये सब ऋतुओं में फूल देनेवाले वृक्षों से पूर्ण हैं देखिये ॥२०॥

मूंगों के वृक्षों से उलझी हुई सागर तट की लताओं के पल्लवों पर जल बिन्दु, जिन पर सूर्य का प्रतिबिम्ब है, शोभित होते हैं ॥२१॥

रत्न और मणियों की खानों में लहरें बार-बार परिवर्तनों द्वारा वैसे ही क्रीड़ा करती हैं जैसे कि हाव-भाव वाली युवतियाँ अपने विलासी पतियों के वक्षस्थलों पर बार-बार परिवर्तनों से क्रीड़ा करती है ॥२२॥

हे राजन् सुनें ! नागलोक और इन्द्रलोक की स्त्रियों के गमनागमन से होने वाला मनोहर आभूषण-झङ्कार आकाश से सुनाई देता है ॥२३॥

ऐरावत के गण्डस्थल से गिरे हुए मदजल से मस्त हुई भ्रमरियों की गुञ्जार ध्वनियों से ऐरावत के स्नान-स्थानरूप पर्वत की गुफाएँ मानों गाती हैं ॥२४॥

हसतोऽनुदिनं कृष्णपक्षे कृष्णान्तलेखिकाः ।
दृश्यन्ते कृशगात्रस्य वास्तुकावलयोऽम्बुधेः ॥२५॥
आमोदगन्धश्वसना सच्छायाशीतलाङ्गिका ।
एकान्तदर्शिताकारा नानाकुसुमपूरिता ॥२६॥
वनविन्यासवसना निर्झरामलहासिनी ।
आस्तीर्णपुष्पास्तरणा धन्या वनविलासिनी ॥२७॥
रमन्ते नन्दनोद्याने न तथोदारबुद्धयः ।
यथोपशान्तशब्दासु शुद्धासु वनभूमिषु ॥२८॥
सुविरक्तं मुनेश्चेतो रक्तं च विषयार्थिनः ।
रमयन्ति समं रम्या विजना वनभूमयः ॥२९॥
सलिलाधौतवप्राणामम्बोधितटभूभृताम् ।
नूपुरैरिव रत्नौघैः पादा भान्ति ध्वनन्ति च ॥३०॥

पुंनागनगविश्रान्ताः कान्तकाञ्चनकान्तयः ।
हेमचूडाः खगा भान्ति दिवि देवगणा इव ॥३१॥
भ्रमराम्भोदभूमाढ्याः फुल्लचम्पककाननाः ।
कम्पन्ते पश्य वातेन ज्वलिता इव पर्वताः ॥३२॥
कुर्वन्तं करवीराग्रलतान्दोलावदोलकम् ।
कोकिलं कोकिलाऽऽलिङ्ग्य लीला लापयति प्रियम् ॥३३॥
लसत्कलकलारावमेता लावणसैन्धवीः ।
पूर्णास्तटभुवो भूपैः पश्योपायनपाणिभिः ॥३४॥
आ पूर्वादा परस्माल्लवणजलनिधेरोत्तराद्दक्षिणाद्वा
देवोदग्राजिशिष्टा इह नरपतयः पादपीठीक्रियन्ताम् ।
दीयन्तां मण्डलानां दिशि दिशि चयथाशास्त्रमस्त्राण्यवन्या
रक्षायै क्षान्तिपूर्वं चिरमतुलबलं शान्तया शासनानि ॥३५॥

इत्यार्षे श्रीवासिष्ठमहारामायणे वाल्मीकीये मोक्षोपाये निर्वाणप्रकरणे उत्तरार्धे अवि० विपश्चि० दिगन्तरवृत्तिवाग्वादिवर्णनं नाम विंशत्यधिकशततमः सर्गः ॥१२०॥

कृष्णपक्ष में दिन पर दिन घट रहे अतएव कृशकाय सागर की कृष्णान्त रेखारूप पङ्क्तियाँ निवास स्थानरूप वेलातटपर दिखाई देती हैं ॥२५॥

वनरूपी विलसिनी धन्य है। वन का मनोहर गन्ध ही इसका सुगन्धित विश्वास है। सुन्दर घनी छाया ही शीतल अङ्ग हैं, यह (वनभूमि) एकान्त में भगवदाकार को दिखलानेवाली है और एकान्त में अपने रूप को दिखलानेवाली है। भाँति-भाँति के आभूषणरूप पुष्पों से भरी है, वृक्षों का निविड़ विन्यास ही इसके वस्त्र हैं। निर्झर झरना ही निर्मल हास है एवं इसने फूलों की सेज बिछाई है वनभूमि और विलासिनी दोनों में सभी विशेषण है ॥२६, २७॥

उदारमति देववृन्द आदि नन्दन वन में वैसा आनन्द नहीं लेते जैसा कि सून-सान शब्दशून्य शुद्ध वनभूमियों में आनन्द लूटते हैं ॥२८॥

अत्यन्त विरक्त मुनि के चित्त को और अनुरक्त विषयी पुरुष के चित्त को मनोहर-निर्जन वनभूमियाँ एकसा आनन्द देती है ॥२९॥

सागर के तटवर्ती पर्वतों के, जिनके तट जलतरङ्गों से धोये साफ-सुथरे हैं, पाद समुद्रीय रत्नराशियों से नूपुरों के समान शोभित होते हैं और शब्द करते हैं ॥३०॥

पुंनाग के वृक्षों पर विश्राम कर रहे सुन्दर सुवर्ण की-सी कान्ति वाले हेमचूड़ नाम के पक्षी (एक प्रकार का पीला पक्षी) स्वर्ग में देवताओं के समान शोभा पाते हैं ॥३१॥

भ्रमर और मेघ रूपी धुँए से पूर्ण फूले हुए चम्पकों के वन जब वायु से हिलते हैं तब जल रहे पर्वत से मालूम पड़ते हैं, देखिये ॥३२॥

उत्कण्ठित कोयल (मादा) कनेर के पेड़ की ऊपर की शाखारूपी झूले में झूल रहे अपने प्रिय कोयल का आलिङ्गन कर मधुर गाना गा रही है ॥३३॥

हे राजन्! कलकलध्वनिपूर्वक उपायन (भेंट) हाथ में लिये हुए राजाओं से पूर्ण क्षारसमुद्र की इन तट भूमियों देखिये ॥३४॥

पूर्व, पश्चिम, दक्षिण और उत्तर क्षारसागर तक इस जम्बू द्वीप में भीषण युद्ध में बचे हुए नरपतियों को अपने चरणों के आसन बनाइये अर्थात् उनके मस्तक पर पदार्पण द्वारा उन पर अनुग्रह कीजिये। और तत्-तत् मण्डलों की पृथिवी का प्रत्येक दिशा में चिरकाल तक रक्षा के लिए शास्त्रानुसार (नीतिशास्त्र में वर्णित प्रकार से) समावान पूर्वक शान्त बुद्धि से शासन दीजिये, उसके पश्चात् अस्त्र-शस्त्र दीजिये और उसके पश्चात् विशाल सेना दीजिये ॥३५॥

इस प्रकार ऋषिप्रणीत वाल्मीकीय श्रीवासिष्ठमहारामायण में मोक्षोपाय में निर्वाणप्रकरण उत्तरार्द्ध में अविद्योपाख्यानान्तर्गत विपश्चिदुपाख्यान में दिगन्तरवृत्तिवाग्वादिवर्णन नामक कुसुमलता अनुवाद का एक सौ बीसहवाँ अध्याय समाप्त हुआ ॥१२०॥

## १२१

वसिष्ठ उवाच

अथ तेष्वर्णवतटेष्वेते भूमौ विपश्चितः।
उपविश्यैतदखिलं चक्रू राज्यप्रयोजनम् ॥१॥
तदा तत्रैव ते वासभूमिं कृत्वा यथाक्रमम्।
तस्थुर्मण्डलमर्यादां स्थापयामासुरक्षताम् ॥२॥
अथ वर्णयितुं श्रीमांस्तत्प्रतापमिवाऽगमत्।
संप्रविश्य समुद्रान्तरन्यलोकान्तरं रविः ॥३॥
आययौ यामिनीश्यामा मेघलेखेव तानवम्।
संपादिताहर्व्यापारास्तस्थुः स्वशयनेषु ते ॥४॥
आसमुद्रं नदीवाहा इव दूरादुपागताः।
इदं संपादयामासुर्विस्मयाकुलचेतसः ॥५॥
अहो नु दूरमध्वानं प्राप्ता वयमयत्नतः।
प्रभावाद्देवदेवस्य वह्नेर्दिव्यैः स्ववाहनैः ॥६॥
कियती स्यात्प्रविस्तीर्णा दृश्यश्रीरियमातता।
इतः समुद्रास्तदनु द्वीपभूरम्बुधिः प्रभुः ॥७॥
इतो द्वीपं ततोऽम्भोधिः किमन्ते स्यात्ततोऽपि च।
कियती कीदृशी वा स्यान्मायेयं चेत्यरूपिणी ॥८॥
तत्प्रार्थयामहे देवं हुताशं तद्वरादिमाः।
प्रेक्षामहे दिशः सर्वा आपर्यन्तमखेदिनः ॥९॥
इति संचिन्त्य ते सर्वे यथास्थानमवस्थिताः।
सममेवाऽऽह्वयामासुर्भगवन्तं हुताशनम् ॥१०॥
बभूव भगवानेयामथ दृश्यो हुताशनः।
आकारवान्वरं पुत्रा प्रगृह्णीत्वेत्युवाच ह ॥११॥

विपश्चित ऊचुः

पञ्चभूतात्मकस्याऽस्य दृश्यस्याऽन्तं सुरेश्वर।
देहेन मन्त्रदेहेन तमन्ते मनसाऽपि च ॥१२॥

## १२१

श्रीवसिष्ठजी ने कहा—हे रघुनायक ! इसके बाद उन समुद्र तटों पर भूमि पर बैठ कर चारों विपश्चितों ने पहले मन्त्रियों द्वारा निवेदित मण्डल मर्यादा स्थापन रूप सारा राज्य-प्रबन्ध किया ॥१॥

उस समय पद के क्रम के अनुसार निवासभूमि बनाकर उन्होंने वहीं पर निवास किया और मजबूत मण्डल मर्यादा की स्थापना की ॥२॥

इसके बाद श्रीमान् सूर्य मानो उनके (विपश्चितों के) प्रताप का वर्णन करने के लिए समुद्र के अन्तर प्रवेश कर अन्य लोक को (ज्योतिषियों के मत से पाताल लोक को और पौराणिकों के मत से मेरु पर्वत के उत्तर भाग में स्थित दूसरे वर्ष को) चला गया ॥३॥

मेघपङ्क्ति के समान काली रात्रि विस्तार को प्राप्त हुई और वे विपश्चित सारे दैवकृत्य पूर्ण करके सोने के लिए शय्याओं पर आरूढ़ हुए ॥४॥

दूर से नदियों के प्रवाह के समान समुद्र तक पहुँचे हुए अतएव आश्चर्य में डूबे हुए उन्होंने नीचे कही जाने वाली बातों पर विचार किया ॥५॥

अहो ! हम लोग देवाधिदेव अग्नि के प्रताप से बिना किसी क्लेश-आयास के बहुत दूर मार्ग में आ पहुँचे हैं ॥६॥

यह चारों ओर फैली हुई दृश्य शोभा कितनी विस्तृत होगी। यहाँ से जम्बूद्वीप के बाद क्षारसमुद्र है, क्षार समुद्र के बाद फिर प्लक्षद्वीप-भूमि है, उसके बाद फिर महान् (क्षार समुद्र से दुगुना बड़ा) इक्षु रस का समुद्र है, इक्षु-समुद्र के बाद कुशद्वीप है, कुशद्वीप के बाद सुरा का सागर है। इस तरह क्रम से सात समुद्र और सात द्वीपों के बाद अन्त में क्या होगा ? फिर उसके बाद क्या होगा ? यह दृश्यरूपिणी माया कितनी बड़ी और कैसी विचित्र वस्तुओं वाली होगी ॥७, ८॥

यह सब देखने के लिए हम श्रीअग्नि देव की प्रार्थना करें, उनके वरदान से इन सब दिशाओं की बिना परिश्रम के अन्त तक देखें। चार सागरों के तटों पर बैठे हुए उन सबने यह विचार कर एक ही साथ भगवान् अग्नि का आह्वान किया ॥९, १०॥

अनन्तर भगवान् अग्नि उनके सन्मुख आकार धारण कर दृश्य हुए और उन्होंने उनसे कहा—'हे पुत्रो ! वर माँगो' ॥११॥

विपश्चितों ने कहा—हे देवाधि देव ! पञ्चभूतरूप इस दृश्य का अन्त—जहाँ तक इस शरीर से जाना संभव हो इस शरीर से, इस शरीर से अगम्य स्थान में वैदिक मन्त्रों के प्रभाव से संस्कृत इसी शरीर से, उससे अगम्य स्थान में मन से प्रत्यक्ष के योग्य सब पदार्थ, अनुमानगम्य

यावत्संवेदनं यावत्संभवं यावदात्मकम्।
पश्येम इति नो देव दीयतामुत्तमो वरः ॥१३॥

आसिद्धगम्यमध्वानं पश्येम वपुषा वयम्।
तदन्ते मनसैवाऽस्य दृश्यं पश्येम भो प्रभो ॥१४॥

आसिद्धगम्यमध्वानं मृत्युरस्माकमस्तु मा।
अध्वन्यसंभवद्देहे मन एव प्रयातु नः ॥१५॥

वसिष्ठ उवाच

अथैवमस्त्विति प्रोच्य पावकः सहसाऽगमत्।
क्षणादौर्वतया यातुं समुद्र इव सत्वरः ॥१६॥

अग्निर्जगामाऽथ समाजगाम
निशा विलम्ब्याऽथ जगाम साऽपि।
समाजगामाऽपि रविर्जगाम
तेषां च घोरार्णवलङ्घनेहा ॥१७॥

इत्यार्षे श्रीवासिष्ठमहारामायणे वाल्मीकीये मोक्षोपाये निर्वाणप्रकरणे उत्तरार्धे अवि० विप० विपश्चिन्निर्णयो नामैकविंशत्यधिकशततमः सर्गः ॥१२१॥

सब पदार्थ तथा श्रुति आदि गम्य सकल पदार्थ जैसे हम देखें हे नाथ! वैसा उत्तम वरदान हमें दीजिये ॥१२, १३॥

हे प्रभो! योग प्रभाव से गम्य मार्ग तक के दृश्य को हम इस देह से देखें इसके पश्चात् योगियों द्वारा योग प्रभाव से अगम्य दृश्य को मन से ही देखें ॥१४॥

योगियों के योग प्रभाव से गम्य मार्ग में चल रहे हम लोगों की मृत्यु न हो, जिस मार्ग में देह का संभव नहीं यानी दक्षिणायण तथा उत्तरायण मार्गरूप मर कर ही जाये जा सकने योग्य पथ में हमारा मन ही गमन करे ॥१५॥

श्रीवसिष्ठजी ने कहा—वर माँगने के पश्चात् बड़वानलरूप से समुद्र में प्रवेश करने के लिए त्वरा कर रहे अग्निदेव 'ऐसा ही हो' कहकर क्षणभर में सहसा चले गये ॥१६॥

इस तरह वर देकर अग्निदेव चले गये अनन्तर रात्रि आई वह भी कुछ देर ठहरकर चली गई इसके सूर्य भगवान् आये और उनकी विशाल सागर को लाँघने की इच्छा भी आई ॥१७॥

इस प्रकार ऋषि प्रणीत वाल्मीकीय श्रीवासिष्ठमहारामायण में मोक्षोपायों में निर्वाणप्रकरण उत्तरार्द्ध में अवि० विप० विपश्चिन्निर्णय नामक कुसुमलता अनुवाद का एक सौ इक्कीसवाँ सर्ग समाप्त हुआ ॥१२१॥

## १२२

वसिष्ठ उवाच

ततः प्रभाते प्रसभं पृथिव्याः
कृत्वा यथाशास्त्रमलं व्यवस्थाम्।
आविष्टदेहा इव ते रसेन
निषेध्यमाना इव मन्त्रिमुख्यैः ॥१॥

निवार्य सर्वं परिवारमात्र-
माक्रन्दमानं वदनै रुदद्भिः।
निरस्य चाऽस्नेहतयाऽभिमान-
मात्सर्यलोभाभिभवैषणादि ॥२॥

दिगन्तमालोक्य समुद्रपारे
क्षणात्समायाम इति ब्रुवन्तः।
स्वमन्त्रशक्त्योत्तमतां गतैस्तै-
रब्धिः पदैरेव तदा प्रविष्टः ॥३॥

## १२२

श्रीवसिष्ठजी ने कहा—अनन्तर प्रातःकाल मन्त्रियों के न चाहने पर भी जबरदस्ती नीतिशास्त्र के अनुसार पृथिवी के राज्य विभाग, राज्य-परिपालन के उपायों का उपदेश, मर्यादास्थापन आदि की भली-भाँति-व्यवस्था कर दिगन्त के दर्शन की उत्कट उत्कण्ठा से ग्रह, भूत आदि के आवेश से युक्त से तथा साक्षात् निषेध न कर सक रहे श्रेष्ठ मन्त्रियों द्वारा इशारे से रोके जा रहे वे चारों विपश्चित् रो रहे अतएव अश्रुपूर्ण मुखों से युक्त सब परिजनों को निवृत्तकर, स्नेहशून्य होने के कारण अभिमान, डाह, लोभ, शत्रुओं के पराभव की इच्छा, राज्य, स्त्री, पुत्र आदि की इच्छा का त्यागकर हम लोग समुद्र पार में दिगन्त को देखकर शीघ्र ही आते हैं यों परिजनों की तसल्ली के लिए कहते हुए गये। अग्निदेव की प्रसन्नता से प्राप्त मन्त्र की सामर्थ्य से ही भूमि, जल आदि भूतों पर विजय पाने से उत्तमता को सिद्ध (सिद्धता) प्राप्त हुए उन्होंने उस समय पैरों से ही समुद्र में प्रवेश किया ॥१–३॥

विपश्चितस्ते दिशिदिश्यनल्पै-
भृंत्यैः समुद्रं प्रविशद्भिरेव ।
भृत्यैश्च कैश्चित्त्वनुगम्यमाना
ययुर्यथा वारिणि पद्भिरेव ॥४॥

तरङ्गजालेषु पदानि कृत्वा
पृष्ठे स्थलस्येव जलस्य चाऽन्तः ।
चत्वार एकैकतयैव युक्ता
भृशं वियुक्ता निजसेनया ते ॥५॥

पदक्रमेणैव महार्णवान्त-
स्तावत्प्रविष्टा अवलोकितास्ते ।
तटस्थितैर्यावददृश्यभावं
शरन्नभो मेघलवा इवाऽऽपुः ॥६॥

तमध्वानमथोहुस्ते जलधौ पादचारिणः ।
विततावध्यवसायेन बद्धकक्षाहरा इव ॥७॥

उन्नतावनतामद्रिसमारोहावरोहणैः ।
श्रियं वारितरङ्गाणां हरन्तो हरिमूर्तयः ॥८॥

आवर्तेषु तृणानीव भ्रान्ता विगतसंभ्रमम् ।
चिरं चञ्चलमत्ताभ्रचन्द्रमण्डलशोभिषु ॥९॥

मन्त्रविद्याबलौजोभिर्दुर्जयाः शस्त्रपाणयः ।
क्वचित्प्रमत्तैर्मकरैर्निगीर्णोद्गीर्णदेहकाः ॥१०॥

जलकल्लोलविश्रान्तवातोत्सारितमूर्तयः ।
नीतानीताः क्षणेनैव योजनानां शतं शतं ॥११॥

जलकल्लोलमातङ्गतुङ्गिताङ्गतया तया ।
दधाना निजराज्येभपृष्ठरोहस्थितिश्रियम् ॥१२॥

विस्तीर्णोर्मिघटापट्टपाटपट्टनपाटवैः ।
दर्शयन्तो जलाम्भोदनिष्क्रान्ति मारुता इव ॥१३॥

तरत्तरलमातङ्गतरङ्गौघविघट्टिताः ।
अत्यजन्तो निजं धैर्यं वेलावरतटा इव ॥१४॥

महोर्मिमुक्तामाणिक्यमण्डलप्रतिबिम्बिताः ।
एकाकिनोऽपि परितः पौरुषेयवृता इव ॥१५॥

वे चारों विपश्चित् स्नेह की अधिकता से प्रत्येक दिशा में समुद्र में प्रवेश कर रहे बहुत से प्रजाजनों अनुगम्यमान होते हुए स्थल के समान जल में भी पैरों से ही गये ॥४॥

भूमितल के समान जल के अन्दर तरङ्ग राशियों में भी पैर रखकर अकेले ही उद्यत हुए वे चारों विपश्चित् अपनी सेना से अत्यन्त वियुक्त हो गये ॥५॥

चरणों के विन्यास से ही महासागर के अन्दर प्रविष्ट हुए उन्हें तट पर खड़े हुए लोगों ने तब तक देखा जब तक कि वे शरत्काल के आकाश में प्रविष्ट हुए मेघखण्ड के समान अदृश्यता को प्राप्त हुए ॥६॥

पीलवानरूपी दृढ़निश्चय से प्रेरित हुए समुद्र में पैदल चलने वाले उन चारों विपश्चितों ने पीठ पर बाँधे हुए महान् भार को ढोने वाले हाथियों के तुल्य उस मार्ग को व्यतीत किया ॥७॥

पर्वत के सदृश उतार और चढ़ाव से ऊँची और नीची जल-तरङ्गों की शोभा को, स्वयं भी उसका ग्रहण करने से, हर रहे अतएव भगवान् श्रीहरि की-मूर्ति के तुल्य मूर्ति वाले उन्होंने मस्तमेघ-घटा में प्रविष्ट हुए चन्द्रमा के समान अपने प्रवेश से शोभा युक्त हुए आवर्तों में किसी प्रकार के भय-विस्मय के बिना चिरकाल तक तृणों के समान भ्रमण किया ॥८, ९॥

वे मन्त्र, विद्या, बल और तेजस्विता से दुर्जय थे तथा हाथ में शस्त्र लिए हुए थे, अतएव कहीं पर मस्त मगरों ने पहले उनके शरीरों को निगला फिर पचाने की शक्ति न होने से उगिल दिया ॥१०॥

जलतरङ्गों में विश्राम ले रहे वायुओं से गेंद की तरह उछाले गये शरीर वाले वे एक ही क्षण में सौ-सौ योजन पहले पहुँचाये गये फिर वापस लाये गये ॥११॥

जलतरङ्गरूपी हाथियों द्वारा की गई अपूर्व चमत्कार-कारिणी उन्नत शरीरता से वे अपने राज्य में हाथियों के पीठ की सवारी की शोभा धारण कर रहे थे ॥१२॥

बड़ी विस्तृत तरङ्गराशिरूपी शिला फलकों को तोड़ने और उलटने में पटुताओं से, वायुओं से उद्दीपित बिजलियों की तरह जलरूपी मेघ से निकलना दिखला ॥१३॥

यद्यपि वे तैर रहे चञ्चल गजों की तरह तरङ्ग-राशियों से विघट्टित हुए थे तथापि उन्होंने तीरभूमि के प्रसिद्ध सुन्दर पथरीले तटों के समान अपना धैर्य नहीं खोया ॥१४॥

बड़ी-बड़ी लहरों में मोतियों और मणियों की राशियों में प्रतिबिम्बित हुए वे एकाकी होने पर भी चारों पुरुषों के समूह से परिवृत जैसे मालूम होते थे ॥१५॥

पाण्डुडिण्डीरपिण्डेषु कुर्वन्तो लाघवात्पदम् ।
श्वेतपद्मपरिक्रान्तराजहंसश्रियं वधुः ॥१६॥
घननिर्घातनिर्घोषभीषणार्णवघुंघुमात् ।
न भीता भूभृतस्तत्र वेलावलयजृम्भितात् ॥१७॥
अभ्रंलिहजलाद्रीन्द्रपातोत्पातविघट्टिताः ।
क्षणं पातालमाजग्मुः क्षणमर्कास्पदं ययुः ॥१८॥

अशङ्कितोत्पतद्वारिपूरपातपटावृताः ।
उत्पातपातनिपतद्वितानकवृता इव ॥१९॥
प्राक्रान्तास्तेऽम्बुराशौ सहचरमकराः शूरनक्रैः कुलीरै-
र्व्याप्ताऽऽवर्ताविवृत्ताः सलिलतरुलतासीकरैरन्तरालैः ।
कुर्वन्तः कान्तियुक्तं वपुरिव कुसुमैर्भ्रान्तमाणिक्यमुक्तै-
र्व्यक्ताऽव्यक्तांशुजालैः प्रतिपदमितरैरभ्ररूपैरदभ्रैः ॥२०॥

इत्यार्षे श्रीवासिष्ठमहारामायणे वाल्मीकीये मोक्षोपायेषु निर्वाणप्रकरणे उत्तरार्धे अवि० वि० बलपरिभ्रंशो नाम द्वाविंशाधिकततमः सर्गः ॥१२२॥

शीघ्रता से सफेद फेन के पिण्डों पर पैर रख रहे उन्होंने सफेद कमलों पर चढ़े हुए राजहंसों की शोभा धारण की ॥१६॥

मेघ के घोर गर्जन की ध्वनि के सदृश भयंकर सागर के घुम-घुम शब्द से, जो कि तटभूमि में टकराने से और तेज हुआ था, वे राजा होने के कारण बिलकुल नहीं डरे ॥१७॥

आकाश को छूने वाले जलमय पर्वतराजों के उछलने और गिरने से धक्का-मुक्की में पड़े हुए वे क्षणभर में पाताल पहुँचते थे और क्षणभर में सूर्यमण्डल में पहुँच जाते थे ॥१८॥

अचानक ऊपर गिरे हुए जलप्रवाहरूपी वस्त्र से ढँके हुए वे उत्पातों की प्राप्ति होने पर गिर रहे मेघरूपी चदवे से ढँके हुए से मालूम पड़ते थे ॥१९॥

विशाल मेघों से प्रकट और अप्रकट किरण राशि वाली घूम रही मणियों और मुक्ताओं की राशियों से तथा बीच में जलमय वृक्षलतातुल्य तरङ्गों के जलकणों से फूलों की तरह अपने शरीर को विभूषित कर रहे, बड़े-बड़े बली मगर और केकड़ों से व्याप्त तरङ्गों में चारों ओर से घिरे हुए तथा मगर ही हैं सहचर (मित्र) जिनके ऐसे वे विपश्चित् समुद्र में पैरों से चले ॥२०॥

इस प्रकार ऋषि प्रणीत वाल्मीकीय श्रीवासिष्ठमहारामायण में मोक्षोपायों में निर्वाणप्रकरण उत्तरार्ध में अवि० विप० बलपरिभ्रंश नामक कुसुमलता अनुवाद का एक सौ बाईसवाँ सर्ग समाप्त हुआ ॥१२२॥

## १२३

वसिष्ठ उवाच

इत्येते दृश्यरूपाया अविद्याया विचारणे ।
प्रवृत्ताः पादचारेण समुद्रद्वीपगामिनः ॥१॥
अब्धेर्द्वीपं पुनर्द्वीपादब्धिं द्वीपं गिरिं वनम् ।
लाघवाल्लङ्घयामासुश्छेदभेदविवर्जिताः ॥२॥
पोतो विपश्चित्पाश्चात्यो मीनेनाऽमरमानिना ।

विष्णुमीनकुलोत्थेन वितस्तावाहनौजसा ॥३॥
क्षीरोदं प्राप्य मत्स्येन तेनोद्गीर्णः सुदुर्जरः ।
तेन क्षीरोदमुल्लङ्घ्य गतो दूरं दिगन्तरम् ॥४॥
दक्षिणो यक्षनगरे संप्रेक्ष्येक्षुरसार्णवे ।
शिक्षादक्षिणयाऽऽक्षिप्य यक्षिण्या कामुकीकृतः ॥५॥

### १२३

इस रीति से समुद्र और द्वीपों में जाने वाले वे चार विपश्चित् पैदल दृश्य पर अविद्या के अन्त के विचार में प्रवृत्त हुए ॥१॥

शरीर के छेद-भेद से रहित विपश्चितों ने समुद्र से द्वीप को द्वीप से समुद्र को इस प्रकार द्वीप, पर्वत और वन को शीघ्रता से लाँघा ॥२॥

उन चार विपश्चितों में से पश्चिम दिगन्त को देखने के लिए प्रवृत्त विपश्चित् को अपने को अमर समझने वाली विष्णुमीन कुल में उत्पन्न मछली, जिसका वेग अत्यन्त शीघ्र बहने वाली व्यास नदी की नौका के सदृश अत्यन्त तीखा था, निगल गई ॥३॥

उसे पचाना सरल न था, अतएव उस मछली ने क्षीरसागर में पहुँचकर उसे उगल दिया। तदनन्तर क्षीर-सागर को लाँघकर वह दूर दिन्तर को गया ॥४॥

दक्षिण दिगन्त को देखने के लिये प्रवृत्त विपश्चित् को इक्षुरस सागर में स्थित दक्षनगर में वशीकरण विद्या की शिक्षा में निपुण यक्षिणी ने देखकर अपने विद्या बल से अपनी ओर आकृष्ट कर अपना प्रेमी बना लिया ॥५॥

पूर्वो मकरमाक्रम्य यदा गङ्गां निकृत्तवान्।
गङ्गया स तदानीय कान्यकुब्जे समुज्झितः ॥६॥
उत्तरस्तूत्तरकुरूनाराध्य प्राप्तवाञ्छ्रियम्।
तं तथैनं न बाधन्ते दिगन्ते मृतभीतयः ॥७॥
तया मकरमातङ्गनिगीर्णोद्गीर्णमूर्तिमान्।
अतिचक्राम सुबहून्द्वीपान्तरकुलाचलान् ॥८॥
पश्चिमः पृष्ठमारोप्य हेमचूडेन पक्षिणा।
कुशद्वीपे कुशाङ्गश्रीस्तरसा तारतोऽर्णवान् ॥९॥
क्रौञ्चद्वीपाचले पूर्वो निगीर्णो रक्षसा वने।
तद्रक्षः पाटितं तेन हृदयेऽन्त्रविकर्तनैः ॥१०॥
दक्षिणो दक्षशापेन यक्षतामागतः क्षणात्।
शाकद्वीपे शतेनाऽसौ वर्षाणां मोक्षमागतः ॥११॥

पूर्व दिगन्त को देखने के लिए प्रवृत्त विपश्चित् ने गङ्गा के हजार मुहानों को एक-एक करके देखते हुए जब कहीं पर मगर को, जो उसे निगलना चाहता था, खींचकर उसके उद्धार के लिए उसे गङ्गा में ले जाकर चीर डाला, तब गङ्गाजी ने उसे पीछे वापस लाकर कान्यकुब्ज नगर (कन्नौज) में छोड़ दिया ॥६॥

उत्तर दिगन्त को देखने के लिए प्रवृत्त विपश्चित ने उत्तर कुरुदेश में श्रीदेवीजी के साथ लीला कर रहे भगवान की आराधना कर अणिमा, महिमा आदि ऐश्वर्य प्राप्त किया। अतएव उक्त विपश्चित् को ऐश्वर्य के प्रताप से दिगन्त में व्याप्त मरणप्रयुक्तभय दुःख नहीं देते अर्थात् वह अमर हो गया ॥७॥

उक्त अणिमा आदि ऐश्वर्य के प्रताप से ही मगर और जलगजों द्वारा पहले निगली फिर उगली गई मूर्तिवाला वह अनेकानेक द्वीप-द्वीपान्तर के कुल शैलों को लाँघ गया ॥८॥

पश्चिम की ओर चले विपश्चित् को, जिसकी अङ्गशोभा कुशकीसी थी, पक्षिराज गरुड़ ने अपनी पीठपर बैठाकर वेग से कुशद्वीप और अनेक सागरों को पार कर दिया ॥९॥

क्रौञ्चद्वीप पर्वत पर वन में राक्षस, पूर्व विपश्चित् को निगल गया। तदनन्तर उस राक्षस को विपश्चित् ने आँतड़ियों के छेदन द्वारा चीर डाला ॥१०॥

शाकद्वीप में दक्षिण की ओर चला हुआ विपश्चित् दक्ष के शाप से एक क्षण में यक्ष बन गया एक वर्ष तक यक्ष बने रहने के बाद उसकी मुक्ति हुई ॥११॥

उत्तरस्तरसोत्तीर्णतारावरतरङ्गिणः।
महार्णवसुवर्णोर्व्यां सिद्धशापाच्छिलां गतः ॥१२॥
ततो वर्षशतेनाऽसौ प्रसादाज्जातवेदसः।
तेनैवोन्मोचितस्तत्र सिद्धेन रतिमाप्तवान् ॥१३॥
वर्षाण्यष्टावभूद्राजा नालिकेरनिवासिनाम्।
पूर्वः परमधर्मिष्ठः प्राप्तवान्प्राक्स्मृतिं ततः ॥१४॥
कल्पवृक्षवने मेरोरुत्तरेऽप्सरसा सह।
उवास दशवर्षाणि नालिकेरफलाशनः ॥१५॥
विहगाऽभ्यासतत्त्वज्ञः शाल्मलिद्वीपशाल्मलौ।
पश्चिमः पक्षिणीनीडे क्रीडया न्यवसत्समाः ॥१६॥
मन्दराऽद्रौ मृदुतले मन्दारतरुमन्दिरे।
किंनरी मन्दरीनाम्नी दिनमेकमसेवत ॥१७॥

उत्तर विपश्चित् वेग से बड़े-बड़े और छोटे-मोटे नदी-नाले तथा समुद्र पार कर स्वादु जल वाले महासागर के आगे प्रसिद्ध सुवर्णभूमि में सिद्ध के शाप से शिला बन गया ॥१२॥

तदुपरान्त एक सौ वर्ष बाद अग्निदेव के अनुग्रह से वहाँ उसी सिद्ध ने उसे शाप से मुक्त कर दिया और वह अत्यन्त प्रसन्न हुआ ॥१३॥

परम धर्मात्मा पूर्व विपश्चित कान्यकुब्ज देश से उत्तर की ओर गया। वहाँ आठ वर्ष तक प्रधानरूप से नारियलों की उत्पत्ति वाले देश में रहने वाले लोगों का राजा बन गया। तदुपरान्त उसे पूर्व जन्म का स्मरण हो गया ॥१४॥

नारियल के फलों पर निर्वाह करने वाला वह मेरु पर्वत के उत्तर तरफ स्थित कल्पवृक्ष बन में दश वर्ष तक अप्सरा के साथ रहा ॥१५॥

पश्चिम विपश्चित् पक्षियों की वशीकरण विद्या में पारंगत था, अतएव पहले उसे गरुड़ ने पीठ पर बैठाकर समुद्र पार किया था। वह शाल्मली द्वीप के शाल्मली पेड़ पर पक्षी के घोंसले में उसके साथ क्रीडावश दस वर्ष तक रहा ॥१६॥

कोमल लताओं से भरे हुए मन्दराचल पर, मन्दार वृक्षों के निकुञ्जरूप गृहों में मन्दरी नाम की किन्नरी ने उस पश्चिम विपश्चित् का एक दिन तक सेवन किया ॥१७॥

क्षीरोदवेलावनकल्पवृक्षवनावलीनन्दनदेवताभिः।
सार्धं समाः सप्ततिमप्सरोभिर्निनाय कामाकुलितोऽथ पूर्वः ॥१८॥

इत्यार्षे श्रीवासिष्ठमहारामायणे वाल्मीकीये मोक्षोपायेषु निर्वाणप्रकरणे उत्तरार्धे अवि० वि० दिग्विहरणं नाम त्रयोविंशाधिकशततमः सर्गः ॥१२३॥

अनन्तर पूर्व विपश्चित् नारियल के वन से क्षीर-सागर के तट पर गया वहाँ की कल्पवृक्ष के वनों की पङ्क्तियों में नन्दन वन की देवियों-अप्सराओं के साथ कामाकुल इसने सत्तर वर्ष विताये ॥१८॥

इस प्रकार ऋषि प्रणीत वाल्मीकीय श्रीवासिष्ठमहारामायण में मोक्षोपायों में निर्वाणप्रकरण उत्तरार्द्ध में अवि० वि० दिग्विहरण नामक कुसुमलता अनुवाद का एक सौ तेईसवाँ सर्ग समाप्त हुआ ॥१२३॥

## १२४

श्रीराम उवाच

एकसंविन्मयाः सर्वं एवैकवपुषोऽपि ते।
विविधेच्छाः कथं ब्रह्मन् संपन्ना एकदेहिनः ॥१॥

श्रीवसिष्ठ उवाच

एकसंविद्घनाकाशमप्यनानैव सर्वगम्।
स्वयं नानेन संपन्नं सुप्ते चित्तमिवाऽऽत्मनि ॥२॥

तस्याऽच्छत्वात्तथाभूतमात्मैवाऽऽत्मनि बिम्बति।
तादृशस्य तथाभूतौ मुकुरस्येव निर्मला ॥३॥

एकलोहमया एव यथाऽऽदर्शाः परस्परम्।
तथैते प्रतिबिम्बन्ति पदार्थाः पारमार्थिकाः ॥५॥

तेन यस्य यदा यद्यत्पुरो भवति वस्त्वसौ।
यदर्थं युज्यते तेन चिद्घनैकस्वभावतः ॥५॥

## १२४

श्रीरामचन्द्रजी ने कहा—हे ब्रह्मन्! एक साक्षि-चैतन्यमय तथा एक ही शरीर के चार विभाग होने से एक शरीर वाले जिनका एक ही जीव था, जीवभेद के विना एक ही समय विविध इच्छा वाले ये कैसे हो गये? इस प्रकरण की सङ्गति के लिए रामजी ने प्रश्न से उत्थापन किया। चारों विद्वानों की एक ही देह थी और एक ही जीव था ऐसी अवस्था में उनमें भिन्न-भिन्न इच्छाएँ कैसे हुई? ॥१॥

श्रीवसिष्ठजी ने कहा—केवल साक्षिचैतन्य घनाकाश सर्वव्यापी अखण्ड ब्रह्म ही मायावश भिन्न-सा वैसे ही बन गया है। आशय यह है कि एक जीव की भी अविद्यावश स्वप्न में नाना शरीर कल्पना देखी जाती है और उनमें शत्रुता, मित्रता और उदासीनता की कल्पना होने पर विभिन्न इच्छाएँ दिखाई देती हैं तथा सर्ग के आदि में ब्रह्मरूप जीव में जाग्रत् अवस्था में भी नाना शरीर कल्पनारूप कर्म है ही, अतः सब कुछ सम्भव है जैसे स्वप्नावस्था में चित्त अपने में ही पर्वत समुद्र, नदी आदि के रूप से अनेक सा होता है ॥२॥

उस प्रकार अतिस्वच्छ संविन्मयाकाश के जगदाकार होने में दर्पण के साथ वैसी ही अतिनिर्मल स्वच्छता ही कारण है जैसे अतिस्वच्छ दर्पण के उदराकाश में गिरि, नदी आदि के साथ महाकाश प्रतिबिम्बत होता है वैसे ही संविन्मयाकाश के (साक्षिचैतन्य के) दर्पण के समान अतिस्वच्छ होने के कारण, विविध रूप को प्राप्त हुआ आत्मा स्वयं ही अपने में प्रतिबिम्बित होता है ॥३॥

अर्थात् जगत् भी वस्तुतः चित् ही है, उससे अतिरिक्त नहीं है। ऐसी स्थिति में चित् का ही चित् में प्रतिबिम्ब कैसे पड़ेगा ऐसी यदि कोई शङ्का करे तो उसका दृष्टान्त सुने।

परमार्थतः चिद्रूप भी ये पदार्थ आपस में वैसे ही प्रतिबिम्बित होते हैं। जैसे एक मात्र लोहे के बने हुए दर्पणों का आपस में एक दूसरे पर प्रतिबिम्ब पड़ता है। मायारूप उपाधि की शक्ति अचिन्तनीय (विचारसीमा के परे) है, अतः गन्धर्व नगर स्फटिक भित्तिरूप आकाश में चन्द्रमा, सूर्य और मेघ सहित महाकाशका भी प्रतिबिम्ब दिखाई देता है ॥४॥

इसलिए जब जिसकी जो-जो भोग्यवस्तु, एकमात्र चिद्घनस्वभाव होने से, इन्द्रियसन्निकर्ष को प्राप्त होती है—बुद्धि में प्रतिम्बित होती है—उस वस्तु से वह उसके भोग के लिए समर्थ होता है। यदि भोग्यवस्तु बुद्धि में प्रतिम्बित न हो तो भान ही न हो, अर्थात् अतएव अभ्यस्त

इत्यनानैव नानेदं नानानाना च वस्तुतः।
न च नाना न चाऽनाना नानानानात्मकं ततः ॥६॥

तेन यस्य यदा यातं पुरो वस्तु विपश्चितः।
स तेन संविन्मयतामेत्य तद्वशमागतः ॥७॥

एकदेशगता विश्वग्व्याप्य कर्माणि कुर्वते।
योगिनस्त्रिषु कालेषु सर्वाण्यनुभवन्त्यपि ॥८॥

अब्दोऽपि व्याप्तिमानेकस्तुल्यकालं पृथक् क्रियाः।
आह्लादस्तेन पादेन करोत्यनुभवत्यपि ॥९॥

भोग्यजगदाकार ब्रह्म विषय और इन्द्रियों का संयोग होने पर बुद्ध्यवच्छिन्न जीव के प्रति प्रिय-अप्रिय विषयभोग के आकार से प्रतिबिम्बित होता है, ॥५॥

यदि अनेकत्व मात्र का निषेध किया जाय तो यह नियत एक रूप ही है। यदि अनेकत्व का निषेध न किया जाय तो नाना भी है और अनाना भी है वास्तव में तो न नाना है, और अनानात्व धर्म का भी निषेध होने के कारण न अनाना ही है। तथा अनानात्व धर्म का निषेध होने से नाना भी हो सकता है। यही नाना और अनाना के अविरोध में युक्ति है। अर्थात् एक ही वस्तु अनेक और एक दोनों यह विरुद्ध है, माया द्वारा भी वह और एक कैसे होगी ? इस युक्ति अनेक के द्वारा सिद्ध करना होगा इसी प्रसङ्ग से यह कहा है ॥६॥

इस कारण जिस विपश्चित् के सामने जो वस्तु आई उससे वह सविन्मयता को प्राप्त होकर उसके वश में हो गया। आशय यह है कि इसी कारण विपश्चितों के नाना दिशाओं में भोगयोग्य पदार्थों के एक ही समय भोग देने कर्म का परिपाक होने पर एक ही देह चार प्रकार की हो गई तथा तत् तत् देश के विषयों का तत्-तत् बुद्धि प्रतिबिम्ब भी पड़ गया ॥७॥

एक देश में स्थित योगी तीनों कालों में सर्वत्र व्याप्त होकर एक ही समय में सब काम करते हैं, सबका अनुभव भी करते हैं। अर्थात् जब अगस्त्य आदि योगियों का भी, जो मलय आदि नियत प्रदेश में नित्य रहते हैं, नाना देशों में अतीत, अनागत आदि कालों में योग बल से संनिधान द्वारा सब वस्तुओं का अनुभव करना प्रसिद्ध हैं तब भिन्न देशों के प्रति चले हुए विपश्चितों का वह हुआ इसमें क्या आश्चर्य है ? ॥८॥

अर्थात् विभिन्न-विभिन्न प्रदेशों में एक ही समय में

तुल्यकालमसंख्यातमीश्वरप्रतियोगिनः।
कर्मजालं जगज्जातं कुर्वन्त्यनुभवन्ति च ॥१०॥

एको विष्णुश्चतुर्भिः स्वैर्बाहुभिर्वा शरीरकैः।
पृथक्कुर्वन् क्रियाः पाति जगद्भुङ्क्ते वराङ्गनाः ॥११॥

बहुबाहुर्यदा द्वाभ्यां हस्ताभ्यां द्व्यर्थसंग्रहम्।
करोति बहुभिर्भूयः संग्रामं सततं करैः ॥१२॥

तथैव तैर्विपश्चिद्भिः सर्वदिक्कं तथा स्थितैः।
तथा व्यवहृतं प्राप्तमेकसंविन्मयैरपि ॥१३॥

सुप्तं तैर्भूमिशय्यासु भुक्तं द्वीपान्तरेषु च।
विहृतं वनलेखासु प्रक्रान्तं मरुभूमिषु ॥१४॥

एक की भिन्न क्रियाकारिता में तत्-तत् देशों में व्याप्ति ही उपयोगी है, जीवभेद का कोई उपयोग नहीं है,

यहाँ पर भी वैसी ही उपपत्ति समझनी चाहिये, यह भाव है। जैसे घाम से पीड़ित लोगों को सुख पहुँचाने वाला मेघ भी महान् होने के कारण ही नाना नगर, पर्वत, नदी, खेत आदि में व्याप्त होकर एक ही काल में महलों को धोना, तटों को तोड़ना, नदी का जल बढ़ाना; धानों को पुष्ट करना आदि विभिन्न व्यापार तत्-तत् भाग से करता है। तदभिमानी जीव मेघ का अधिष्ठाता जीव भी मैंने ये क्रियाएँ की ऐसा अनुभव करता है ॥९॥

अणिमा आदि ऐश्वर्य की प्राप्ति से ईश्वरतुल्य हुए योगी एक ही समय में असंख्य कर्मपूर्ण जगतों का निर्माण करते हैं और उनका अनुभव भी करते हैं ॥१०॥

एक ही विष्णु भगवान् अपनी चार भुजाओं से अथवा अपने विभिन्न शरीरों से कहीं पर योगनिद्रा, कहीं पर तपस्या, कहीं पर इन्द्र के अनुज होने से उनकी सहायता; कहीं पर (वैकुण्ठ में) विविध भोग—यों विविध क्रियाएँ करते हुए जगत् की रक्षा करते हैं, वराङ्गनाओं का उपभोग करते हैं एवं उनका अनुभव भी करते हैं ॥११॥

अनेक भुजाओं वाला पुरुष दो हाथों से जब दो वस्तुओं का ग्रहण करता है, तब फिर अवशिष्ट अनेक बाहुओं से उसे सदा संग्राम करना पड़ता है ॥१२॥

यद्यपि दसों दिशाओं में स्थित वे विपश्चित् एकसाक्षिचैतन्यवाले थे, फिर भी उन्होंने वैसे ही व्यवहार किया और सुख, दुःख आदि प्राप्त किया ॥१३॥

उन्होंने भूमिशय्याओं में शयन किया, विभिन्न द्वीप द्वीपान्तरों में सुख-दुःख को उपभोग किया, वनश्रेणियों में विहार किया और मरुभूमि में भ्रमण किया ॥१४॥

उषितं गिरिमालासु भ्रान्तं सागरकुक्षिषु ।
विश्रान्तं द्वीपलेखासु निलीनं घनमालिषु ॥१५॥

रूढमर्णवमालासु वात्यासु जलवीचिषु ।
क्रीडितं भूभृदब्धीनां तटीषु नगरीषु च ॥१६॥

शाकद्वीपोदयगिरितटे सप्तवर्षाणि सुप्तं
पूर्वेणाऽन्तर्विदलगहने यक्षसंमोहितेन ।
पाषाणाम्बु प्रसभममुनैवाऽत्र पीत्वा दृषत्ता-
मागत्याऽन्तःस्थितमथ समाः सप्त जात्येन भूमेः ॥१७॥

शाकद्वीपेऽस्तशैलस्य शिरस्यभ्रगुहागृहे ।
पिशाचाप्सरसा मासं पाश्चात्यः कामुकीकृतः ॥१८॥

यत्र शान्तभये वर्षे जलधारे महागिरौ ।
हरीतकीवने वर्षं पूर्वोऽन्तर्द्धानमाययौ ॥१९॥

अत्र रैवतके शैले वर्षे शिशरनामनि ।
दशरात्रमभूत् सिंहः पूर्वो यक्षवशीकृतः ॥२०॥

अत्र काञ्चनशैलाद्रिदरीदर्दुरतां गतः ।
पिशाचमायाछलितो दशवर्षाण्युवास सः ॥२१॥

कौमारं वर्षमासाद्य श्यामाद्रेरुत्(?)स्तटम् ।
शाकद्वीपेऽन्धकूपेऽन्धो न्यवसच्छरदां शतम् ।२२॥

मरीबकेऽकरोद्वर्षे वर्षाण्यत्र चतुर्दश ।
विद्याधरत्वं पाश्चात्यः स विद्याधरविद्यया ॥२३॥

रतक्लमक्लान्तपुरारिलक्ष्मीचलाङ्गलेखाक्रमसीकराक्तम् ।
एलालतालिङ्गनलब्धगन्धमालम्ब्यवेलावनगन्धवाहम् ॥२४

इत्यार्षे श्रीवासिष्ठमहारामायणे वाल्मीकीये देवदूतोक्ते मोक्षोपाये निर्वाणप्रकरणे उत्तरार्धे अवि० विप० चतुर्विंशत्युत्तरशततमः सर्गः ॥१२४॥

पर्वतपङ्क्तियों में निवास किया, सागरों के गर्भ में भ्रमण किय, विविध द्वीपों में विश्राम लिया और मेघमाला से भरे हुए पर्वतशृङ्गों पर छिपकर रहे ॥१५॥

वे सागर पङ्क्तियों में अविर्भूत हुए एवं उन्होंने आँधियों में, सागर की तरङ्गों में पर्वत और समुद्रों के तटों में तथा नगरियों में क्रीडा की ॥१६॥

पूर्व दिशा को प्रस्थित विपश्चित् शाकद्वीप में प्रख्यात उदयपर्वत के तट पर दल रहित स्नुहीवृक्ष के अन्दर यक्ष द्वारा मोहिनी विद्या से मोहित होकर सात वर्ष तक सोया रहा। पूर्व विपश्चित ही इस पर्वत पर कहीं पत्थर बना देने वाला जल पीकर जबर्दस्ती पत्थर बनकर भूमि के अन्दर सात वर्ष तक रहा ॥१७॥

पश्चिम दिशा की ओर प्रस्थित विप्रश्चित् को शाकद्वीप में अस्ताचल पर्वत के शिखर पर मेघपूर्ण गुहारूपी गृह में पिचाशरूपी अप्सरा ने एक महीने तक अपना कामुक बना डाला ॥१८॥

पूर्व विपश्चित् शान्तमय नाम के वर्ष में जलधार नाम के महापर्वत पर किसी मुनि के शाप से हरीतकी के वन में हरीतकीवृक्षता को प्राप्त होकर लोगों की दृष्टि में अदृश्य बनकर रहा ॥१९॥

शिशिर नाम के वर्ष में रैवत नामक पर्वत पर पूर्व विपश्चित् यक्ष के वश में पड़कर दस रात्रियों तक सिंह हुआ ॥२०॥

यहाँ पर पिचाशों की माया से लक्षित होकर सुवर्ण-पर्वत (सुमेरु) आदि की गुफाओं में मेढ़क बना हुआ वह दस वर्ष रहा ॥२१॥

उत्तर की ओर प्रस्थित विपश्चित् कौमार वर्ष में पहुँचकर शाकद्वीप में नीलगिरी के तट पर अन्धे कूप में अन्धा मेढक बनकर सौ वर्ष तक रहा ॥२३॥

पश्चिम की ओर चले हुए विपश्चित् ने मरीबक वर्ष में विद्याधरता प्राप्त कराने वाली विद्या से चौदह वर्ष तक विद्याधरता प्राप्त की ॥२३॥

सुरत में होने वाले परिश्रम से श्रान्त भगवान् शिवजी की अत्यधिक शोभा से चञ्चल अंङ्गों के क्रम से उत्पन्न हुए स्वेद बिन्दुओं से संमिश्रित तथा इलायची की लताओं के आलिङ्गनों से सुगन्धित तटवन की वायु का अवलम्बन कर उक्त विपश्चित् ने विद्याधर स्वरूप को सम्पादित की अर्थात् जिस वस्तु का अवलम्बन कर उसने विद्याधरता प्राप्त की ॥२४॥

इस प्रकार ऋषिप्रणीत वाल्मीकीय श्रीवासिष्ठमहारामायण में मोक्षोपाय में निर्वाणप्रकरण उत्तरार्ध में अविद्योपाख्यानान्तर्गत विपश्चिदुपाख्यान में षट्भ्रमरहंसवर्णन नामक कुसुमलता अनुवाद का एक सौ चौबीसवाँ सर्ग समाप्त हुआ ॥१२४॥

# १२५

वसिष्ठ उवाच

वर्षे शान्तमयाभिख्ये जलधारे गिरौ तरौ।
तादृक्कर्तरि पानीयं शाकद्वीपे पिबन् स्थितः ॥१॥
पूर्वोऽथ वर्षसप्तत्या पाश्चात्येनैत्य मोक्षितः।
विद्यया क्रकचेनेव छित्वा वृक्षत्वमक्षतः ॥२॥
पाश्चात्यः शिशिरे वर्षे पाषाणत्वमुपागतः।
मोचितो दक्षिणेनाऽऽशु गोमांसादिप्रयोगतः ॥३॥
शिवेऽस्ताचलपारस्थे वर्षे वर्षेण पश्चिमः।
मोचितो दक्षिणेनैत्य गोपिशाच्या वृषीकृतः ॥४॥
अत्रैव क्षेमके वर्षे आम्बिकेयगिरौ तरौ।
दक्षिणो यक्षतां यातो मोक्षं यक्षेण लब्धवान् ॥५॥
अत्रैव वृषके वर्षे शैले केसरनामनि।
केसरित्वं गतः पूर्वः पाश्चात्येनैव मोचितः ॥६॥

श्रीराम उवाच

एकदेशगता विश्वग्व्याप्य कर्माणि कुर्वते।
योगिनस्त्रिषु कालेषु सर्वाणि भगवन् कथम् ॥७॥

श्रीवसिष्ठ उवाच

इह रामाऽप्रबुद्धानां यदस्त्यस्त्वलमेव नः।
तेन यत्तु प्रबुद्धानां तदिदं शृणु कथ्यते ॥८॥
चिन्मात्रसत्तासामान्यादृतेऽन्यन्नात्म तद्विदाम्।
दृश्यात्यन्ताभावबोधे सर्गासर्गदृशोः क्षये ॥९॥

# १२५

श्रीवसिष्ठजी ने कहा—शान्तमय नाम से प्रसिद्ध वर्ष में जलधारा वाले पर्वत पर हरीतकी के वन में हरीतकी-वृक्ष बने हुए कैंचीरूप यन्त्र के सदृश भूमि के अन्दर के पाषाण सम्बन्धी जल को जड़ों से पीते हुए पूर्व विपश्चित् को पश्चिमी विपश्चित् ने उसके वृत्तान्त को जानकर, वहाँ आकार, शाप देने वाले मुनि को प्रसन्न कर उससे दी गई विद्यारूपी आरी से वृक्षता का मानो छेदन कर सत्तर वर्षों में वृक्षता से मुक्त किया। आशय यह है कि विभिन्न दिशाओं में भ्रमण कर रहे विपश्चितों की आपस में एक दूसरे की खोज और विपत्तियों में परस्पर सहायता करता है या नहीं इस प्रकार की श्रीरामचन्द्रजी की आशङ्का को इङ्गित से ताड़कर उसका निराकरण करने की इच्छा करने वाले श्रीवसिष्ठजी पहले पूर्व विपश्चित् की शान्तमय वर्ष में हरीतकी वृक्षतारूप आपत्ति में पश्चिम विपश्चित् द्वारा अनुग्रह किया गया ॥१, २॥

पश्चिम दिशा को प्रस्थित विपश्चित् को, जो शिशिर वर्ष में पिशाच पति के शाप से पाषाणता को प्राप्त हुआ था, दक्षिण दिशा को प्रस्थित हुए विपश्चित् ने वहां पहुँचकर गोमांस आदि के प्रयोग से पिशाचपति को प्रसन्न कर शीघ्र मुक्त किया ॥३॥

अस्ताचल पर्वत के परले पार स्थित शिव नामक वर्ष में गोरूप पिशाची द्वारा वृषरूप पिशाच बनाये गये पश्चिम विपश्चित् को दक्षिण ने वहाँ पहुँचकर मुक्त किया ॥४॥

शाकद्वीप में क्षेमक वर्ष में आम्बिकेय पर्वत पर दक्षिण विपश्चित् यक्ष स्वरूप को प्राप्त हुआ पश्चिम विपश्चित् से प्रसादित यक्षपति ने उसे मुक्त किया ॥५॥

शाकद्वीप में ही वृषक वर्ष में केसर नामक पर्वत पर पूर्व विपश्चित् सिंहता को प्राप्त हुआ, पश्चिम विपश्चित् ने आकर उसे छुड़ाया ॥६॥

श्रीरामचन्द्रजी ने कहा हे मुनिवर! एक देश में स्थित योगी तीनों कालों में चारों ओर व्याप्त होकर अनुग्रह, निग्रह आदि कैसे करते हैं, इसमें कृपया उपपत्ति आप कहें ॥७॥

श्रीवसिष्ठजी ने कहा—हे श्रीरामचन्द्रजी! इस जगत् में अज्ञानियों की दृष्टि में जो भूत, भौतिकादि स्थूलवस्तु है उससे हम ज्ञानियों का कोई वास्ता नहीं है। हम उसकी उपपत्ति की चिन्ता क्यों करें? ज्ञानियों की दृष्टि से जो मनोमात्र वस्तु है, वह सर्वत्र अर्थ क्रियाकारी किस प्रकार हो सकती है वैसा कहता हूँ, सुने, योगियों आशय यह है कि योगियों की दृष्टि से सारा प्रपञ्च मनोमात्र है और मानस कर्मों में मन का सर्वत्र एक साथ व्यवहार होने में भी निरंकुश स्वातन्त्र्य की हानि नहीं देखी जाती, अतः सब क्रियाओं की उपपत्ति है ॥८॥

तत्त्वज्ञों की दृष्टि से चिन्मात्रसत्तासामान्य के बिना दूसरे जगद्रूप निःस्वरूप है दृश्य के अत्यन्ताभाव का ज्ञान होने पर सृष्टि और प्रलय की दृष्टि का क्षय होने के पश्चात् चिन्मात्रसत्तासामान्य में निरन्तर विश्रान्त हुए

चिन्मात्रसत्तासामान्ये विश्रान्तस्य निरन्तरम् ।
सर्वेशस्येह सर्वत्वं सर्वात्मत्वं च सर्वदा ॥११॥
वद केन कथं कुत्र कदा किमिव रोध्यते ।
सर्वगस्त्वथ सर्वात्मा यत्र भाति यदा यथा ॥११॥
तथा भाति तदा तत्र सर्वात्मनि किमस्ति नो ।
अतीतं वर्तमानं च भविष्यत्स्थूलमप्यणु ॥१२॥
तथा दूरमदूरं च निमेषः कल्प एव च ।
स्वरूपमजहत्येव सामान्ये तानि सर्वदा ॥१३॥
सर्वात्मनि स्थितान्येव पश्य मायाविजृम्भितम् ।
अजातमनिरुद्धं च यथास्थितमवस्थितम् ॥१४॥
विज्ञानघनमेवेदमत एव जगत्त्रयम् ।
नभस्त्वमत्यजंश्चैव सर्वात्मैव नभः स्थितम् ॥१५॥
जगदात्मा जगद्रूपं द्रष्टृदृश्यतयोदितम् ।
विश्वात्मदृग्वपुर्यत्स्यात्तत्किं केन कथं कदा ॥१६॥

सर्वेश्वर की यहाँ पर सदा सर्वथा सर्वात्मा ही है । भला बतलाइये तो उसका कौन कैसे कहाँ पर क्यों कर निरोध कर सकता है ? सर्वगामी और सर्वात्मा का जब जहाँ पर जैसे भान होता है तब वहाँ पर वैसा भान होता है । सर्वात्मा में क्या वस्तु नहीं है । अतीत, वर्तमान और भविष्यत्, स्थूल तथा अणु, दूर और निकट निमेष और कल्प ये सबके सब स्वरूप का त्याग न कर रहे सत्तासामान्यस्वरूप सर्वात्मा में सदा स्थित ही हैं । ऐसा आप जानें । माया से विजृम्भित (उल्लास को प्राप्त हुआ) प्रपञ्च न तो उत्पन्न हुआ और न विनष्ट हुआ, विज्ञानघन ही ज्यों का त्यों स्थित है, अर्थात् चिन्मात्र ही वस्तु है; इस मुख्य पक्ष में सर्वेश्वर की ही सर्वत्र सर्वार्थक्रियोपपत्ति है, ॥९–१४॥

तीनों जगत् विज्ञानघनरूप ही है । आकाशताका त्याग न करता हुआ अर्थात् अपनी सत्ता से उसपर अनुग्रह करता हुआ सर्वात्मा ही आकाशरूप से स्थित है । अर्थात् अविकृत सच्चिदात्मा की ही आकाश आदिरूप से स्थिति है ॥१५॥

मायाशबल ही जगदात्मक है, वही द्रष्टा और दृश्य के रूप से जगद्रूप में उदित हुआ है । जो वस्तु (मायाशबल का) दृङ्मात्ररूपशरीरवाली है उसका किससे, कैसे कब क्या होगा ? शुद्ध में परिणाम, विवर्त आदि नहीं हो सकते हैं ॥१६॥

हे तत्त्वज्ञानिन् ! साध्य और असाध्यरूपी मायाशबल की कौन वस्तु दुःसाध्य है जरा बतलाइये कुछ भी दुःसाध्य

दुःसाध्यं ब्रूहि तत्त्वज्ञ ! साध्यासाध्यस्वरूपिणः ।
तस्मादस्याः सदैकस्या विपश्चिद्राजसंविदः ॥१७॥
प्रबोधमनुगच्छन्त्या अप्राप्तायाः परं पदम् ।
एकस्या अप्यनेकस्याः सर्वं सर्वत्र युज्यते ॥१८॥
बोधाबोधात्मरूपे हि किंनामाऽस्ति परात्मनि ।
अप्राप्तायाः परं बोधं पदार्थाकुलतोचिता ॥१९॥
किंचिद्बोधं प्रविष्टायाः सिद्धताऽप्युचितैव सा ।
एवं ते सर्वदिक्संस्थाः सर्वमेव परस्परम् ।
पश्यन्त्यनुभवन्त्याशु चिकित्सन्ते च संकटम् ॥२०॥
बोधाकाशः स्वकाद्रूपादीषच्च्युत इवाऽऽशु चेत् ।
तदन्यतामिवाऽऽदत्ते सुस्थितोऽपि यथास्थितम् ॥२१॥

श्रीराम उवाच

विपश्चितः प्रबुद्धाश्चेत्कथं सिंहवृषादिताम् ।
दिक्षु यान्तीति मे ब्रह्मन् बोधाय कथयाऽऽश्वलम् ॥२२॥

नहीं है, इसलिए सदा सब जगह सर्वार्थक्रिया की उपपत्ति है, इसलिए सदा एकरूप इस विपश्चित्-राजसंवित् प्रबोध की ओर अग्रसर है और परमपद को प्राप्त नहीं हुई तथा एक होती हुई भी अनेकरूप है, सब जगह सब कुछ सम्भव है ॥१७, १८॥

बोध और अबोधरूप शबल परमात्मा में क्या असाध्य है । परमबोध को प्राप्त न हुई संवित् की पदार्थकुलता उचित है ॥१९॥

किञ्चित् बोध को प्राप्त हुई संवित् की वह सिद्धता भी उचित ही है । क्योंकि बोध में अकामहतत्वप्रयुक्त आनन्द के उत्कर्ष से होनेवाले ऐश्वर्यप्रकर्षक्रम की उपपत्ति होती है ।

इस तरह सम्पूर्ण दिशाओं में स्थित विपश्चित् आपस में सब कुछ देखते हैं, अनुभव करते हैं और शीघ्र विपत्तिरूपी रोग की चिकित्सा करते हैं ॥२०॥

बोधाकाश चिदाकाश जब अपने स्वरूप से थोड़ा च्युतसा होता है तब शीघ्र ही मनोभाव लक्षण किञ्चित् च्युतिरूप दोष से ज्यों का त्यों सुस्थित होता हुआ भी जगद्रूपता को ग्रहण करता है । अर्थात् प्रबुद्ध लोगों के प्रति सब वस्तुएँ मनोमात्र ही हैं, इस पक्ष में तो सब जगह सर्वार्थ क्रिया मनोराज्य की भाँति अत्यन्त उपपन्न है ॥२१॥

श्रीरामचन्द्रजी ने कहा—हे मुनिश्रेष्ठ ! यदि विपश्चित् ज्ञानी थे, तो वे दिशाओं में सिंह, बैल आदि कैसे बने, कृपया मेरे बोध के लिए यह शीघ्र कहिये । भाव यह है

वसिष्ठ उवाच

प्रबुद्धा कथिता ये ते योगिनस्ते मयाऽनघ।
प्रसंगरूपान्तरतो न प्रबुद्धा विपश्चितः ॥२३॥
विपश्चितो महाबाहो प्रबुद्धा निपुणं न ते।
बोधाबोधदृशोर्मध्ये ते हि दोलायिताः स्थिताः ॥२४॥
मोक्षचिह्नानि दृश्यन्ते बन्धचिह्नानि चाऽभितः।
नित्यमर्धप्रबुद्धानां तथाभूततया तया ॥२५॥
विपश्चितो धारणया योगिनो न परं गताः।
धारणायोगिनस्ते हि धारणाप्राप्तसिद्धयः ॥२६॥
ये परं बोधमायाता येष्वविद्या न विद्यते।
किमविद्यामवेक्षन्ते ते तामरसलोचन ॥२७॥

कि ज्ञानी जन सर्वार्थक्रिया में स्वतन्त्र होते हैं, अतः विपश्चितों को परतन्त्रतावश होने वाले सिंह, बैल आदि के शरीर रूप संकट प्राप्त नहीं हो सकते, अतः उन लोगों ने परस्पर एक दूसरे पर अनुग्रह किया, यह कथन असंगत है। आशय यह है कि विपश्चितों के प्रसङ्ग में योगियों और ज्ञानियों की एक साथ सर्वार्थक्रियोपपत्ति का वर्णन होने पर विपश्चित् भी ज्ञानी थे, अतः रामचन्द्र शङ्का करते हैं ॥२२॥

श्रीवसिष्ठजी ने कहा—हे निष्पाप श्रीरामजी! मैंने आपके प्रश्न के समाधान के लिये विपश्चितों के सिलसिले में जिन योगियों का वर्णन आपसे किया है, वे प्रबुद्ध थे, किन्तु विपश्चित् प्रबुद्ध नहीं थे। अर्थात् वसिष्ठजी ने समाधान किया है कि आपने मुझसे पूछा कि योगी व्याप्त होकर कैसे विविध काम करते हैं? मैंने यहाँ पर प्रबुद्ध योगियों का वर्णन किया है, विपश्चित् तो प्रबुद्ध योग नहीं थे ॥२३॥

हे महाबाहो! वे विपश्चित् अत्यन्त प्रबुद्ध न थे, वे बोध और अबोध के बीच में दोलायमान से स्थित थे। अर्धप्रबुद्ध उनमें मोह के चिह्न भी और चारों ओर बन्धन के चिह्न भी दृष्टिगोचर होते हैं, पूर्वोक्त दोलायित धारणा से विपश्चित परम ब्रह्म को प्राप्त योगी न थे, किन्तु अग्नि की प्रसन्नता से सिद्धि प्राप्त होने के कारण धारणा-योगी थे, जिनमें अविद्या का विनाश हो गया, ऐसे ज्ञान-योगी न थे ॥२४-२६॥

हे कमलनेत्र श्रीरामजी! परम ज्ञान को प्राप्त जिनमें अविद्या का नाम-निशान नहीं है ऐसे ज्ञानयोगी वे विपश्चित् होते तो वे अविद्या को क्यों देखते? अविद्या

धारणायोगिनो ह्येते वरेण प्राप्तसिद्धयः।
अविद्या विद्यते तेषां तेन तेऽतद्विचारिणः ॥२८॥
अन्यच्च शृणु हे राम! जीवन्मुक्तशरीरिणाम्।
भवेद्व्यवहृतावेव पदार्थान्तरवेदनम् ॥२९॥
मोक्षोऽपि चेतसो धर्मश्चेतस्येव स तिष्ठति।
न देहे देहधर्मस्तु न देहाद्विनिवर्त्तते ॥३०॥
न कदाचन निर्मुक्तं चेतो भूयो निबद्ध्यते।
यत्नेनाऽपि पुनर्बद्धं केन वृन्तच्युतं फलम् ॥३१॥
देहस्तु देहधर्मेण जीवन्मुक्तिमतामपि।
गृह्यते तद्गतं तेषां चेतस्त्वचलमेव तत् ॥३२॥

दर्शन की इच्छा ही इनके अविद्या के अनुच्छेद में हेतु है। धारणा के पुष्ट होने पर अग्निदेव के प्रसाद से जन्य वर से प्राप्त सिद्धि वाले वे विपश्चित् धारणायोगी थे। उनमें अविद्या विद्यमान थी, अतएव वे आत्म विचारविहीन थे ॥२७-२८॥

और भी सुने, जीवन्मुक्त शरीर वाले ज्ञानयोगियों को व्युत्थानकाल में ही अन्य पदार्थ की प्रतीति होती हैं। अर्थात् जीवन्मुक्तों को व्यवहार काल में ही देहाभिमान होता है, समाधि में तो विदेहकैवल्यसमता ही रहती है, यह विपश्चितों से उनमें विलक्षणता है। मोक्ष भी चित्त का धर्म है, वह चित्त में ही रहा है, देह में नहीं रहता। जो बंधा रहता है, उसके बन्धन की निवृत्ति मोक्ष है। चित्त ही बद्ध रहता है आत्मा नहीं, अतः मोक्ष भी चित्त का ही धर्म है, अतः समाहितचित्त में वह मोक्ष रहता है देहभावापन्न व्युत्थित पुरुष में मोक्ष नहीं रहता। देहधर्म-देहाधीन व्यवहार जीवन्मुक्त के भी शरीर से नहीं हटता, अतः अन्यपदार्थ की प्रतीति की उपपत्ति होती है। जीवन्मुक्त का चित्त भी देहभाव प्राप्त होने पर बन्धन को प्राप्त हो जायगा, ऐसी बात नहीं है। निर्मुक्त चित्त अर्थात् भलिभाँति मुक्त हुआ (चित्त फिर कभी बन्धन में नहीं पड़ता। गुच्छे से गिरे हुए फल को प्रयत्न से भी कौन बाँध सका है ॥२९-३१

जीवन्मुक्त पुरुषों का भी शरीर शरीरधर्मों से अनुगत रहता है, किन्तु शरीरगत उनका चित्त अविचल रहता है उसमें देहधर्म व्याप्त नहीं होते। अर्थात् मुक्त और अमुक्त पुरुषों में देह धर्मानुवृत्तिसमान है चित्तधर्मानुवृत्ति उनकी एकसी नहीं है ॥३२॥

वसिष्ठ उवाच

नाऽनुभूतोऽनुभूतश्च चेतस्यर्थोऽवभासते ।
सर्गाद्यन्तादिमध्येषु स्वभ्यस्तस्त्विति भासते ॥८१॥

श्रीराम उवाच

एवं स्वप्नात्मकं भाति जगदित्येव बुद्धवान् ।
गृहवत्स्वप्नयक्षोऽयं कथं ब्रह्मंश्चिकित्स्यते ॥८२॥

वसिष्ठ उवाच

योऽयं संसरणस्वप्नः स किंकारणको भवेत् ।
कार्यान्न कारणं भिन्नमिति दृष्टं विचारय ॥८३॥

श्रीराम उवाच

चित्तं स्वप्नोपलम्भानां हेतुस्तस्मात्तदेव ते ।
विश्वं चाऽऽद्यन्तरहितमनासारमनामयम् ॥८४॥

वसिष्ठ उवाच

एवं चित्तं महाबुद्धे ! महाचिद्घनमेव तत् ।
तथा स्थितं न स्वप्नादि किं च नाऽस्तीतरात्मकम् ॥८५॥

श्रीराम उवाच

अवयवावयविनोर्यथा भिन्नस्तथा स हि ।
तत्राऽनवयवे ब्रह्मण्येकता जगदादिना ॥८६॥

वसिष्ठ उवाच

एवं न संभवत्येव नित्यानुत्पन्नमादितः ।
जगत्तेनाऽजरं शान्तमजं सर्वमवेधितम् ॥८७॥

श्रीराम उवाच

काकतालीयवन्मन्ये सर्गाद्यन्तादयो भ्रमाः ।
भ्रान्तिद्रष्टृत्वभोक्तृत्वसहिताः परमे पदे ॥८८॥

श्रीवसिष्ठजी ने कहा—हे श्रीरामजी ! सब कुछ अपूर्व सा भासमान होता है ऐसा ही नियम नहीं है, किन्तु कोइ अर्थ जिसका पहले अनुभव नहीं हुआ, चित्त में अपूर्व प्रतीत होता है कोई तो जिसका पहले अनुभव हो चुका; अपूर्व प्रतीत नहीं होता और वह अनुभव जिस आकार से सृष्टि के आदि, अन्त और मध्य में अभ्यास होता है उस आकार से भासता है। ब्रह्माकारता के अभ्यास के खूब अभ्यस्त होने पर वैसे ही भासमान होगा ॥८१॥

श्रीरामचन्द्रजी ने कहा—हे भगवन् ! इस प्रकार से आपसे बोधित हुआ मैं जाग्रत् जगत् भी स्वप्न जगत्स्वरूप ही भासमान होता है यह जान गया हूँ स्वप्नवत् ज्ञात हुआ भी यह जगद्रूपी पिशाच क्रूर ग्रह की तरह मुझे दुःख देता है अतः किस तरह उसकी चिकित्सा की जाय अर्थात् निवृत्ति की जाय ? ॥८२॥

श्रीवसिष्ठजी ने कहा—हे वत्स श्रीरामचन्द्रजी ! यह संसाररूपी स्वप्न है इसका क्या कारण है ? कार्य से कारण भिन्न नहीं होता यह बात शतशः देखी गई है, इसी का आप विचार करें ॥८३॥

श्रीरामचन्द्रजी ने कहा—इस प्रकार कारण चित्त ही है, अतएव स्वप्नज्ञान चित्तरूपी हो हैं आद्यन्त विहीन असार विकार विश्व भी चित्त ही है ॥८४॥

श्रीवसिष्ठजी ने कहा—हे महामते श्रीरामजी ! चेत्य के उन्मुख चित् ही चित्त है यह बात मैं पीछे अनेक बार कह चुका हूं। ऐसी स्थिति में चित्त महाचिद्घन ही है और वही जगत् के आकार की तरह स्थित है यह सिद्ध हुआ। अतएव स्वप्न, जाग्रत् आदि कुछ भी ब्रह्म से भिन्न नहीं है ॥८५॥

श्रीरामचन्द्रजी ने कहा—ब्रह्मन्, जैसे शाखादि अवयवों और वृक्षरूप अवयवी का तादात्म्यरूप एकता (अभेद) भेदसहिष्णु है वैसे ही चित्त और जगत् का भी तादात्म्यरूप अभेद भेदसहिष्णु हो उस स्थिति में समष्टि चित्तरूप जगत् आदि से अवयव रहित ब्रह्म में एकता हो अर्थात् जब चित् जगत् है और विषयाभिमुख चित् ही चित् है तब जैसा शाखाप्रशाखारूप अवयव और वृक्षरूप अवयवी का भेदसहिष्णु अभेद है इसी प्रकार भेदाभेद से ब्रह्म जगत् स्थित है ऐसा ही क्यों नहीं कहते हैं, स्वप्न आदि कुछ नहीं है यों निषेध क्यों करते हैं ? ॥८६॥

श्रीवसिष्ठजी ने कहा—हे वत्स श्रीरामचन्द्रजी ! ऐसी कल्पना कदापि नहीं हो सकती, क्योंकि यदि विचार विमर्श किया जाय तो सृष्टि के आरम्भ में जगत् कभी उत्पन्न हुआ ही नहीं, इसलिए समाव हो रहा यह सब प्रपञ्च अजर, शान्त, अजन्मा; अखण्ड परमात्मारूप ही है ॥८७॥

श्रीरामचन्द्रजी ने कहा—हे भगवन् ! आप के सदुपदेश से मैं यह मानता हूँ कि भ्रान्ति से द्रष्टृत्व और और भोक्तृत्व आदि सहित सृष्टि के जन्म, नाश आदि भ्रम परम पदरूप ब्रह्म में काकतालीयन्याय से अकस्मात् उदित हुए हैं ॥८८॥

वसिष्ठ उवाच

या व्यापारवती रसाद्रसविदां काचित् कवीनां नवा।
दृष्टिर्या परिनिष्ठितार्थविषयोन्मेषा च वैपश्चिती ॥८९॥
ते द्वे अप्यवलम्ब्य विश्वमखिलं निर्वर्णितं निवृतं।
यावद्दृष्टिदृशो न सन्ति कलिता नो शून्यता नो भ्रमः ॥९०॥

इत्यार्षे श्रीवासिष्ठमहारामायणे वाल्मीकीये देवदूतोक्ते मोक्षोपाये निर्वाणप्रकरणे उत्तरार्धे रामविश्रान्तिर्नाम नवत्यधिकशततमः सर्गः ॥१९०॥

श्रीवसिष्ठजी ने कहा—वत्स, लोक में तीन प्रकार की दृष्टियाँ प्रसिद्ध हैं— (१) पामरदृष्टि, (२) यौक्तिकदृष्टि और (३) तत्त्वदृष्टि। उनमें से प्रथम दृष्टि का दूसरी और तीसरी दो दृष्टियों से खंडन करना चाहिये। इस अभिप्राय से पिछली दो दृष्टियों का अवलम्बन कर मैंने इस समय विश्व का यथार्थरूप से अवलोकन किया है। दो दृष्टियों में सार में से भी निमर्थन करके मुख्य सारभूत पदार्थ का ग्रहण करने में समर्थ तथा प्रमाण और प्रमेय तत्त्व की परीक्षा करने में कुशल विद्वानों की दुरूतर विचार करनेवाली अति निष्कर्षभूत होने से अभिनव जो लोकोत्तर दृष्टि है वह पहली है और अध्यात्मशास्त्र के श्रवण, मनन, निदिध्यासन आदि के परिपाक से सिद्ध परमतत्त्वरूप अर्थमात्र का अपरोक्षरूप से जिसमें स्फुरण होता है ऐसी जीवन्मुक्त पुरुषों में पाई जानेवाली दृष्टि दूसरी है। उक्त दो दृष्टियों का अवलम्बन करके इस शास्त्र में मैंने तबतक निरीक्षण किया है तबतक कि सकल दृष्टियाँ: द्रष्टा, जीव तीनों कालों में नहीं रहे, जगत् की शून्यता का भी ग्रहण नहीं हुआ और भ्रम का ज्ञान भी नहीं हुआ एवं जबतक नित्य अपरोक्ष परमानन्दरूप ब्रह्मात्मैक्यवस्तु स्थित नहीं हुई ॥८९-९०॥

इस प्रकार ऋषि प्रणीत वाल्मीकीय श्रीवासिष्ठमहारामायण में देवदूतोक्त मोक्षोपाय में निर्वाणप्रकरण उत्तरार्द्ध में ब्रह्मगीताओं में रामविश्रान्ति नामक कुसुमलता अनुवाद का एक सौ नब्बेवाँ सर्ग समाप्त हुआ ॥१९०॥

## १९१

श्रीराम उवाच

एवं चेत्तन्मुनिश्रेष्ठ ! परमार्थमयं जगत्।
सर्वदा सर्वभावात्मा नोदेति न च शाम्यति ॥१॥
भ्रान्तिरेवेयमाभाति जगदाभासरूपिणी।
भ्रान्तिरेवाऽपि वा नैव ब्रह्मसत्तेव केवला ॥२॥

वसिष्ठ उवाच

काकतालीयवद् ब्रह्म यद् भातीवाऽऽत्मनाऽऽत्मनि।
स तेनैवाऽऽत्मनाऽऽत्मैव जगदित्यवबुध्यते ॥३॥

श्रीराम उवाच

कथं तपत्यहोऽदिक्कं सर्गस्याऽऽदौ परत्र च।
कथं भित्त्या विना भाति वद दीपप्रभा मुने ! ॥४॥

## १९१

श्रीरामचन्द्रजी ने कहा—हे मुनिनायक ! ऐसी यदि बात है तो परतत्त्व विवर्तभूत यह जगत् सदा सर्वपदार्थात्मा ब्रह्म ही है। यह न कभी उदित होता है और न कभी नष्ट होता है ॥१॥

यौक्तिक दृष्टि से जगदाकार दिखाई देने वाली यह भ्रान्ति विक्षेपशक्ति प्रधान अविद्या ही स्फुरित होती है। तत्त्वदृष्टि से तो वह भ्रान्ति भी नहीं ही है, केवल ब्रह्मसत्ता ही है ॥२॥

श्रीवसिष्ठजी ने कहा—हे श्रीरामचन्द्रजी ! आपने ठीक समझा है। काकतालीय के समान अतर्कनीय अविद्या से अपने में अपने से जिस ब्रह्म का भान होता है जीवभूत उसी ब्रह्म से आत्मा ही (स्वरूप ही) 'जगत्' जाना जाता है अर्थात् श्रीरामचन्द्रजी के कथन का अनुमोदन कर रहे श्रीवसिष्ठ जी वही कहते हैं ॥३॥

श्रीरामचन्द्रजी ने कहा—हे भगवन् ! अविच्छिन्न चित्प्रकाश बिना विभाग के सृष्टि के आदि में, प्रलयकाल में और मोक्ष में कैसे प्रकाशित होता है ? यह महान् आश्चर्य है। आलम्बनरूप दीवार के बिना दीपप्रभा का कैसे भान होता है ? आलम्बन के बिना जैसे प्रभा असंभव है वैसे ही दिग्विभागरूप आलम्बन के बिना परमात्मा असंभाव्य है ॥४॥

वसिष्ठ उवाच

इत्थंरूपमिदं भाति चितिरूपप्रभाप्रभा ।
पश्य सैवाऽऽत्मनाऽऽस्ते यत्प्रकाशादिभिरेव च ॥५॥

भित्तौ प्रकाशो भातीव तत्कुड्यं भासनं च तत् ।
दृश्यस्याऽसंभवादादौ वक्ता द्रष्टा प्रदृश्यताम् ॥६॥

तस्माद्द्रष्टाऽस्ति नो दृश्यं नैवाऽस्तीदमनामयम् ।
चित्प्रभैवाऽऽत्मना भित्तिर्भवत्याभासनं तथा ॥७॥

द्रष्टृदृश्यात्मिकैकैव स्वात्मनैव विराजते ।
स्वप्नादिषु यथेहाऽद्य द्रष्टृदृश्यात्मिका सती ॥८॥

चित्प्रभैव हि सर्गादौ कचन्ती भाति सर्गवत् ।
भासनीयं च भानं च रूपं यत्र स्वयंप्रभा ॥९॥

एकैव चित् त्रयं भूत्वा सर्गादौ भाति सर्गवत् ।
एष एव स्वभावोऽस्या यदेवं भाति भासुरा ॥१०॥

एतत्तु स्वप्नसंकल्पननगरेष्वनुभूयते ।
इत्थंनाम तपत्येषा चिद्दीप्तिः प्रथमोदिता ॥११॥

नभस्येव नभोरूपा यदिदं भासते जगत् ।
अनाद्यन्तमिदं तस्याः सर्गाः सर्गात्मभासनम् ॥१२॥

स्वभावभूतमस्माकं त्विदं भाति महात्मनाम् ।
भास्यभासकसंवित्तिर्नश्यति प्रतिभामिता ॥१३॥

श्रीवसिष्ठजी ने कहा—श्रीरामजी ! यह इस प्रकार का अत्यन्त आश्चर्यरूप ही है, क्योंकि 'विभुं चिदानन्दमरूपमद्भुतम्' (सर्वव्यापक चिदानन्दस्वरूप रूपरहित अद्भुत) ऐसी श्रुति है और 'आश्चर्यवत् पश्यति कश्चिदेनम्' (कोई इसे आश्चर्य सा देखता है) इस प्रकार भगवान् का वाक्य है तथापि असंभावना नहीं करनी चाहिये । अन्वय और व्यतिरेकरूप से परीक्षा कर आप देखे । क्योंकि वही चितिरूप सूर्यादि प्रभा की भी प्रभा अन्धकार काल में अपने से ही प्रथित होती है । सूर्योदय होने के बाद प्रकाश आदि के साथ भी वह रहती है ॥५॥

सूर्यादि का प्रकाश भी भित्ति आदि में निरपेक्ष स्वभाव वाला हो भित्ति में प्रकाशित के समान है । उसकी प्रकाशता में भित्ति का कोई हाथ नहीं है । वरन् भित्ति और भित्ति का भासमान होना उसकी स्वप्रकाशता के बल से ही होता है । प्रकाश की स्वरसता से ही भित्ति प्रतीति होती है । वहाँ पर जैसे भित्ति आदि के सम्बन्ध से पहले आकाश में प्रकाश दिखाई देता है जैसे सृष्टि के आदि में और प्रलय में भी वक्ता श्रोता इस निर्विषय आत्मा को ही आप देखे ॥६॥

न द्रष्टा है और न दृश्य ही है । द्रष्टा, दृश्य, दर्शन आदि त्रिपुटी कुछ नहीं है केवल निर्विकार चिदाकाश ही है । चित्प्रभा ही अपने से भित्ति (मूर्त आलम्बन) तथा उसका भासन आदि रूप धारण करती है अर्थात् इस तरह निरालम्ब चित् की संभावना की सिद्धि होने सेव ही सृष्टि के आदि में जगत् के आकार से सम्पन्न हुई यह आप संभावना कीजिये ॥७॥

जाग्रत् में भी एकमात्ररूपा वह चित् द्रष्टा, दृश्य और दर्शनरूप त्रिपुटी को वैसे ही धारण कर विराजमान होती है जैसे एक ही चित्प्रभा स्वप्न आदि में द्रष्टा, दृश्य आदि त्रिपुटीरूप होती है अर्थात् एक रूप ही चित् की द्रष्टा; दृश्य, दर्शनरूप त्रिपुटी स्वप्न आदि में भी प्रसिद्ध ही है ॥८॥

जिस सृष्टिकाल में भासमान होने योग्य पदार्थ, भान तथा भासयित्री (भासिका) स्वयं चित्प्रभा ही है उस सर्गादि में सृष्टि के तुल्य भासमान रहा चित्प्रभा ही है विराजमान है ॥९॥

एक ही चित्प्रभा द्रष्टा, दृश्य तथा दर्शन त्रिपुटीरूप सृष्टि के आदि में सृष्टि के सदृश स्फुरित होती है । यही स्वभाव माया शक्ति है कि यह इस तरह देदीप्यमान रूप में भासमान होती है ॥१०॥

यह बात जाग्रत् में ही नहीं अपितु स्वप्न, संकल्प मनोराज्य और गन्धर्वनगर में भी अनुभव में आती है अर्थात् वहाँ भी एक ही चित् द्रष्टा, दर्शन और दृश्य होकर स्फुरित होती है । प्रथम उदित हुई यह चित्प्रभा इस प्रकार प्रकासित होती है ॥११॥

अपने चिदाकाशरूप में चिदाकाशस्वरूपा यह इस जगत् के रूप से भासमान होती है । सृष्टिरूप से इसका यह आदि-अन्त शून्य भी सृष्टियाँ हैं ॥१२॥

अज्ञानी लोगों को ही यह सृष्टि आश्चर्य के तुल्य प्रतीत होती है, किन्तु हमारे सदृश ज्ञानियों की दृष्टि में तो यह स्वभावभूत (ब्रह्मरूप) ही है, क्योंकि कदाचित् अकस्मात् इस भास्य-भासक-भानरूप त्रिपुटी के हम लोगों की दृष्टि में प्रतिभात होने पर भी तत्त्वज्ञान के अनुसन्धान से वह शीघ्र ही मिट जाती है अर्थात् अज्ञानियों को ही यह आश्चर्यवत् मालूम होता है हम ज्ञानियों का तो यह स्वभावभूत ही है आश्चर्यवत् नहीं है ॥१३॥

तदा तु नाम सर्गादौ नाऽऽसीद् भास्यो न भासकः।
मिथ्याज्ञानवशादेव स्थाणौ पुंस्प्रत्ययो यथा ॥१४॥

तथाऽऽत्मनि द्वित्वाभानाच्चित्ते द्वैतविभासनम्।
सर्गादौ न च भास्योऽस्ति न च वा नास्ति भासकः॥१५॥

कारणाभावतोऽद्वैतं चिद्व्योमाऽऽभाति केवलम्।
किं नाम कारणं ब्रूहि सर्गादौ चिति वस्तुतः ॥१६॥

अभावादर्थदृष्टीनां चिदेवेत्थं प्रकाशते।
जगद्भानमिदं यत्तन्न जाग्रन्न सुषुप्तकम् ॥१७॥

न स्वप्नोऽसंभवाद् दृश्यं केवलं ब्रह्म भासते।
चिन्मात्रव्योम सर्गादावित्थं कचकचायते ॥१८॥

यत्स्वमेव वपुर्वेत्ति जगदित्यजगन्मयम्।
चिन्मात्रव्योम सर्गादावित्थं भाति विकासनम् ॥१९॥
यदिदं जगदित्येव शून्यत्वाम्बरयोरिव ॥२०॥

बुद्ध्वा च यावत्स्वनुभूतियुक्तं
स्थातव्यमेतेन विकल्पमुक्तम्।
पाषाणमौनं कुजनेन तूक्तं
न ग्राह्यमज्ञेन हि भुक्तमुक्तम् ॥२१॥

इत्यार्षे श्रीवासिष्ठमहारामायणे वाल्मीकीये मोक्षोपायेषु निर्वाणप्रकरणे उत्तरार्धे
महावादबोधनं (तत्त्वानुसंधानं) नामैकनवत्यधिकशततमः सर्गः ॥१९१॥

उस समय सर्ग के आदि में न दृश्य था, न दर्शक था और न दर्शन ही था। मिथ्याज्ञान के कारण आत्मा में द्वैत का भान होने के कारण चित्त में भेद का वैसे ही भाव होता है सृष्टि के आदि में भास्य आदि नहीं है भासक चिदात्मा तो अवश्य है जैसे स्थाणु में पुरुष प्रतीति होती है। उस समय कारण का अभाव होने से केवल चिदाकाश ही द्वैत के रूप में भासमान होता है। भला बतलाइये तो सृष्टि के आदि में शुद्ध चेतन में वस्तुतः क्या कारण हो सकता है? पदार्थ-दृष्टि के अभाव से चित् ही इस प्रकार जगत् के रूप से प्रकाशित होती है। जो यह जगत् का भान है, यह न जाग्रत् है, न सुषुप्ति है और न स्वप्न है, किन्तु तुरीय चित् ही वैसे ही प्रकाशित होती है। दृश्य का कथमपि संभव न होने से केवल ब्रह्म ही द्वैत के रूप से भासमान होता है ॥१४-१८॥

चिदाकाशस्वरूप परमात्मा अजगन्मय अपने ही स्वरूप को जगत् जानता है और वह सृष्टि के आरम्भ में इस प्रकार जगत् के रूप से भासमान होता है। यह जगत् परमात्मा ही है। शून्यता और आकाश के भेद विकल्प के विकासन के समान जगत् और परमात्मा का भेद विकल्प विकासन अज्ञान विजृम्भित है ॥१९, २०॥

हे श्रीरामचन्द्रजी! मेरे द्वारा उपदिष्ट तत्त्वज्ञानानुसन्धानोपाय से तत्त्व का ज्ञान प्राप्तकर भूमिकाओं के परिपाक के क्रम से यह सुन्दर अनुभव से युक्त हो दृढ़ नहीं होने तक विकल्पमुक्त हो पाषाण की तरह सकल व्यापारों को त्याग कर जीवनयापन करना चाहिए। अनादि संसार में बार-बार भोगे इस काल में वैराग्यातिशय वश त्यागे हुए बाह्य विषय का अज्ञानी कुपुरुष द्वारा इसका भोग करो ऐसा कहने पर भी ग्रहण नहीं करना चाहिये ॥२१॥

इस प्रकार ऋषिप्रणीत वाल्मीकीय श्रीवासिष्ठमहारामायण में देवदूतोक्त मोक्षोपाय में निर्वाणप्रकरण में उत्तरार्द्ध में ब्रह्मगीता में महावादबोधन (तत्त्वानुसंधान) नामक कुसुमलता अनुवाद का एक सौ एकानवेवाँ अध्याय समाप्त हुआ ॥१९१॥

## १९२

श्रीराम उवाच

अहो नु सुचिरं कालं संभ्रान्ता वयमन्तरे।
अपरिज्ञातमात्रेण संसारपरमाम्बरे ॥१॥

बुद्धे यावदियं नाम जगद्भ्रान्तिर्न किंचन।
न चाऽभून्न च वा वाऽस्तीयं न च नाम भविष्यति ॥२॥

## १९२

श्रीरामचन्द्रजी ने कहा—हे गुरुवर! महान् आश्चर्य है हम लोग चिरकाल तक संसाररूप निःसीम आकाश में वर्तमान इस ब्रह्माण्ड के एक प्रदेश में एकमात्र आत्मतत्त्व के अपरिज्ञात होने के कारण भ्रान्ति में पड़े हैं ॥१॥

किन्तु आत्मतत्त्व के परिज्ञात होने पर यह सम्पूर्ण जगद्भ्रान्ति कुछ भी नहीं है। न तो यह कभी हुई, न है और न होगी बृहदारण्यवार्तिक में श्रीसुरेश्वराचार्यजी ने कहा है—'तत्त्वमस्यादिवाक्योत्थसम्यग्धीजन्ममात्रतः।
अविद्या सह कार्येण नासीदस्ति भविष्यति॥'

अर्थात् 'तत् त्वमसि' इत्यादि वेदान्त वाक्यों के श्रवण, मनन और निदिध्यासन से उत्पन्न सम्यक् ज्ञान के उत्पन्न हो जाने से अपने कार्यभूत जगत् के साथ अविद्या (भ्रान्ति) नहीं थी, न है और न भविष्य में रहेगी ॥२॥

सर्वं शान्तं निरालम्बं विज्ञानं केवलं स्थितम् ।
अनन्तं चिद्घनं व्योम नीरागमपकल्पनम् ॥३॥

परमाकाशमेवेदमपरिज्ञातमात्रकम् ।
संसारतामिवाऽस्माकं गतं चित्रमहो नु भोः ॥४॥

इत्थं द्वैतमिदं भातमिमे लोका इमेऽद्रयः ।
परमाकाशमित्यच्छमेवाऽनच्छमिव स्थितम् ॥५॥

सर्गादौ परलोकादौ स्वप्नादौ कल्पनादिके ।
चिदेव चेत्यवद् भाति कुतोऽन्या किल दृश्यधीः ॥६॥

स्वर्गे वा नरके वाऽपि स्थितोऽस्मीति मतिर्यदि ।
तत्तस्या नरकस्याऽन्तो दृश्यं संविन्मयात्मकम् ॥७॥

नेदं दृश्यं न च द्रष्टा न सर्गो न जगन्न चित् ।
न जाग्रत्स्वप्नसिद्धादि किमपीदं तदप्यसत् ॥८॥

यह सारा जगत् शान्त, आलम्बन रहित, विज्ञानघन, असीम, कल्पना शून्य, नीराग, अद्वितीय, चिद्घनाकाश ही स्थित है ॥३॥

हे गुरुवर ! यथार्थरूप से अपरिज्ञात यह परमाकाश ही हम लोगों की दृष्टि में संसार सदृश बन गया है, यह महान् आश्चर्य है ॥४॥

अत्यन्त सुनिर्मल चिदाकाश का ही ये लोक हैं, ये पर्वत हैं इस प्रकार द्वैतरूप से भान हुआ है। निर्मल परमाकाश ही अनिर्मल सा होकर द्वैतरूप से स्थित है ॥५॥

हे भगवन् ! सृष्टि के आदि में, परलोक आदि में, स्वप्न आदि में, काव्यरचना में तथा मनोराज्य आदि में चित् का ही चेत्य की भाँति भान होता है। अन्य दृश्य का कहाँ से संभव है ? ॥६॥

मैं नरक में स्थित हूँ अथवा स्वर्ग में स्थित हूँ ऐसी यदि पुरुष को भ्रान्ति हो तो उस भ्रान्ति के कारण ही उसको नरकबन्धन अथवा स्वर्गबन्धन प्राप्त होता है, अतः स्वर्ग या नरक रूप दृश्य संविन्मय काल्पनिक है ॥७॥

न यह दृश्य है; न द्रष्टा जीव है, न सृष्टि है, न जगत् है, न चिदाभास है और न जाग्रत्, स्वप्न, सुषुप्ति आदि ही हैं। जो कुछ भी यह अज्ञानियों का दृग्-विषय अविद्या अथवा अविद्याकार्य है वह भी सब शशशृङ्ग के समान असत् है अर्थात् असीम है ॥८॥

कुतोऽस्याः संभवो भ्रान्तेरिति चेद्दृश्यते मुने ! ।
तदेतदपि नो युक्तं भ्रान्त्यभावानुभूतितः ॥९॥

भ्रान्तिर्न संभवत्येव निर्विकारे ज्ञतापदे ।
यत्त्विदं भ्रान्तिताज्ञानं तत्तदेवेतरन्न तत् ॥१०॥

निरन्तरे निराद्यन्ते व्योम्नि शैलोदरेऽथवा ।
कुतोऽन्यताकल्पकं स्याज्ज्ञपदे चाऽविकारिणि ॥११॥

मिथ्यैवाऽनुभवो भ्रान्तेः स्वप्ने स्वमरणोपमः ।
यदनालोकनं नाम शाम्यतीदं विलोकनात् ॥१२॥

मृगतृष्णाम्बुगन्धर्वनगरद्वीन्दुविभ्रमः ।
तथा विद्याभ्रमश्चाऽयं विचारान्नोपलभ्यते ॥१३॥

बालवेतालवद् भ्रान्तिर्न विद्या जाग्रताऽपि हि ।
अविचारेण संरूढा विचारेणोपशाम्यति ॥१४॥

हे मुनिनायक ! इस भ्रान्ति की कहाँ से उत्पत्ति होती है ऐसी यदि आलोचना की जाय तो वह भी ठीक नहीं है, क्योंकि भ्रान्ति के अभाव का अनुभव होने से अर्थात् भ्रान्ति के असत् होने से उसके कारण का विचार करना कहाँ उचित है ? ॥९॥

विकार विहीन तत्त्वज्ञान के आस्पद में भ्रान्ति का कदापि संभव नहीं है। जो कुछ भी यह भ्रमज्ञान है वह भी चित्स्वरूप परमात्मा ही है, उससे भिन्न नहीं है ॥१०॥

निरवकाश आदि-अन्त शून्य असीम आकाश में या पर्वत के मध्य में अथवा स्फटिक शिला के गर्भ में और निर्विकार ज्ञानरूप परमपद में भेद की कल्पना करने वाला अन्य कौन हो सकता है ? ॥११॥

हे ब्रह्मन् ! स्वप्न में अपने मरण के अनुभव की तरह भ्रान्ति का अनुभव मिथ्या ही है भ्रमानुभव अविचार-है विचार करने से उसकी शान्ति हो जाती है ॥१२॥

यह सत्य है कि मृगतृष्णा जल, गन्धर्व नगर और द्विचन्द्र का भ्रम विचार करने से प्रतीत नहीं होता यह अविद्याजनित भ्रम भी तत्त्व विचार विमर्श करने से शेष नहीं रहता है ॥१३॥

बालक के वेताल की तरह जागरण काल में प्रत्यक्ष दिखाई देने पर भी यह भ्रान्ति यथार्थ नहीं है। अविचार से बद्धमूल भी यह विचार से शान्त हो जाती है ॥१४॥

कुत आसीदिति मुने ! नाऽत्र प्रश्नो विराजते ।
सत एव विचारेण लाभो भवति नाऽसतः ॥१५॥
प्रामाणिकविचारेण प्रेक्षितं यन्न लभ्यते ।
तदेतदसदेवाऽऽदि तत्तदनुभवो भ्रमः ॥१६॥
यन्नास्तीति परिच्छिन्नं प्रमाणैः सुविचारितम् ।
खपुष्पशशशृङ्गाभं तत्कथं लभ्यतेऽसतः ॥१७॥
सर्वतः प्रेक्ष्यमाणोऽपि यः कुतश्चिन्न लभ्यते ।
तस्य स्यात्कीदृशी सत्ता वन्ध्यातनयरूपिणः ॥१८॥
भ्रान्तिर्न संभवत्येव तस्मात्काचित्कदाचन ।
निरावरणविज्ञानघनमेवेदमाततम् ॥१९॥

यत्किंचिज्जगदद्याऽत्र भातीदं परमेव तत् ।
परं परे परापूर्णे पूर्णमेवाऽतिष्ठते ॥२०॥

न भातं न च नाऽभातमिह किंचित्कदाचन ।
इदमित्थं स्थितं स्वच्छं शान्तमेव जगद्वपुः ॥२१॥

अजममरमहार्यमार्यजुष्टं
परमविकारि निरामयं समन्तात् ।
पदमहमुदितं ततं हि शुद्धं
निरहमनेकमथाऽद्वयं विकासि ॥२२॥

इत्यार्षे श्रीवासिष्ठमहारामायणे वाल्मीकीये देवदूतोक्ते मोक्षोपाये निर्वाणप्रकरणे उत्तरार्द्धे विश्रान्त्युपगमवर्णनं नाम द्विनवत्यधिकशततमः सर्गः ॥१९२॥

हे मुनिवर ! यह भ्रान्ति किस कारण से थी यह प्रश्न भी इसके विषय में शोभा नहीं देता । विचार के लिए ही प्रश्न है वह इस विषय में सफल नहीं है, क्योंकि विचार से सत् का ही लाभ होता है असत् का नहीं होता । भ्रान्तिमूल अज्ञान असत् है उसका निर्णय ही नहीं हो सकता, यह भाव है ॥१५॥

प्रामाणिक विचार से निरीक्षण करने पर जिसकी प्राप्ति नहीं होती ऐसा यह जगत् का मूलभूत अज्ञान असत् ही है । इसी कारण उसका अनुभव भ्रम है अर्थात् अज्ञान की असत्ता प्रमाणपूर्वक विचार से अलभ्य होने के कारण ही है ॥१६॥

श्रुति आदि प्रामाणिक विचारों से सुविचारित होने पर भी परिच्छिन्नरूप से प्राप्त नहीं आकाश पुष्प, शशशृङ्गवत् असत् के समान है ॥१७॥

चारों ओर से विचारपूर्वक देखने पर भी जो कहीं से भी नहीं प्राप्त होता वन्ध्या के पुत्र के तुल्य उसकी सत्ता कैसे हो सकती है ? ॥१८॥

इसलिए कदापि किसी प्रकार भी भ्रान्ति संभव नहीं ही है । यह निरावरण विज्ञानघन ही सर्वतः व्याप्त है ॥१९॥

जगत्-नाम-धारी यह जो कुछ भी भासमान होता है। वह परम ब्रह्म ही है । निरतिशय आनन्द से परिपूर्ण परम ब्रह्मस्वरूप में वह पूर्ण परम ब्रह्म ही अपनी महिमा में स्थित है ॥२०॥

इस जगत् में कभी कुछ भी न भासमान है और न अभासमान है यह सुनिर्मल शान्त ब्रह्म ही इस प्रकार जगत् के रूप में स्थित है ॥२१॥

जन्म रहित, मरणशून्य, अन्य लोगों द्वारा हरने के अयोग्य, विद्वान् पुरुषों द्वारा सेवित, अविकारी, निर्दोष, चारों ओर से परिपूर्ण, 'अहम्' ही निरहङ्कार बोध से उदित, सर्वत्र व्याप्त, शुद्ध आवरण-परिच्छेद का नाश होने से विकास युक्त, अनेक और अद्वितीय रूप से परम-पद स्थित रहता है ॥२२॥

इस प्रकार ऋषि प्रणीत वाल्मीकीय श्रीवसिष्ठमहारामायण में मोक्षोपाय में निर्वाणप्रकरण उत्तरार्द्ध में ब्रह्मगीताओं में विश्रान्त्युपगमवर्णन नामक कुसुमलता अनुवाद का एक सौ बावनबेवां सर्ग समाप्त हुआ ॥१९२॥

## १९३

श्रीराम उवाच

अनादिमध्यपर्यन्तं न देवा नर्षयो विदुः ।
यत्पदं तदिदं भाति क्व जगत्क्व च दृश्यता ॥१॥

द्वैताद्वैतसमुद्भेदवाक्यसंदेहविभ्रमैः ।
अलमस्माकमाशान्तमाद्यं रूपमनामयम् ॥२॥

१९३

श्रीरामचन्द्रजी ने कहा—हे भगवन् ! आदि और अन्त रहित जिस परमपद रूप ब्रह्म को न तो कर्म की उपासना से सिद्धि प्राप्त देवता लोग जानते हैं और न तपोयोग से सिद्ध ऋषि लोग जानते हैं अथवा यहाँ पर चक्षु आदि बाहरी और आभ्यन्तर इन्द्रियाँ करण ही देवता और ऋषि कहे गये हैं । ते ह देवा उद्गीथमाजह्रुः । इत्यादि श्रुति ... वही जगत् के रूप में स्फुरित है, कहाँ जगत् है और कहाँ दृश्यता है ॥१॥

द्वैत और अद्वैत का अनुसन्धान करने पर मन में उदित हुआ जो द्वैत और अद्वैत का समुन्मेष है उससे जनित वाक्य व्यवहारों, सन्देहों और विभ्रमों से हमको लाभ कोई नहीं है । सबसे पहले 'सदेव सौम्येदमग्र आसीत्' इत्यादि श्रुतियों से सिद्ध जो निर्मल परब्रह्म है, उसी का यह सब कुछ भाव है ॥२॥

व्योमनि व्योमभावानां प्रशान्तं यादृगासितम् ।
तादृक्चिद्व्योमनि स्फारत्रिजगद्व्योमभासनम् ॥३॥

यथा व्योमनि व्योमत्वं दृषत्त्वं दृषदि स्थितम् ।
जलत्वं च जलस्याऽन्तर्जगत्त्वं चिद्घने तथा ॥४॥

साऽहन्तादिजगद्दृश्यमाशाकाशविसार्यपि ।
महाचिदुदरं विद्धि खं शान्तं शून्यतोदितम् ॥५॥

जीवस्याऽस्मिन्विमूढस्य परेऽपरिमितोदये ।
प्रस्फुरंश्चाऽपि संसारपिशाच उपशाम्यति ॥६॥

भेदोपलब्धिर्गलति व्यवहारवतोऽप्यलम् ।
जडस्येवाऽजडस्यैव वीचेरिव जलोदरे ॥७॥

क्वाऽप्यज्ञानरवौ याते प्रतापाद्याकरे भृशम् ।
संसारसत्तादिवसो यात्यस्तं स निशागमः ॥८॥

भावाभावेषु कार्येषु जरामरणजन्मसु ।
ज्ञ आजवं जवीभावे तिष्ठन्नपि न तिष्ठति ॥९॥

नाऽविद्याऽस्तीह न भ्रान्तिर्न दुःखं न सुखोदयः ।
विद्याऽविद्या सुखं दुःखमिति ब्रह्मैव निर्मलम् ॥१०॥

परिज्ञातं सदेतत्तु यावद् ब्रह्मैव निर्मलम् ।
अपरिज्ञातमस्माकमब्रह्मात्म न विद्यते ॥११॥

प्रबुद्धोऽस्मि प्रशान्ता मे सर्वा एव कुदृष्टयः ।
शान्तं समं सोऽहमिदं खं पश्यामि जगत्त्रयम् ॥१२॥

सम्यग्ज्ञातं यावदिदं जगद् ब्रह्मैव केवलम् ।
अज्ञातात्माऽभवद् ब्रह्म ज्ञातात्मन्यधुना स्थितम् ॥१३॥

ज्ञाताज्ञातमनिर्भासं ब्रह्मैकमजरं तथा ।
शून्यत्वैकत्वनीलत्वरूपमेकं नभो यथा ॥१४॥

चिदाकाश में त्रिजगत्‌रूप आकाश की वैसे ही अभेद से स्थिति है जैसे आकाश में केशोण्ड्रक, मोती की माला, गन्धर्व नगर आदि की अभेद से स्थिति है ॥३॥

आकाश में आकाशत्व अभेद से सामान्यरूप से और आकाशरूप से जिस प्रकार स्थित है, जैसे पाषाण में पाषाणत्व, जल में जलत्व अभेद से स्थित है चिद्घन ब्रह्म में जगत् वैसे ही अभेद से ब्रह्मरूप से स्थित है ॥४॥

हे भगवन् ! दिशाओं में और आकाश में असंख्य-रूप से विस्तृत भी अहङ्कारादिसहित त्रिलोकीरूप दृश्य को आप शान्त आकाशरूप शून्यता से उदित महाचेतन का उदर ही समझें ॥५॥

अपरिच्छिन्न उदयवाले अर्थात् सर्वव्यापी इस परम ब्रह्म का शास्त्राभ्यास तथा गुरुकृपा से साक्षात्कार होनेपर अज्ञ जीव की दृष्टि में देदीप्यमान भी यह संसाररूपी पिशाच शान्त हो जाता है ॥६॥

जैसे कि जल के अन्दर तरङ्ग नष्ट हो जाती है वैसे ही मूर्ख की तरह सांसारिक व्यवहार में अत्यन्त लिप्त भी ज्ञानी पुरुष की भेदबुद्धि द्वैतबुद्धि अवश्य विनष्ट हो जाती है ॥७॥

आध्यात्मिक, आधिदैविक आदि त्रिविध संतापों के आकार स्वरूप अज्ञानरूपी सूर्य जब सर्वदा के लिए कहीं विदा हो जाता है तब संसाररूपी दिन सर्वथा अदृष्ट हो जाता है अर्थात् लुप्त हो जाता है वह मोक्षसुख में विश्रामहेतु रात्रि का आगमन है ॥८॥

उत्पत्ति और विनाशयुक्त कार्यों में जरा, जन्म, मरण आदि में तथा व्यवहारविक्षेपों में वेग से स्थित भी ज्ञानी पुरुष उनमें स्थित नहीं रहता ॥९॥

यहाँ वास्तव में न अज्ञान है, न भ्रम है, न दुःख है और न सुखोदय है। ज्ञान, अज्ञान, सुख, दुःख सब कुछ निर्मल ब्रह्म ही है ॥१०॥

यथार्थरूप से परिज्ञात यह सब कुछ निर्मल ब्रह्म ही है। हम तत्त्वज्ञानियों की दृष्टि में अपरिज्ञात ब्रह्मभिन्न कुछ नहीं है अर्थात् सब कुछ परिज्ञात ब्रह्मरूप ही है ॥११॥

हे गुरुवर ! आप की कृपा से मैं प्रबुद्ध हो गया हूँ, मेरी सकल कुदृष्टियाँ शान्त हो गई हैं। इस प्रकार ज्ञानवान् मैं त्रैलोक्य को शान्त सकलद्वैतवैषम्य-शून्य चिदाकाशरूप देखता हूँ ॥१२॥

सम्यक् परिज्ञात यह सारा जगत् केवल ब्रह्म ही है। न मैं पहले कोई दूसरा था और न इस समय कोई दूसरा हूँ पहले मैं अपने रूप को नहीं जाननेवाला ब्रह्म था इस समय ज्ञात आत्मा में ब्रह्म ही स्थित है ॥१३॥

एक अजर अमर ब्रह्म अपने से अतिरिक्त वैसे ही ज्ञान अज्ञाननिर्भास से शून्य है जैसे शून्यत्व, एकत्व तथा नीलता में आकाश एकमात्र है ॥१४॥

निर्वाणमासे गतशङ्कमासे
निरीहमासे सुसुखेऽहमासे ।
यथास्थितं नित्यमनन्तमासे
तदेवमासे न कथं समासे ॥१५॥
सर्वं सदैवाऽहमनन्तमेकं
न किंचिदेवाऽप्यथवाऽतिशान्तः ।
सर्वं न किंचिच्च सदेकमस्मि
न चाऽस्मि चेतीयमहो नु शान्तिः ॥१६॥
अधिगतमधिगम्यं प्राप्तमप्राप्तमन्यै-
र्गतमिदमलमस्तं वस्तुजातं समस्तम् ।
उदितमुदितबोधं तादृशं यत्र भूयोऽ-
स्तमयसमुदयानां नाम नामाऽपि नास्ति॥१७॥

इत्यार्षे श्रीवासिष्ठमहारामायणे वाल्मीकीये देवदूतोक्ते मोक्षोपायेषु निर्वाणप्रकरणे उत्तरार्धे विश्रान्तिकथनं नाम त्रिनवत्यधिकशततमः सर्गः ॥१९३॥

ज्ञान होने के कारण मैं निर्वाणरूप हो स्थित हूँ, अज्ञान की निवृत्ति से ही सकल शङ्काओं की निवृत्ति होने के कारण निःशङ्क होकर स्थित हूँ, सभी अभिलाषाओं की निवृत्ति से मैं निरभिलाष अनासक्त होकर स्थित हूँ, विक्षेपशून्य आत्मसुख में ही धारा प्रवाह से चित्तवृत्ति मैं स्थित हूँ। यथास्थित स्वरूप होकर निश्य मैं अनेक रूप से स्थित हूँ। इस प्रकार प्रबुद्ध मैं समस्तात्मरूप ब्रह्म में क्यों नहीं स्थित हूँ, क्योंकि ब्रह्मभाव से प्रच्युति के हेतुभूत मेरे अज्ञान का बाध हो चुका है ॥१५॥

हे भगवन् ! सदा ही सब कुछ एक अनन्त मैं ही हूँ अथवा सब कुछ और कुछ भी नहीं तथा सकल उपद्रवों से रहित एक होकर मैं ही हूँ अथवा देश, काल रूप आधार की अप्रसिद्धिवश मैं कहीं पर नहीं हूँ इस प्रकार की यह निर्वाण नाम की सकल शान्ति अत्याश्चर्य रूप है ॥१६॥

हे गुरुवर ! जानने योग्य परमपुरुषार्थरूप वस्तु को मैं जान चुका हूँ; अज्ञानी पुरुषों को दुष्प्राप्य मोक्षसुख मुझे मिल गया है; संसारानर्थरूप वस्तु राशियाँ सबकी सब चली गई हैं। चरम साक्षात्कार से उदित बोधरूप वह निज स्वरूप मेरा उदित हो गया है जिस स्वरूप में फिर मृत्यु, तिरोधान; दुःख आदि अनर्थों का नाम-निशान तक नहीं रहता है ॥१७॥

इस प्रकार ऋषि प्रणीत वाल्मीकीय श्रीवासिष्ठमहारामायण में देवदूतोक्त मोक्षोपाय में निर्वाणप्रकरण उत्तरार्द्ध में विश्रान्तिकथन नामक कुसुमलता अनुवाद का एक सौ तिरानबेवाँ सर्ग समाप्त हुआ ॥१९३॥

## १९४

श्रीराम उवाच

सर्वात्मसर्वभावेषु येन येन यदा यदा ।
यथा भाति स्वयं बोधस्तथाऽनुभवति स्वयम् ॥१॥
स्वभाव एव तिष्ठन्ति सर्गाः संमिलिता अपि ।
अत्राऽपि स्वीकृता एव नानारत्नांशवो यथा ॥२॥

## १९४

श्रीरामचन्द्रजी ने कहा—हे भगवन् ! सब जीवों की सब मनोवृत्तियों में जब जिस भोग के लिए जिस प्रकार स्वप्रकाश चिदात्मा का भान होता है अर्थात् विवर्त होता है उस प्रकार स्वयं ही भोक्ता नाना जीवों के रूप से अनुभव करता है अर्थात् द्रष्टा, दृश्य और दर्शनरूप त्रिपुटी बनकर अपनी माया से उस रूप में विवर्तित होता है ॥१॥

एकमात्र निरवयव परम सूक्ष्म ब्रह्म में सब जीवों से एक ही समय में अभ्यास के कारण प्राप्त अनन्त सृष्टियाँ प्रत्येक ब्रह्माण्ड, भुवन आदि भेद से विस्तीर्ण स्वभाव में ही परस्पर असंलग्न होकर रहती हैं, क्योंकि वे जीव-सृष्टियाँ इस प्रकार के निरवयव ब्रह्म में तादात्म्याध्यास से आत्मीकृत हैं अर्थात् परम सूक्ष्म रूप से अपने स्वरूप में किसी को अनवकाशता अथवा अवरोध नहीं है। ब्रह्म में जीव सृष्टियाँ भी वैसे ही अलग-अलग स्थित हैं जैसे सूक्ष्मतम विभिन्न रत्नों की किरणें एक घर में मिलकर भी अलग-अलग रहती हैं ॥२॥

अत्र दृष्टमदृष्टं च मिथो विशति गच्छति ।
जगद्रश्मिघनं रत्नं नानारत्नघनं यथा ॥३॥
दीपानामिव सर्गाणां बहूनां ज्वलतां परम् ।
केषांचिदस्त्यनुभवो मिथः केषांचिदेव नो ॥४॥
अप्स्वब्धिवद्रसोऽम्भोघावावर्तरसणावनौ ।
सर्गेऽस्ति प्रत्यणु तस्मिन्नाऽपि सर्गास्तथा क्रमः ॥५॥
सर्वत्र सर्वतो नित्यं चिद्घनस्याऽम्बुवेदनम् ।
संख्यातुं केन शक्यन्ते सर्गाधारपरम्पराः ॥६॥
यथाऽवयविता भिन्ना नैवाऽवयविनः क्वचित् ।
शब्दभेदादृते भिन्ना न तथा सर्गता परे ॥७॥

दृष्ट समीपवर्ती प्रत्यक्ष देश और काल के व्यवधान से परोक्ष जगद्रूपी रश्मियाँ इस परमात्मा में परस्पर पृथक्-पृथक् रूप में जैसे एक घर में नाना रत्नों की रश्मियाँ वैसे ही प्रवेश करती हैं, संचार करती हैं ॥३॥

उनमें जिन जीवों का समान कर्मवासनानिमित्त अभ्यास होता है उनको आपस में एक दूसरे का अनुभव होता है उनसे अतिरिक्तों का नहीं होता है ।

हे भगवन् ! देदीप्यमान हो रहे बहुत से सर्गों का समान कर्मवासनाजनित अभ्यासवाले कतिपय लोगों को परस्पर अनुभव होता होता है उनसे अतिरिक्तों को नहीं ही होता है जैसे जल रहे बहुत से दीपकों का नेत्रवान् लोगों को अनुभव होता है नेत्रहीन लोगों को नहीं होता है ॥४॥

उस सृष्टि में भी जर्रे-जर्रे में वैसे ही ब्रह्माण्ड है तथा उन ब्रह्माण्डों में प्रत्येक अणु में सृष्टियाँ हैं । जैसे भँवरों के क्रीडास्थलभूत सागर में प्रत्येक जलीय भाग में लवण आदि रस जैसे रहता है ॥५॥

समुद्र में जलपरमाणु के रस के समान सर्वत्र सर्वतः व्याप्त चिद्घन परमात्मा का नित्य आत्मवेदन सृष्टि के आधारपरम्परारूप गणना कौन कर सकता है ? ॥६॥

परमब्रह्म परमात्मा में सृष्टि शब्दभेद के सिवा वैसे ही भिन्न नहीं है जैसे कहीं पर भी अवयविता से शब्द-भेद से अतिरिक्त भिन्न नहीं है ॥७॥

वास्तव में एक रूप अद्वितीय माया से अनन्त रूप-वाले परमात्मा की जगदधिष्ठानस्वभावता कारण का अभाव होने से न उदित होती है और न अस्त होती है ॥८॥

एकस्याऽनन्तरूपस्य कारणाभावतः स्वयम् ।
नोदेति न च यात्यस्तं जगदादिस्वभावता ॥८॥
तपन्ती ज्ञप्तिरेवेयमखण्डज्ञेयतामिमाम् ।
करोत्यकर्तृरूपैव समालोकमिवाऽर्कभाः ॥९॥
वैतृष्ण्यात्सर्वभावानां समाप्त्यैवाऽक्षयं स्वयम् ।
संपद्यते समाधानं यत्तन्निर्वाणमुच्यते ॥१०॥
न बुद्ध्या बुद्ध्यते बोधो बोधाबुद्ध्येनं बोध्यते ।
न बुद्ध्यते वा तेनाऽपि बोध्यो बोधः कथं भवेत् ॥११॥

अकर्तृरूपा यह ज्ञप्ति ही इस सम्पूर्ण ज्ञेय घट, पट आदि पदार्थों का वैसे ही निर्माण करती है जैसे स्फुरित हो रही सूर्य की दीप्ति घट, पट आदि का प्रकाश करती है ॥९॥

तत्त्वज्ञान के कारण बाध होने से सकल पदार्थों की निवृत्ति होने से ही स्वयं अक्षयस्वरूप विनाशी देहादि के तादात्म्याभ्यास से उन्मुक्त होता है । इस प्रकार का वह स्वरूप ही सकल विक्षेपों के विनाश से समाधान और सुख रूप होने से निर्वाण कहलाता है ॥१०॥

परमपुरुषार्थरूप बोध परमात्मबुद्धि से अर्थात् चरम साक्षात्कार वृत्ति से ज्ञात नहीं होता है, क्योंकि जड़ बुद्धि में बोधशक्ति नहीं है और बोधबुद्धि का विषय नहीं हो सकता । इस आशङ्का का यह उत्तर है अभ्यास परम्पराओं की समाप्ति से ही स्वयं अपना परमपुरुषार्थ अवशिष्ट रहता है, यह कैसे संभव है ? क्योंकि बुद्धि से जिसका अनुभव हो रहा हो वही पुरुषार्थ है । बुद्धि से जो अननुभूयमान है उसमें पुरुषार्थता नहीं देखी जाती है । इसलिए पुरुषार्थता की प्रयोजिका चरमसाक्षात्कार-वृत्ति मुक्ति में परमावश्यक है, इसलिए सर्व पदार्थों की निवृत्ति मुक्ति है यह मानना ठीक नहीं है ।

[शङ्का—तब बोधशक्तिमान् परमात्मा का जैसे सोये हुए राजा का बन्दियों द्वारा बोध कराया जाता है वैसे ही बुद्धि द्वारा बोध कराया जाय ।

समाधन—नहीं, बुद्धि द्वारा आत्मा का बोधन नहीं होता, क्योंकि जैसे राजा को सोया हुआ जानकर उसके बोधन के लिए बन्दीजन प्रवृत्त होते हैं वैसे बुद्धि को सोये हुए बोध का परिज्ञान ही नहीं होता ऐसी परिस्थिति में उसके बोधन के लिए वह कैसे प्रवृत्त होगी ?

शङ्का—तब बोध ही बोध को जाने ।

समा०—बोध भी बोध को नहीं जान पाता, क्योंकि बोध स्वयं बोध्य (बोध-कर्म) कैसे हो सकता है । क्रिया से जन्य अतिशय का आधार कर्म है बोध में न तो क्रिया जन्य अतिशय की आधारता का ही संभव है । बोध निष्क्रिय, निर्विकार है] ॥११॥

प्रबुद्ध एव सुप्ताभः स्वयं बोधो विबुध्यते।
देशकालाद्यभावेऽपि मध्याह्नेऽर्कातपो यथा ॥१२॥

सर्वकर्मवितृष्णानां शान्तेच्छानां प्रबोधतः।
सतामनिच्छतामेव निर्वाणं संप्रवर्तते ॥१३॥

प्रबुद्धबोधो ध्यानस्थः स्वभावे केवले स्थितः।
न किंचिदपि गृह्णाति न किंचिदपि चोज्झति ॥१४॥

यो यथास्थित एवाऽऽस्ते पश्यन्दीप इवाऽक्रियः।
अमनोमानमननो मनोमननवानपि ॥१५॥

व्युत्थाने विश्वरूपाख्यमन्यत्र ब्रह्मसंज्ञितम्।
सर्गासर्गात्म चिन्मात्रं सत्यं सर्वत्र भासते ॥१६॥

अभिन्नबोधसद्रूपस्वरूपानुभवे स्थितः।
व्युत्थितः संनिरुद्धश्च यः पश्यति स काम्यति ॥१७॥

जगत्पदार्थसार्थानां बोधमात्रैकनिष्ठताम्।
विना नास्त्यपरा सत्ता व्योम्नः शून्येतरा यथा ॥१८॥

शिष्यते स्फीतबोधानां केवलाऽनन्तबोधता।
साऽपि स्वपरिणामेन परेणाऽऽयात्यवाच्यताम् ॥१९॥

तद्विश्रान्तौ परा सत्ता शिष्यते वा न शिष्यते।
या काऽप्यत्यन्तशान्तानां न वाग्गोचरमेति सा ॥२०॥

या समस्य परा काष्ठा सैव बोधस्य सन्मयी।
सर्गस्तन्मय एवाऽतः सकलं शान्तमव्ययम् ॥२१॥

प्रबुद्ध ही बोध देश, काल आदि का अभाव होने पर भी अभ्यासवश सुप्त के तुल्य वैसे ही प्रतीत होता है। जैसे प्रातःकाल में कुहरे के आगमन से सोया हुआ-सा प्रतीत होने वाला सूर्य और सूर्यातप मध्याह्न में कुहरे के विश्लेष होने पर प्रबुद्ध हो जाता है। अभ्यास के हट जाने से स्वयं प्रबुद्ध हो जाता है। इसलिए अभ्यास परम्परा चरम साक्षात्कार बुद्धिपर्यन्त की परिणाम परम्परा से अपने आप ही समाप्त हो जाती है। उसके समाप्त होने पर स्वप्रकाश होने के कारण प्रबुद्ध ही आत्मा कुहरे के आगमन से सोये हुए से मध्याह्न में कुहरे के बिलकुल हट जाने पर सूर्य के समान और सूर्य के आतप के समान प्रबुद्ध होता हैं। वही जीव का नित्य प्राप्त निरतिशय आनन्दाभिव्यक्तिरूप परम पुरुषार्थ है ॥१२॥

बोध होने के कारण ऐहिक और पारलौकिक कर्म-फलों में तृष्णा न रखने वाले, प्रशान्त इच्छा वाले सज्जन पुरुषों को इच्छा न करने पर भी निर्वाण मोक्ष अपने आप प्राप्त है ॥१३॥

जिसका चिदात्मा मोहरूप निद्रा से जाग चुका है तथा जिसकी बाह्य वृत्तियाँ निरुद्ध हो चुकी हैं इस तरह का महात्मा पुरुष केवल अपने चित् स्वभाव में स्थित होकर न तो कुछ भी ग्रहण करता है और न कुछ त्यागता है ॥१४॥

व्युत्थान के समय मन के मनन से युक्त भी अर्थात् लोक-व्यवहार में तत्पर भी ज्ञानी पुरुष विषयों में आसक्ति न होने से मन के मनन से रहित है अतएव दीपक के तुल्य प्रकाश करता हुआ भी निष्क्रिय वह यथास्थित स्वरूप ही रहता है ॥१५॥

उस योगी को व्युत्थान काल में विश्वरूप नामक और समाधि काल में ब्रह्म नामक सृष्टि-असृष्टिरूप चिन्मात्र सर्वत्र भासमान है ॥१६॥

जिस योगी ने समाधि से व्युत्थित तथा समाधिस्थ होकर अभिन्नबोधरूप सद्रूपस्वरूपानुभव में ही स्थित हो व्युत्थान और समाधि को उदासीन वृत्ति से देखा है अर्थात् किसी एक में विशेष आसक्ति नहीं रखता, वही संसाररूपी विक्षेप से शान्ति प्राप्त करता है, अन्य पुरुष नहीं ॥१७॥

जगत् के समस्त पदार्थों की केवल बोधमात्र यथार्थ-रूपता के बिना वैसे ही अन्य वस्तु के स्थिति नहीं है। जैसे आकाश की शून्य से अतिरिक्त दूसरी वास्तविकता नहीं हैं इस प्रकार का जिसमें बोध होता है इस प्रकार की उस योगी की सद् स्वरूपानुभव में स्थिति है ॥१८॥

पूर्णरूप से प्रबुद्ध अपरिच्छिन्न ब्रह्मावगाहन में प्रसृत होने वाले बोध से पूर्ण महात्माओं की वह केवल प्रत्यगात्मरूप बोधता भी अपने ब्रह्म सन्मात्र परिशेषरूप अखण्डाकार वाक्यार्थलक्षण दूसरे परिणाम से अण्डार्थक लक्ष्यता को प्राप्त करती है। अर्थात् अन्य सत्ता क्यों नहीं है ऐसा यदि कहो तो तत्त्वसाक्षात्कार से जगद्रूपका बाध होने पर चिन्मात्रसत्ता का ही परिशेष रहता है ॥१९॥

अखण्डार्थक वाक्यलक्ष्यता की विश्रान्ति होने पर अर्थात् अण्डार्थक वाक्यलक्ष्यत्वेन स्थिति होने पर अत्यन्त शान्त योगियों जो अवर्णनीय परासत्ता है वह शेष रहती है अथवा नहीं भी रहती है। दोनों ही प्रकारों में वाणियों की भी गोचर वह दशा नहीं होती है ॥२०॥

जो सत्तासामान्य की परम अवधि शोधित तत्पदार्थ-स्वरूपा है वही बोध की भी शोधित त्वम्पदार्थस्वरूप परम अवधि है। आकाश आदिरूप तथा जाग्रत्, स्वप्न और सुषुप्तिरूप सृष्टि सत्ताबोधमय ही है, इसलिए सब कुछ शान्त अविनाशी ही है ॥२१॥

निर्वाणाय वितृष्णाय स्वच्छशीतलसंविदे ।
स्पृहयन्ति सदा सत्तां ब्रह्मविष्णुहरा अपि ॥२२॥
सर्वार्थात्मैव सर्वत्र सर्वता सर्वथोदितम् ।
चेतनं शुद्धमेवाऽस्ति नाशो नाऽस्योपपद्यते ॥२३॥
अत्यन्ततप्तः संसारो निर्वाणमतिशीतलम् ।
अतिशीतलमेवाऽस्ति तप्तस्त्वेव न विद्यते ॥२४॥
संचेतन्ति शिलान्तस्था यथाऽलं शालभञ्जिकाः ।
अनुत्कीर्णास्तथा ब्रह्म चेततीदमखण्डितम् ॥२५॥
यथा चेतति सौम्याम्बुकोशस्थं वीचिमण्डलम् ।
तथा चेतति कोशस्थं महाचिच्चेत्यमव्ययम् ॥२६॥
अविभक्तो विभागस्थैरिव शान्तैरनन्तकैः ।
परमार्थस्वराभोगैस्त्वबोधात्मत्वमन्थरैः ॥२७॥

निर्वाण के लिए, वैतृष्ण्य के लिए तथा निर्मल शीतल बोध के लिए ब्रह्मा, विष्णु और शिव तथा प्राणी भी मैं सदा ही रहूँ कदापि मेरा अभाव न हो इस प्रकार सदा उस सत्ता की स्पृहा करते हैं ॥२२॥

सब लोगों का सार्वकालिक स्पृहास्पद वस्तुभूत सकल प्रदेश में, सकल काल में सकल वस्तु रूप से उदित चेतन स्वतः स्फुरित रूपवाला शुद्ध ही है उसका विनाश क्षणभर के लिए भी नहीं हो सकता है ॥२३॥

संसार निरतिशय दुःख स्वरूप है और निर्वाण आत्यन्तिक दुःखनिवृत्तिरूप है। अतिशीतल निर्वाण का ही अस्तित्व है। वस्तुतः निरतिशय दुःखरूप संसार नहीं ही है ॥२४॥

भावोपहित अखंडित अविच्छिन्न ही ब्रह्म जगत् के रूप में वैसे ही स्फुरित होता है जैसे शिल्पी की बुद्धि में न गढ़ी हुई शिला के भीतर स्थित प्रतिमाएँ यथेष्ट रूप स्फुरित होती हैं ॥२५॥

महाचित् स्वयं अन्नमयादिकोश में स्थित तथा ब्रह्माण्डकोश में स्थित चेत्य वैसे ही स्फुरित होती है जैसे जलाशय में स्थित लहरियाँ स्फुरित होती हैं ॥२६॥

अज्ञानावृत आत्मा के रूप से जड़ तुल्य परमार्थाकाश के अर्थात् सन्मात्र के कृत्रिमवेष से युक्त अद्वितीय आत्मा की विभक्त रूपता ऐसे शान्त अनन्त जिन-जिन जीवों ने जैसा भीतर भावना की और जैसा संकल्प किया उन-उन

यैर्यैर्यथा स्व आत्माऽन्तर्भावितश्चेतितश्चिरम् ।
भोगमोक्षप्रभेदेषु तेषां तेषां तथोदितः ॥२८॥
मृते वाऽप्यमृते बन्धौ स्वप्ने स्वप्नविबोधिनः ।
न यथोदेति सत्याख्या तथा दृश्येषु तद्विदः ॥२९॥
यदिदं किल दृश्यादि तच्छान्तमखिलं शिवम् ।
भाविते ऽवगतेऽप्यन्तरिति भ्रान्तेः क उद्भवः ॥३०॥
सर्वथा देहसंस्थेषु वैतृष्ण्यमुपजायते ।
सम्यग्बोधे सति स्वप्न इवाऽपि स्वार्थकादिषु ॥३१॥
वैतृष्ण्याद्वर्धते बोधो बोधाद्वैतृष्ण्यवर्धनम् ।
परस्परेण प्रकटे एते कुड्यप्रकाशवत् ॥३२॥
येन बोधेन वैतृष्ण्यं धनदारसुतादि वा ।
स्वनूनमपि संपन्नं जाड्यं तत्संस्थितं तथा ॥३३॥

जीवों के भोग और मोक्ष के भेदों में वह वैसे ही उदित हुआ है ॥२७, २८॥

तत्त्वज्ञानी पुरुष की सकल दृश्य पदार्थों में वैसे ही सत्यता बुद्धि उदित नहीं होती है जैसे स्वप्न में अपने बन्धुबान्धव के मरने अथवा जीने पर भी स्वप्न से जागे हुए पुरुष की स्वप्न में सत्यता बुद्धि उदित नहीं होती अतएव उससे उनके लाभ और नाश से हर्ष और शोक की प्राप्ति नहीं होती है ॥२९॥

जो दृश्य, द्रष्टा और दर्शन यह त्रिपुटीरूप है वह सबका सब शान्त शिव सन्मात्र ही है इस प्रकार भीतर भावना करने और भलीभाँति ज्ञात होने पर फिर भ्रान्ति का उद्भव कैसा ? अर्थात् भ्रम का उद्भव नहीं होता है ॥३०॥

हे भगवन् ! जैसे कि यह स्वप्न है यह जानने पर स्वप्न के पदार्थों में विरक्ति होती है सम्यग् ज्ञान वैसे ही होने पर देह से सम्बन्ध रखने वाले भोग और भोगों के उपायों में ही अवितृष्णा (विरक्ति) हो जाती है ॥३१॥

वैराग्य से बोध की अभिवृद्धि होती है और बोध से वैतृष्ण्य की वृद्धि होती है। बोध और अवैतृष्ण्य ये दोनों भय और प्रकाश के समान एक दूसरे से प्रगट होते हैं ॥३२॥

जिस कारण वैतृष्ण्य वैराग्य अथवा स्त्री, पुत्र, धन आदि तत्त्वाभिनिवेशरूप बोध से ही पूर्णरूप से सम्पन्न है उसका वैतृष्ण्य का विरोधी अथवा उसका धन दारादि का अनुकूल जाड्य भी अभिनिवेश के अनुसार ही स्थित है ॥३३॥

एतावदेव बोधस्य बोधत्वं यद्वितृष्णता ।
पाण्डित्यं नाम तन्मौर्ख्यं यत्र नास्ति वितृष्णता ॥३४॥
न तु वैतृष्ण्यबोधाढ्यौ न परस्परवर्धितौ ।
असत्यावेव तौ नाम नष्टौ चित्रहुताशवत् ॥३५॥
परमा बोधवैतृष्ण्यसंपत्तिर्मोक्ष उच्यते ।
तत्राऽनन्ते पदे शान्ते वसता च न शोच्यते ॥३६॥
गतं गम्यं कृतं कार्यं दृष्टं दृश्यमशेषतः ।
यावत्सर्वं शिवं शान्तमेकमाद्यमनामयम् ॥३७॥
आत्मारामस्य शान्तस्य वैतृष्ण्यस्याऽनहंकृतेः ।
असंकल्पैव भवति स्थितिः खस्येव निर्मला ॥३८॥
सहस्रेभ्यः सहस्रेभ्यः कश्चिदुत्थाय वीर्यवान् ।
भिनत्ति वासनाजालं पञ्जरं केसरी यथा ॥३९॥
प्राप्तज्योतिर्बोधशुद्धिः परमन्तःप्रकाशवान् ।
नीहारः शरदीवाऽऽशु स्वयमेवोपशाम्यति ॥४०॥
ज्ञातज्ञेयस्त्वसंकल्पः संकल्पातिशयाशयः ।
अवासनो व्यवहृतौ वातवत्स्पन्दते न वा ॥४१॥
आसीद्धीरान्तःसंस्कारैर्भ्रान्तिमात्रैकनिश्चयात् ।
यः सर्वत्र खवद्भावस्तदवासनमासितम् ॥४२॥
निर्वासने भाव उदारसत्त्वे
ब्रह्माऽखिलं दृश्यमिति प्रबुद्धे ।
स्थिरैकनिर्वाणमतावनन्तो
मोक्षाभिधानः प्रशमोऽभ्युदेति ॥४३॥

इत्यार्षे श्रीवासिष्ठमहारामायणे वाल्मीकीये देवदूतोक्ते मोक्षोपाये निर्वाणप्रकरणे उत्तरार्धे रामविश्रान्त्युपगमो नाम चतुर्नवत्यधिकशततमः सर्गः ॥१९४॥

वितृष्णा होना ही बोध की बोधता अर्थात् सार्थकता है। वह पाण्डित्य केवल मूर्खता ही है जिसमें वितृष्णता नहीं है ॥३४॥

वैतृष्ण्य और बोध पूर्ण होने पर भी परस्पर से वर्धित न हों तो असत्य ही हैं चित्रलिखित अग्नि की भाँति स्वकार्य में अक्षम ही हैं। वे नष्ट हैं लुप्त हैं ऐसा नहीं समझना चाहिये ॥३५॥

बोध और वैतृष्ण्य की निरतिशयसम्पत्ति ही निरतिशय आनन्दरूप होने और आत्यन्तिक दुःखनिवृत्तिरूप होने से भी मोक्ष है, क्योंकि अज्ञान ही बन्धनमूल है और तृष्णा ही बन्धन है उन दोनों का विनाश ही मोक्ष है। मोक्षरूप अनन्त शान्त पद में स्थित पुरुष को शोक नहीं होता ॥३६॥

मेरी निराकरणीय खण्डनीय दृश्यरूपी वस्तु का निराकरण हो चुका है, सम्पादनीय कार्य मैंने कर लिया है, तथा दर्शनीय वस्तु पूर्णतया देख ली है। यह सब मंगलमय; शान्त अद्वितीय चिन्मात्र ही है अर्थात् बोध और वैतृष्ण्य के परस्पर से परिवर्धित होने के कारण मैं कृतकृत्य हो गया हूँ ॥३७॥

आत्मा में रमण करने वाले शान्त, निरभिलाष, अहङ्कार शून्य ज्ञानी पुरुष की आकाश की निर्मल स्थिति की तरह संकल्प-विकल्प रहित ही स्थिति होती है ॥३८॥

प्रयत्न कर रहे कई हजार लोगों में से कोई विरला ही बलवान् उत्साही पुरुष ही वासना जाल के टुकड़े टुकड़े कर डालता है जैसे शेर लोहे के पिंजड़े को तोड़ डालता है ॥३९॥

वह ज्ञानी पुरुष जिसे पूर्णतया आत्मज्ञान प्राप्त हो चुका ज्ञान से जिसका हृदय देदीप्यमान है वह वैसे ही अपने आप शान्त हो जाता है जैसे शरत् ऋतु में वह कुहरा जिसे सूर्य आदि का बोध हो गया जिसके भीतर तक प्रकाश पड़ चुका अपने आप विलीन हो जाता है ॥४०॥

जिसको ज्ञातव्य सद् वस्तु का ज्ञान है; संकल्प-विकल्प जिसके मन में नहीं उठते तथा जिसका हृदय संकल्पों का अतिक्रमण कर चुका है इस प्रकार का वासनाविहीन महात्मा पुरुष लोकव्यवहार में वायु की तरह चेष्टा करता है अथवा व्यवहार नहीं करता है अर्थात् समाधि में ही विश्राम लेता है ॥४१॥

तत्त्व के मनन से स्थिर ये केवल भ्रमरूप हैं इस प्रकार दृढ़ निश्चय से सभी वस्तुओं में शून्यता बुद्धि वासना ही स्थिति है ॥४२॥

पूर्ववर्णित वासनाविहीन भाव के उदय होने पर और सकल जगत् ब्रह्मरूप है यह ज्ञान होने पर एकमात्र निर्वाण में स्थिरमति वाले शुद्धान्तःकरण पुरुष में मोक्ष नामक असीम प्रशम उदित होता है ॥४३॥

इस प्रकार ऋषिप्रणीत वाल्मीकीय श्रीवासिष्ठमहारामायण में देवदूतोक्त मोक्षोपाय में निर्वाणप्रकरण उत्तरार्ध में, रामविश्रान्त्युपगम नामक कुसुमलता अनुवाद का एक सौ चौरानबेवाँ सर्ग समाप्त हुआ ॥१९४॥

## १९५

वसिष्ठ उवाच

अहो नु संप्रबुद्धोऽसि राघवाऽघविघातिनी ।
वागियं तव संपन्ना प्रबुद्धेष्ववहासिनी ॥१॥

विभातीवाऽसदेवेदमसंकल्पेन शाम्यति ।
एतच्छान्तिस्तु निर्वाणमित्येव परमार्थता ॥२॥

कल्पनाकल्पने रूपं परस्यैवेतरस्य नो ।
स्पन्दनास्पन्दने वायोर्यथा नाऽत्रैकताद्विते ॥३॥

प्रबुद्धस्यैव या पुंसः शिलाजठरवत्स्थितिः ।
शान्तो व्यवहृतो वाऽपि साऽमला मुक्तताच्यते ॥४॥

वयमस्मिन्पदे स्थित्वा राघवाऽघविघातिनि ।
शान्तत्वे व्यवहारे च सममित्थमवस्थिताः ॥५॥

अस्मिन्नैव पदे नित्यं ब्रह्मविष्णुहरादयः ।
तिष्ठन्ति व्यवहारस्था अपि शान्ता ज्ञरूपिणः ॥६॥

शैलोदरस्थितिमतां प्रबुद्धानामनामयम् ।
अस्माकं पदमेवं तदालम्ब्यैतविहोष्यताम् ॥७॥

श्रीराम उवाच

ब्रह्मण्येवमसद्रूपमनुत्पन्नमभासुरम् ।
अनारम्भमनाकारमेवेदं भासते जगत् ॥८॥

मृगतृष्णाम्बुसदृशं तरङ्गावर्तिवारिवत् ।
रुचकादीव कनके स्वप्नसंकल्पशैलवत् ॥९॥

वसिष्ठ उवाच

बुद्धवानसि चेद्राम ! तत्स्वबोधविवृद्धये ।
कुरु संशयविच्छेदं पृच्छतः प्रच्छकस्य मे ॥१०॥

## १९५

श्रीवसिष्ठजी ने कहा—हे श्रीरामचन्द्रजी ! बड़े हर्ष की बात है कि आप प्रबुद्ध हो गये हैं । आपकी यह वाणी अप्रबुद्ध लोगों के पापों का नाश करने वाली तथा अनुभव सिद्ध अर्थ का अनुवादरूप और युक्तियुक्त होने से प्रबुद्ध पुरुषों की प्रहर्ष से प्रसन्नवदन बनाने वाली हैं ॥१॥

असत् ही यह जगत् अज्ञान जनित संकल्पवश के समान है यही बन्धन है । असंकल्प की दृढ़ता से परिपुष्ट तत्त्वज्ञाव से शान्त होना मुक्तिसाधान है । इसकी आत्यन्तिक निवृत्ति ही निर्वाण है यही मोक्ष-निष्कर्ष है । वही परमार्थता है ॥२॥

हे वत्स ! वैसे ही कल्पन और अकल्पन वैसे ही परब्रह्म के ही रूप हैं, अन्य के नहीं जैसे स्पन्दन और अस्पदन दोनों वायु के ही रूप हैं अर्थात् कल्पन और अकल्पनरूप बन्धन और मोक्ष अज्ञात और ज्ञात ब्रह्म के ही रूप हैं यह निष्कर्ष भी फलित हुआ ॥३॥

ज्ञानवान् पुरुष की ही समाधि-अवस्था में अथवा व्यवहार काल में शिलागर्भ के समान स्थिति ही निर्मल मुक्तता कही जाती है ॥४॥

हे राघव ! दुःखविनाशक इस पद में स्थित होकर हम लोग समाधि और व्यवहार में समान रूप से इस तरह स्थित हैं अर्थात् इस पद में स्थिति ही हम ऐसे जीवन्मुक्तों की समाधि और व्युत्थान में तुल्यरूप स्थिति है ॥५॥

प्रबुद्ध अतएव प्रशान्तस्वरूप ब्रह्मा, विष्णु, महादेव आदि व्यवहार परायण होते हुए भी सदा इसी परम पद में स्थित रहते हैं ॥६॥

शिला के गर्भ के समान विक्षेप शून्य स्थिति वाले हम प्रबुद्ध लोगों का यह निर्दोष पद है । आप भी आज से लेकर हमारे समान ही इसे प्राप्त कर जीवन्मुक्ति में विराजमान होएँ ॥७॥

श्रीरामचन्द्रजी ने कहा—हे ब्रह्मन् ! जैसे मृगतृष्णा में जल भासमान है, जैसे जल में तरङ्ग, आवर्त आदि पृथक् भासमान हैं वैसे ही असद्रूप, कभी उत्पन्न न हुआ, उत्पन्न न होने कारण ही अप्रकाशमान पृथक् प्रतीत न होने वाला आरम्भ रहित और आकारशून्य ही यह जगत् वैसे ही भासमान होता है जैसे सुवर्ण में कटक, कुण्डल आदि भासमान हैं और जैसे स्वप्न और संकल्प का पर्वत भासमान है अर्थात् इस प्रकार श्रीवसिष्ठजी की उक्ति से जीवन्मुक्ति पद में प्रतिष्ठित श्रीरामचन्द्रजी जीवन्मुक्त पुरुषों को जैसा जगत् भासमान होता है उसका वर्णन किया है ॥८, ९॥

श्रीवसिष्ठजी ने कहा—हे श्रीरामचन्द्रजी ! यदि आप तत्त्वबोध प्राप्त कर चुके हैं तो अपने बोध की अभिवृद्धि के लिए प्रश्नकर्ता के रूप में पूछ रहे मेरा संशय दूर कीजिये अर्थात् अब श्रीवसिष्ठजी महाराज श्रीरामचन्द्रजी को जीवन्मुक्ति-स्थिति का वर्णन करने के लिए वक्ता के सिंहासन पर आरूढ़ कर मैं आपसे शिष्य की भाँति पूछता हूँ आप अपना संशय दूर कीजिये ॥१०॥

इत्थं नित्यानुभूतोऽपि शिरस्थोऽप्यतिभासुरः ।
जगदाख्योऽयमाभासः कथं नाम न विद्यते ॥११॥

श्रीराम उवाच

पूर्वमेवेदमुत्पन्नं न किंचन कदाचन ।
तेन वन्ध्यासुतस्याऽस्य न सत्ता कल्पनादृते ॥१२॥

किमिवाऽस्या जगद्भ्रान्तेः कारणं प्रोत्थिता यतः ।
न कारणं विना कार्यं किंचित्संभवति क्वचित् ॥१३॥

न चाऽविकारमजरं सविकारं क्षयादृते ।
कारणं क्वचिदेवेह किंचिद् भवितुमर्हति ॥१४॥

ब्रह्मैवेदमनाख्यात्म कारणं प्रविजृम्भते ।
तत्रैव कस्य कथं नाम जगच्छब्दार्थसंविदः ॥१५॥

तदनाख्ये पदे शान्ते चिरात्प्रथमचेतनम् ।
क्वचित्काललवं तिष्ठत्यातिवाहिकदेहभृत् ॥१६॥

क्षणे वत्सरसंवित्ति स्वप्ने त्वमिव चेतति ।
काकतालीयवत्तत्र चन्द्रार्कादींश्च पश्यति ॥१७॥

संकल्पैकात्मनस्तस्य देशकालक्रियान्वितम् ।
अत्यन्तमेव व्योम्न्येव भुवनं भासते स्वयम् ॥१८॥

तस्मिन् मिथ्योपसंपन्ने स मिथ्यापुरुषस्ततः ।
मिथ्यैव तत्समाचारं कुर्वन्विपरिवर्तते ॥१९॥

अधस्तादूर्ध्वमायाति पुनरूर्ध्वाद् व्रजत्यधः ।
कल्पितानन्तसंभारपदार्थानर्थसंभ्रमः ॥२०॥

काकतालीयवत्तस्य संकल्पस्य भवेद्यदि ।
यद्यथा तत्तथाऽद्याऽपि सुस्थिरामात्तवान्स्थितिम् ॥२१॥

शिला वन्ध्यासुतमुखे व्योमचूर्णेन रञ्जनम् ।
करोतीत्यादिवदिदं मिथ्या जगदुपस्थितम् ॥२२॥

हे श्रीरामजी ! इस प्रकार नित्य अनुभूत भी सिर पर सदा सवार हुआ भी अत्यन्त जगमगा रहा यह 'जगत्' नामक आभास कैसे नहीं है ? ॥११॥

श्रीरामचन्द्रजी ने कहा—हे गुरुवर ! यह पहले ही कभी कुछ उत्पन्न ही नहीं हुआ, क्योंकि इसका कोई कारण नहीं है । अतः वन्ध्या पुत्र के सदा इस जगत् का अस्तित्व कल्पना के सिवा और कुछ नहीं है । यदि इसकी सत्ता है तो काल्पनिकी सत्ता ही है वास्तविक सत्ता इसकी नहीं है ॥१२॥

इस जगद् भ्रान्ति का कारण ही क्या है जिससे कि इसका आविर्भाव हुआ है ? कारण के बिना कहीं कोई कार्य हो ही नहीं सकता है ॥१३॥

अविकार अजर अमर ब्रह्म कारण नहीं हो सकता है, क्योंकि पूर्व अवस्था के नाश के बिना यहाँ कोई भी वस्तु कहीं पर भी सविकार नहीं हो सकती है ॥१४॥

यदि निर्विकार अजर अमर यह ब्रह्म ही विवर्तोपादन कारण है जगत् शब्दार्थ की यथार्थ प्रतीतियाँ कहाँ पर किसको कैसे होंगी अर्थात् यदि यह कहा जाय कि निर्विकार ब्रह्म ही विवर्तोपादानकारण होकर माया से जगत् के आकार में स्फुरित होता है तो जगत् शब्द का अर्थ सत्य प्राप्त नहीं होता ॥१५॥

उस निर्विकार शान्त पद में हिरण्यगर्भ नामधारी पहला चेतन द्विपरार्धपरिमित कुछ काल तक विवर्तरूप आतिवाहिक देह धारण कर स्थित-सा होता है इसलिए वही जगत् की भ्रान्ति का विषय सिद्ध होता है ॥१६॥

उसे भी एक क्षण में वर्ष आदि कालविस्तार की वैसे ही भ्रान्ति होती है उसमें वह काकतालीय के समान चन्द्र, सूर्य आदि को देखता है जैसे आपको स्वप्न में एक क्षण काल में एक वर्ष की प्रतीति होती है ॥१७॥

एकमात्र संकल्पस्वरूप उस हिरण्यगर्भनामक प्रथम चेतन को देश, काल और कर्म से युक्त सम्पूर्ण भुवन एकमात्र चिदाकाश में ही अपने आप समान होता है ॥१८॥

तदुपरान्त यह मिथ्या पुरुष अर्थात् काल्पनिक पुरुष हिरण्यगर्भ मिथ्या ही सम्पन्न भुवन में मिथ्या ही भूत, भुवन आदि की सृष्टि करता विवर्तता को प्राप्त है ॥१९॥

वही हिरण्यगर्भ अनन्त पदार्थों के अनर्थरूपी भ्रम की कल्पना कर सुकृत आदि फल का भोग करने के लिए नीचे से ऊपर जाता है और फिर ऊपर से नीचे जाता है ॥२०॥

यदि उसके संकल्प की काकतालीय के समान जैसी पहले स्थिति थी वैसी ही आज भी स्थिति हुई तो उसी से 'वही यह है' ऐसी प्रत्यभिज्ञा कर उसने जगत् में भ्रान्ति से दृढ़ स्थिति ग्रहण की है ॥२१॥

इस प्रकार भ्रान्ति से उपस्थित यह मिथ्या जगत् शिलारूपी नायिका वन्ध्यापुत्ररूपी अपने पति के ललाट में आकाश के चूर्ण से तिलक लगाकर शोभाभिवृद्धि करती है इत्यादि वाक्यार्थ के समान केवल पदार्थशून्य विकल्प ही है ॥२२॥

सत्यमेवेदमथवा मिथ्यात्वं तु कुतः किल।
न मिथ्यात्वं न सत्यत्वं किमपीदमजं ततम् ॥२३॥

आकाशकोशवत्स्वच्छं शिलाजठरवद्घनम्।
पाषाणमौनवच्चेदं शान्तमेवाऽक्षयं जगत् ॥२४॥

चिन्मात्रे सर्वसंकल्पे विराडात्मातिवाहिके।
देहे संवेदनं व्योम जगदित्यवभासते ॥२५॥

एवं ब्रह्ममहाकाशमेवेदं क्व जगत्कथा।
शान्तं समसमाभोगमेकमाद्यन्तवर्जितम् ॥२६॥

यथा पयसि वीचीनामुन्मज्जननिमज्जनैः।
न जलान्यत्वमेवं हि भावाभावैः परैः पदे ॥२७॥

परावरविदः केचिदेतस्मिन् परमे पदे।
शुद्धे परिणमन्त्यन्तर्वारिबिन्दुरिवाऽम्भसि ॥२८॥

हे भगवन् ! अथवा यह सत्य ही है इसका मिथ्यात्व कहाँ से हो सकता है ? यदि निवर्तनीय मिथ्यातत्व की अप्रसिद्धि से व्यावर्तक सत्यत्व की कल्पना भी उसमें नहीं घटती ऐसा विचार करते हैं तो निर्वचन वाणी का प्रसार न होने से यह अवर्णनीय कुछ अजन्मा विस्तृत है अर्थात् यदि अत्यन्त असत् में मिथ्यातत्व धर्म की भी अप्रसिद्धि अवलोकन करें तो केवल अधिष्ठानमात्र होने से यह सत्य ही है ॥२३॥

यह जगत् आकाशकोश के सदृश निर्मल, शिलागर्भ के समान ठोस और पाषाण के समान मौन शान्त अक्षय ब्रह्म ही है ॥२४॥

चिदात्मा के मायिक सर्वाकार संकल्परूप विराट् आतिवाहिक देह में संवेदनरूप आकाश जगत् के रूप में भासमान होता है ॥२५॥

इस प्रकार यह समों से भी सम अर्थात् सर्वथा वैषम्य रहित विग्रह वाला जन्मनाशशून्य अद्वितीय शान्त ब्रह्म महाकाश ही है, जगत्कथा कहाँ है ? ॥२६॥

ब्रह्म में अन्य जन्म और विनाशों से सृष्टि और प्रलयों से वैसे ही भिन्नता अन्यता नहीं आती है जैसे जल में लहरियों के उतराने और डूबने से जल में भिन्नता नहीं आती है ॥२७॥

सारासारविवेकवान् कोई महात्मा पुरुष इस शुद्ध परम पद में ऐकरस्य को वैसे ही प्राप्त होते हैं जैसे जल में जलबिन्दु एकरस हो जाता है ॥२८॥

परमब्रह्म में परब्रह्म के वेष के समान के भान अथवा अवयव के समान यह जगज्जीवरूप का भान होता है, वास्तविक विचार करने पर वह परब्रह्म ही

परेऽपरमिदं भाति परस्येव परात्मकम्।
संभवन्त्यमले शान्ते न जगन्ति न तत्क्रियाः ॥२९॥

स्वप्ने स्वप्न इति ज्ञाते दृश्ये ब्रह्मतयाऽपि च।
मृगाम्बुनि परत्वेन को भावयति भावनाम् ॥३०॥

परमार्थचमत्कारमन्तःस्थानुभवं विना।
अन्यस्याऽन्यं न जानाति सीधुस्वादुमिव द्विजः ॥३१॥

निर्वाय निज आत्माऽयं परिवृत्याऽवलोकितः।
चेत्योन्मुखत्वमुत्सृज्य संतिष्ठेच्छान्त आत्मनि ॥३२॥

वसिष्ठ उवाच

दृश्यं बीजाङ्कुर इव स्थितं ब्रह्मणि कारणे।
इति सर्गादिसद्भावः कस्मान्नेहोपपद्यते ॥३३॥

हो जाता है। निर्मल शान्त परब्रह्म में न जगतों का संभव है और जागतिक व्यवहारों का ही संभव है ॥२९॥

स्वप्न के 'यह स्वप्न है' यह ज्ञात होने पर, मृगतृष्णा के 'यह केवल ऊषर भूमि है' यों परिज्ञात होने पर इसी प्रकार दृश्य के भी ब्रह्मरूप से ज्ञात होने पर फिर उसमें सत्यताबुद्धि की भावना कौन करता है अर्थात् जैसे स्वप्न के 'यह स्वप्न है' यह ज्ञात होने तथा मरीचिका के 'यह केवल ऊषर भूमि है' यह ज्ञात होने पर फिर उनमें सत्यताबुद्धि किसी को भी नहीं होती वैसे ही दृश्य के ब्रह्मरूप से परिज्ञात होनेपर उसमें सत्यताबुद्धि किस मूढ़ को होगी ? ॥३०॥

प्रबुद्ध पुरुष चमत्कार से अपने अन्दर के अनुभव के बिना अपवित्र प्रपञ्च के भोग-रस को वैसे ही नहीं जानता है जैसे ब्राह्मण मदिरा के माधुर्य को नहीं जानता अथवा पुरुष अपने अन्दर के अनुभव के बिना प्रबुद्ध के परमार्थचमत्कार को वैसे ही नहीं जानता है जैसे ब्राह्मण मदिरा के माधुर्य को नहीं जानता है [यह अर्थ है इस अर्थ में 'अन्यस्याऽन्यं न जानाति' पाठ के स्थान पर 'अन्यस्याऽन्यो न जानाति' पाठ मानना पड़ेगा] ॥३१॥

यह अपनी आत्मा बाह्यदृष्टि से लौटकर, चेत्योन्मुखता का त्यागकर समाधि में चरमसाक्षात्कारात्मक वृत्ति से अवलोकित हो शान्त मुक्तात्मा में स्थित होता है, क्योंकि 'कश्चिद्धीरः प्रत्यगात्मानमैक्षदावृत्तचक्षुरमृतत्वमिच्छन्।' अर्थात् मोक्ष की इच्छा कर रहे किसी धीर महात्मा ने विषयोन्मुखता का त्यागकर अन्तर्मुख-इन्द्रिय प्रत्यगात्मा का साक्षात्कार किया है ॥३२॥

श्रीवसिष्ठजी ने कहा—हे वत्स श्रीरामचन्द्रजी ! दृश्य कारणभूत ब्रह्म में बीज में अङ्कुर के समान स्थित है। ऐसी स्थिति में यहाँ सर्गादि के अस्तित्व की उपपत्ति क्यों नहीं होती है ? ॥३३॥

किल देशान्तरे नित्यमथ लोकान्तरेऽपि च।
निरावृतो य एकात्मा स किं नाम न चेतति ॥१७॥
यथा मणौ प्रकचति प्रोन्मज्जननिमज्जने।
परावर्तः स्वभासाऽस्य चिन्मणौ जगतां तथा ॥१८॥
विधीनां प्रतिषेधानां लोकसंस्थाप्रयोजनम्।
सैव संविदि रूढत्वात्प्रेत्यापि फलदा स्थिता ॥१९॥
न कदाचन यात्यस्तमुदेति न कदाचन।
ब्रह्म ब्रह्मचिदाभानं सर्वदात्मन्यवस्थितम् ॥२०॥
यथा तु द्रष्टृदृश्यादिकल्पना कल्पनापुरम्।
स्वयं जगदिवाऽऽभाति जातमित्युच्यते तथा ॥२१॥
यदा स्वभावात्कचनं संहृत्याऽऽत्मनि तिष्ठति।
ब्रह्मचिद्गगनैकात्मा शान्त इत्युच्यते तथा ॥२२॥

वैसे ही चिदाकाश रूपी मणि में जगतों के सृष्टि प्रलय रूप परिवर्तन तथा नाना कर्मों के विचित्र विविध फलयोग रूप परिवर्तन भी वैसे ही अनुभव होते हैं जैसे स्फुरित हो रही चमक रही मणि में अपनी दीप्ति से ही कान्ति के उन्मज्जन का आविर्भाव और तिरोभाव का अनुभव होता है ॥ १८ ॥

विधिशास्त्र और निषेध शास्त्रों का लोक मर्यादा संरक्षण ही एकमात्र प्रयोजन है, लोक स्थिति ही, जो ब्रह्म में उगी हुई है, मरकर परलोक में गये हुए पुरुष को फल देने वाली है अर्थात् विधि प्रतिषेधरूप शास्त्रों की सफल बनाने वाली लोक मर्यादा ही ब्रह्म में बद्धमूल है अतः वह दूर स्थित कर्मों के भी फल की कल्पना करती है ॥ १९ ॥

ब्रह्म का न तो कभी अस्त होता है और न कभी उदय होता है। ब्रह्मचिदाभास सदा ही आत्मा में स्थित है अर्थात् वास्तव में तो आत्मा के जन्म मरण ही नहीं होते हैं, किन्तु आत्मा स्वयं ही भ्रान्तिवश जन्म और मरण की कल्पना करता है ॥ २० ॥

वह स्वयं जगत् के समान वैसे ही प्रतीत होता है जैसे द्रष्टा, दृश्य आदि जगत् कल्पना नगर एकमात्र कल्पना ही है। उसके जन्म का भी वाणी से व्यपदेश होता है, वास्तव में वह नहीं होता है ॥ २१ ॥

जब चिदाकाश स्वरूप जीव स्वभावतः स्फुरण का त्याग कर अपने स्वरूप में स्थित होता है तब वह मृत कहा जाता है अर्थात् वैसे ही मरण भी पूर्वदेह भ्रान्ति के स्फुरण का उपसंहार ही है और कुछ नहीं है ॥ २२ ॥

कचनाकचने यस्य स्वभावो निर्मलोऽक्षयः।
यथैतावात्मनो नान्यो स्पन्दास्पन्दौ नभस्वतः ॥२३॥

जरामरणहन्तॄणि क्षणान्यत्र पृथक्पृथक्।
भवन्त्विति यथैतानि सन्ति त्वत्कल्पनापुरे ॥२४॥

ब्रह्मसंकल्पनगरे स्वभावा उदितास्तथा।
ओषधीनां पदार्थानां सर्वेषां च जगत्त्रये ॥२५॥

न संकल्पयिता राजन्संकल्पनगरे स्वयम्।
तृणं तृणं कल्पयति बालः क्रीडनकानिव ॥२६॥

स्वयं स्वभाव एवैष चिद्घनस्याऽस्य सुस्फुटम्।
यद्यत्संकल्पयत्याशु तत्र तेऽवयवा अपि ॥२७॥

ये स्फुरण और अस्फुरण उस आत्मा के वैसे ही निर्मल और अक्षय स्वभाव ही हैं, अन्य नहीं हैं अर्थात् दृश्य जगत् के आकार में स्फुरण और अस्फुरण अज्ञानोपहित चित् का स्वभाव ही है, जैसे ये स्पन्द और अस्पन्दन वायु के स्वभाव ही हैं अन्य नहीं हैं ॥ २३ ॥

तुम्हारे कल्पना नगर के समान यहाँ जरा, मृत्यु और विनाश करने वाले मणि, मन्त्र आदि के पृथक् स्वभाव अमुक मन्त्र या ओषधि इस प्रकार के प्रभाव से युक्त हों यों ब्रह्म संकल्प से ही उदित होते हैं। इस प्रकार ब्रह्म के संकल्परूप त्रिलोकी में सब ओषधियों तथा सब पदार्थों के स्वभाव संकल्पवश उदित हैं अर्थात् मणि, मन्त्र और ओषधियों के विविध प्रभाव भी ब्रह्म के सत्य संकल्पवश ही वैसे ही होते हैं ॥ २४–२५ ॥

ईश्वर, प्रत्येक अपने संकल्पनगररूप त्रिजगत् में प्रत्येक वस्तु का स्वयं संकल्प करता है ऐसी ईश्वर की कल्पना हम नहीं करते अपितु ईश्वर अमुक वर्ग का पदार्थ अमुक वर्ग के कार्य को करने वाला हो, अमुक जाति के पदार्थ इस प्रकार उत्पन्न हों ऐसी कल्पना वैसे ही करता है जैसे बालक अपने खिलौनों का एक ही बार संकल्प करता है। उससे ही बीज, अंकुर आदि के क्रम से पूर्व-पूर्व तृण आदि पदार्थ उत्तरोत्तर तृण आदि पदार्थों की जल्पना करता है ॥ २६ ॥

इस चिद्घन का यह स्पष्ट स्वभाव है कि यह स्वयं जिसका सकल्प करता है क्षणभर में ही वहाँ पर वे पदार्थ अपने अवयवों के साथ तथा शक्ति, कार्य आदि भेद और कार्यपरम्पराएँ एक बार के संकल्प से ही सिद्ध हो जाती हैं ॥ २७ ॥

चिदात्मकतया भान्ति नानात्मकतयाऽऽत्मना ।
अप्येकसारास्तिष्ठन्ति नानाकारस्वभावगाः ॥२८॥
प्रत्येकं किल तत्राऽस्ति ब्रह्म चिन्मात्रतात्मनि ।
सर्वात्मिका सा यत्राऽऽस्ते यथाऽन्तर्भाति तत्तथा ॥२९॥

अनादिमध्यान्तमनन्तवीर्यं
किंचिन्न किंचिच्च सदप्यसत्यम् ।
स्थितं यथा यत्र तदात्म तत्र
सर्वात्मभूर्भूततृणादिजातौ ॥३०॥

इत्यार्षे श्रीवासिष्ठमहारामायणे वाल्मीकीये मोक्षोपाये निर्वाणप्रकरणे उत्तरार्धे महाप्रश्नमोक्षणे अष्टोत्तरद्विशततमः सर्गः ॥२०८॥

संकल्प कल्पित पदार्थ स्वभाववश नाना रूप से स्थित होने पर भी स्फुरण स्वभाव ब्रह्म में चिदात्मरूप से भासमान होते हैं इसी प्रकार स्वतः नानाकार स्वभाव वाले होने पर भी सद्रूप से एक तत्त्व वाले एकाकार स्थित हैं ॥ २८ ॥

उन पदार्थों में प्रत्येक में अस्ति; भाति और प्रिय रूप से ब्रह्म चिन्मात्रता है, क्योंकि चित् सर्वात्मक है जहाँ पर जैसे रहती है वहाँ पर वैसी भासमान होती है ॥ २९ ॥

इस प्रकार आदि, मध्य और अन्त रहित अपरिमेय शक्तिशाली ब्रह्म सदसत् दोनों रूप से स्थित है, क्योंकि 'सत्यं चानृतं च सत्यमभवत्' ( सत्य परमात्मा सत्य और असत्य हुआ ) ऐसी श्रुति है। वह सर्वात्मक है, अतः प्राणियों में, तृण, गुल्म, पेड़-पौधे आदि में जहाँ पर जो वस्तु जिस स्वभाववान् के रूप में प्रसिद्ध है वहाँ पर स्वयं ही उस स्वभान का होकर स्थित है ॥ ३० ॥

इस प्रकार प्रणीत बाल्मीकीय श्रीवसिष्ठमहारामायण में मोक्षोपाय में निर्वाणप्रकरण उत्तरार्द्ध में महाप्रश्नमोक्ष नामक कुसुमलता अनुवाद का दो सौ आठवां सर्ग समाप्त हुआ ॥२०८

## २०९

वसिष्ठ उवाच

एकस्य जीवितं पुंसः सुहृदा मरणं द्विषा ।
मृत्वार्ऽथितं प्रयागादौ क्षेत्रे यत्तदिदं शृणु ॥१॥
क्षेत्राणामर्थधर्माणां सर्वेषां प्रति तं फलम् ।
ब्रह्मणा कल्पितं सर्गे स्वके संकल्पपत्तने ॥२॥
यत्र पुण्यं यदर्थं च क्षेत्रं ताभ्यां तथा कृतम् ।
यदि तद्विनियोज्यस्य तस्योन्नमति निष्कृतात् ॥३॥
तत्तस्मान्महतः पापाद्भागमेनोऽखिलं च वा ।
चितिशक्त्यात्म तत्पुण्यं परिभ्राम्योपशाम्यति ॥४॥

२०९

श्रीवसिष्ठजी ने कहा—अभीष्ट फल देनेवाले वाराणसी आदि क्षेत्र में एक ही पुरुष के मित्र ने उसके दीर्घजीवन की प्रार्थना कर अन्तिम साँस छोड़ी और शत्रु ने उसके शीघ्र मरण की कामना कर मृत्यु का आलिङ्गन किया। यह दोनों की दीर्घ जीवन और शीघ्र मरणरूप विरुद्ध कामनाएँ कैसे सम्पन्न होंगी ? यह तुमने प्रश्न किया था, अब उसका उत्तर सुनो ॥ १ ॥

हे राजन् ! ब्रह्म ने सृष्टिरूप अपने संकल्पनगर में वाराणसी आदि कामनाप्रद क्षेत्रों तथा सब पदार्थों के फल का, उस अधिकारी पुरुष के लिए, संकल्प से समर्थन किया है ॥ २ ॥

संकल्पनगर में अधिकारी की अभीष्ट फल सिद्धि के लिए अभिलषित फल देनेवाले वाराणसी आदि पुण्यतीर्थ, उनमें किये गये स्नान, दान, तप, यज्ञ आदि पुण्य तथा पुण्यतीर्थ और स्नानादि पुण्य से संस्कृत शरीर ये तीनों यदि शास्त्रानुकूल आचरण करनेवाले अधिकारी के रहते हैं तो उसके द्वारा यहाँ पर मेरे द्वारा किये गये पुण्य से मेरा अभीष्ट फल अवश्य होगा इस विश्वास से अनुष्ठित काशी मरण आदि प्रार्थित फल अवश्य होता ही है ॥ ३ ॥

पापी श्रद्धालु पुरुष का प्रयाग आदि पुण्य क्षेत्र के मरण से उत्पन्न चितिशक्तिरूप वह पुण्य ब्रह्महत्यादि महापाप से अंशतः अथवा सम्पूर्णतः जैसा क्षेत्र का माहात्म्य हो पुरुष को अलगकर स्वयं भी शान्त हो जाता है, क्योंकि 'धर्मेण पापमपनुदति' ( धर्म से पाप को नष्ट करता है ) इत्यादि श्रुति है ॥ ४ ॥

विनेयपापमल्पं चेत्क्षेत्रधर्मोऽधिकस्ततः ।
तत्पापं नाशयित्वा तच्छब्द एव विवलगति ॥५॥
क्षेत्रधर्मेण तेनाऽस्य विनेयस्य महीपते ! ।
द्वे शरीरे विदौ सम्यक्कचतः प्रतिभात्मिके ॥६॥
इत्येवमादि पापानां पुण्यानां च फलं महत् ।
ब्रह्मसंकल्पकचितं यथा यद्यत्तथैव तत् ॥७॥
ब्रह्मोच्यतेऽसौ चिद्धातुः सोऽब्जजाद्यहमादि च ।
स यथाऽऽस्ते तथा तत्तस्य संकल्पनं जगत् ॥८॥
प्रतिभैव विनेयस्य क्षेत्रपुण्येन तादृशी ।
तथैवोदेति सा धातुर्विपरीतवतो यथा ॥९॥
एकात्मनाऽहमद्येष मृतोऽस्मी मम बन्धवः ।
रुदन्तीमे परं लोकं प्राप्तोऽयमहमेककः ॥१०॥

यदि शास्त्रों द्वारा शिक्षा प्राप्तियोग्य पुरुष में पाप की मात्रा कम हो और तीर्थक्षेत्र में स्नान, दान आदि से होनेवाला धर्म अधिक मात्रा में हो तो वह उस पाप को विनष्टकर श्रुति द्वारा प्रतिपादित फल के विषय में अंशतः असर डालता ही है उसे सिद्ध करता ही है ॥ ५ ॥

हे राजन् ! जहाँ पर शास्त्र द्वारा शिक्षणीय पुरुष का पाप पुण्यक्षेत्रार्जिय धर्म के बराबर ही होता है वहाँ पर तुल्यबल होने के कारण उस धर्म से उस पाप की निवृत्ति नहीं हो सकती अब पुण्य और पाप के भोग के लिए उसके दो शरीर और उनके चिदाभास दो भ्रान्ति और प्रतिभात्मक स्फुरित होते हैं ॥ ६ ॥

पापों और पुण्यों का महान् फलस्वरूप इस प्रकारका जो जैसे ब्रह्मसंकल्प से स्फुरित होता है वह वैसे ही व्यवस्थित है, उसमें कुछ भी हेर-फेर नहीं हो सकता है ॥ ७ ॥

यह चिद्धातु ब्रह्म कहा जाता है। वही ब्रह्मा आदि समष्टि जीव और अहमादि व्यष्टि जीव कहलाता है। वह जैसे सङ्कल्प करता है समष्टि-व्यष्टि उपाधि में उसका सङ्कल्प रूप जगत् भी वैसे ही स्थित है ॥ ८ ॥

जैसे पुण्य विपरीत पाप वाले की नरकादि प्रतिभा उत्पन्न होती है वैसे ही सङ्कल्प के अनुसार ही शासन योग्य पुरुष को पुण्य क्षेत्रों में उपार्जित पुण्य के अनुसार उसके फलभोग रूप प्रतिभा स्वप्न के समान उदित होती है ॥ ९ ॥

यह मैं आज अकेला ही मर गया, ये मेरे बन्धु-बान्धव सब जीते हैं, ये सब मेरे लिये रोते हैं, मैं यह अकेला ही परलोक में पहुँच गया हूँ ॥ १० ॥

जैसे इसका मरण प्रतिभा रूप है वैसे ही इसके बन्धुओं

बन्धूनामपि तत्रैव तदैवाऽस्य तथैव च ।
प्रतिभा तादृशैवेति धातुक्षोभवतामिव ॥११॥
अत्युग्रैः पुण्यपापैः स्वैर्वा महात्मभिरीक्षिते ।
लक्ष्याण्यप्यन्यथा सन्ति नृणां चित्कल्पनावशात् ॥१२॥
अचेतनं शवीभूतं तेऽपि पश्यन्ति तं मृतम् ।
रुदन्ति तं च दहने क्षिपन्ति सह बान्धवैः ॥१३॥
विनेयः स यथाऽन्येन संविद्रूपेण देहिना ।
ऽजरामरणमात्मानं वेत्ति स्थितमदुःखितम् ॥१४॥
यथास्थितेन देहेन वेत्त्यसौ जीवितस्थितिम् ।
मृतिं त्वदृश्येनाऽन्येन क्षेत्रपुण्यविदेरितः ॥१५॥

का भी मरने पर सर्वत्र प्रसिद्ध रोना, शव को ले जाना, श्मशान में जाना, जलाना आदि सब कुछ धातु क्षोभ वाले लोगों की संनिपात से जिनके वायु, पित्त आदि धातु क्षुब्ध हो गये हैं ऐसे लोगों की तरह वैसी प्रतिभा ही है ॥ ११ ॥

जब मनुष्यों के अतिशय उत्कट पाप अथवा पुण्य होते हैं तब क्षुब्ध हुए अपने पुण्यों से महात्मा पुरुषों द्वारा निग्रह-अनुग्रह दृष्टि से देखे जानेपर दूसरे पुरुषों द्वारा देखने योग्य अथवा अन्य पुरुषों द्वारा देखने के अयोग्य पुण्य अथवा पापों के फलभूत शरीर आदि चित्संकल्पवश होते हैं ॥ १२ ॥

सर्व साधारण लोग भी कहीं पर अतिशय उत्कट पुण्य अथवा पापों से शासन योग्य को अचेतन शवरूप में पड़ा मरा हुआ देखते हैं, रोते हैं और उसके बन्धु-बान्धवों के साथ उसे चिता की अग्नि में डालते हैं ॥ १३ ॥

मित्र और शत्रु के पृथक्-पृथक् कर्मों से शासन योग्य एक पुरुष स्नेहसंवित्रूप जीवने यानी मित्र ने प्रयागादि तीर्थक्षेत्र में जैसी प्रार्थना की थी वैसे स्थित जरा और मृत्यु से रहित अपने को सुखी जानता है ॥ १४ ॥

वह वर्तमान देह से अपनी जीवितावस्था का अनुभव करता है। तब उसके शत्रु का मनोरथ कैसे सिद्ध होगा ? अर्थात् जिसने प्रयाग आदि कामनाप्रद प्रदेश में मृत्यु के समय उसके शीघ्र मरण की कामना की थी उसके संकल्प की सिद्धि कैसे होगी ? यह यदि शङ्का हो तो सुनो। प्रयाग आदि पुण्यतीर्थ में शत्रु की मृत्यु करानेवाले पुण्य का आचरण करनेवाले शत्रु से जबर्दस्ती मरने के लिए प्रेरित हो वह दूसरे मित्र, स्वजन आदि से अदृश्य शरीर से उसी समय में मृत्यु का भी अनुभव करता है ॥ १५ ॥

आविला संविदा संविच्छून्यया वेद्यते क्षणात् ।
नहि सन्नद्धगात्रस्य क्लेशोऽसन्नद्धभेदने ॥१६॥
पश्यन्ति बन्धवोऽप्येनं तथैवाऽमरतां गतम् ।
द्वयमित्येष लभते जीवितं मरणं समम् ॥१७॥
इदमप्रतिघारम्भं भ्रान्तिमात्रं जगत्त्रयम् ।
न संभवति को नाम भ्रान्तौ भ्रान्तिविपर्ययः ॥१८॥
संकल्पस्वप्नपुरयोर्या भ्रान्तिरनुभूयते ।
ततोऽधिकेयं न न्यूना जाग्रत्स्वप्नेऽनुभूयते ॥१९॥

राजोवाच

धर्माधर्मौ कथं ब्रह्मञ्कारणं देहसंविदः ।
तस्यामूर्तौ कथं चैको द्विशरीरत्वमृच्छति ॥२०॥

वसिष्ठ उवाच

संकल्पनगरे ब्राह्मे जगत्यस्मिन्महामते ।
किं नाम नो संभवति सत्यं वाऽप्यसमञ्जसम् ॥२१॥

यथैव संकल्पपुरे यत्न संभवतीह हि ।
तत्रास्त्येव तदेतस्मिंश्चिवाऽस्तु ब्रह्मकल्पने ॥२२॥
स्वप्नसंकल्पपुरयोरेका गच्छति लक्षताम् ।
तथा चैकैव चित्स्वप्ने सेनात्वमुपगच्छति ॥२३॥
सहस्राण्येकतां यान्ति तथा सैव सुषुप्तकम् ।
अन्यथा स्वप्नसंकल्पसेनानुभवसंस्मृतौ ॥२४॥
संकल्पस्वप्नपुरयोरिति को नाऽनुभूतवान् ।
संविदाकाशमात्रेऽस्मिञ्जगत्यनुभवात्मनि ॥२५॥
तस्मादस्मिंश्चिदाकाशसंकल्पे जगदात्मनि ।
न संभवति किं नाम तत्संभवति वाऽपि किम् ॥२६॥
एवमेवमियं भ्रान्तिर्भाति भास्वन्नभोमयम् ।
नेह किंचन सन्नाऽसन्न वाऽऽसदिह किंचन ॥२७॥
यथाऽनुभूयते यद्यत्तत्तथा तत्त्वदर्शिनः ।
प्रबुद्धस्याऽत्र किं नाम तत्स एवाऽङ्गतेत्यलम् ॥२८॥

शत्रु द्वारा किए गये अभिचार के तन्त्र, मन्त्र, शाप आदि द्वारा मारण के प्रतीकार से रहित शास्य की संवित् शत्रु की कलुषित शीघ्र मरण आदि को उसी समय जान जाती है। कवच पहने तथा शस्त्रास्त्र से लैस शत्रु को कवच न पहने हुए शस्त्रास्त्रविहीन विश्वस्त पुरुष के शरीर को बाण, तलवार, भाले आदि से घायल करने में क्या देर लग सकती है ? ॥ १६ ॥

उसके सब बन्धुबान्धव भी उसको वैसे ही अमर देखते हैं इस तरह जीवन और मरण दोनों उसको एक साथ प्राप्त होते हैं ॥ १७ ॥

यह अप्रविहत रूप से आविर्भूत त्रैलोक्य केवल भ्रमरूप है। भ्रान्ति में क्या भ्रान्ति विपरीत नहीं हो सकती है। स्वप्न, सन्निपात आदि में लाखों विरुद्ध बातें एक साथ होती दिखायी देती हैं अर्थात् इसी न्याय से सब विरुद्ध प्रश्नों का समाधान समझना चाहिये ॥ १८ ॥

संकल्पनगर और स्वप्ननगर में जो भ्रान्ति मालूम होती है जगत् रूप स्वप्न में उससे अधिक ही भ्रान्ति है यह अनुभूत होती है उससे कम अनुभूत नहीं होती ॥१९॥

हे ब्रह्मन् ! धर्म और अधर्म ब्रह्मसंवित् के कारण कैसे होते हैं। धर्म-अधर्म दोनों जब मूर्तिमान् नहीं हैं तब उनमें से एक द्वितीय शरीर कैसे बन जाता है ॥ २० ॥

वसिष्ठजी ने कहा—हे महामते, ब्रह्मा के संकल्पनगर-रूप इस जगत् में क्या सत्य (संगत) नहीं हो सकता अथवा क्या असंगत नहीं हो सकता ? ॥ २१ ॥

इस ब्रह्मलोक के संकल्पनगररूप त्रिलोकी में वैसे ही कुछ भी असम्भव नहीं है जैसे हम लोगों के संकल्पनगर में ऐसा कोई नहीं है जो सम्भव न हो सके अर्थात् सब कुछ हो सकता है ॥ २२ ॥

जाग्रत्स्वप्न में एक ही चित् महासेना के आकार को वैसे ही प्राप्त होती है जैसे स्वप्ननगर और कल्पनानगर में एक ही चित् लाखों रूप धारण करती है ॥ २३ ॥

जहाँ पर लाखों एकरूप होते हैं वह सुषुप्ति भी वैसे ही होती है जैसे चित् जाग्रत् में एक से अनेक रूप होती है। एक ही चित् अनेक रूप होती है और अनेक रूप से एकरूपता को प्राप्त होती है। इस बात का स्वप्न तथा संकल्प में अनुभूत सेना के स्मरण में, समूहरूप की एका-कारता में तथा 'इदम्' के ( यह के ) स्थान में 'तत्' ( वह ) कल्पना से अन्यथा अनुभव होता है। इत्यादि संकल्पनगर और स्वप्ननगर में किसको अनुभूत नहीं है। इसलिए इस जगत्रूप चिदाकाश संकल्प में क्या सम्भव नहीं है अथवा क्या सम्भव है ? ॥ २४–२५–२६ ॥

इस प्रकार यह भ्रान्ति देदीप्यमान चिदाकाशमय ही प्रतीत होती है यहाँ पर न कुछ सत् है, न असत् है अथवा न सदसत् है ॥ २७ ॥

जिस जिस का जैसे अनुभव होता है वह वैसा ही है। तत्त्वदर्शी पुरुष को इस विषय में किसी प्रकार का अस-मञ्जस नहीं है ॥ २८ ॥

इह चेद्विहितो धर्मस्तत्स्वर्गाऽमृतपर्वताः।
स्थिता इतीह संकल्पे कस्मान्न प्राप्नवाङ्गिरीन् ॥२९॥
इह यत्क्रियते कर्म तत्परत्रोपभुज्यते।
इतीह संकल्पपुरे सर्वमेवाऽसमञ्जसम् ॥३०॥
यदि स्यात्सुस्थिरं किंचिद्वस्तु तद्द्दृश्यको भवेत्।
न्याय एषोऽखिलः किन्तु संवित्त्वात्स्वस्वकं स्थितः ॥३१॥
इत्येष कथितो न्यायः सिद्धास्वनुभवस्ततः।
यतो जगन्ति संकल्पश्चितो ब्रह्मस्वरूपतः ॥३२॥
तव संकल्पनगरे नास्त्येवाऽसंभवो यथा।
सर्वार्थानां तथा ब्रह्मे संकल्पे नास्त्यसंभवः ॥३३॥
यद्यथा कल्पितं तत्र यावत्संकल्पमेव तत्।
स्वभावेन तथैवाऽस्ति यतस्तत्संनिवेशवत् ॥३४॥
ततः संप्रेक्षणमिह संकरो न प्रवर्तते।
विनाऽन्यचित्प्रयत्नेन भवत्यर्थस्तु नाऽन्यथा ॥३५॥
आकल्पमजसंकल्पे यथा भातं जगत्स्थितम्।
पुनरन्येन संकल्परूपेणाऽन्यदुपैष्यति ॥३६॥
संकल्पात्म स्वयं भाति कल्पे कल्पे जगत्तथा।
प्रतिजीवं चितिस्वप्ने स्वप्ने स्वाप्नपुरं यथा ॥३७॥

संकल्पपत्तनतनोर्न तदस्ति किंच-
द्यद्यन्न संभवति तच्च चिदात्मनोऽस्मात्।
नाऽन्यत्प्रकल्पयितुराद्यपरस्वरूपा-
द्ब्रह्मैव तेन सकलं जगदङ्ग विद्धि ॥३८॥

इत्यार्षे श्रीवासिष्ठमहारामायणे वाल्मीकीये देवदूतोक्ते मोक्षोपाये निर्वाणप्रकरणे उत्तरार्द्धे महा० सर्वास्तित्वानुभूतिदर्शनं नाम नवाधिकशततम सर्गः ॥२०९॥

वहाँ स्वर्ग में देवताओं के उपभोग्य तथा अमृतमय जल वाले झरने, तालाब, फल, फूल आदि से पूर्ण पर्वत हैं। यह शास्त्र से जानकर उसके अनुसार संकल्प होने पर यहीं धर्म का अनुष्ठान किया जाय तो वहाँ पर पहुँचकर धर्मानुष्ठानकर्ता वैसे पर्वतों को क्या प्राप्त नहीं हुआ यानी उनको प्राप्त हुए स्वात्मा का अनुभव क्यों नहीं करता है? अर्थात् धर्म और अधर्म का आचरण करने वाले लोग भी शास्त्र द्वारा अर्जित अपने अपने निश्चय के अनुसारी स्वर्गों को ही प्राप्त करते हैं ॥ २९ ॥

इस जगत् में जो कार्य किया जाता है, उसका फल-भोग परलोक में प्राप्त होता है? इस प्रकार इस सङ्कल्प नगर में सब कुछ ही असमञ्जस है यदि मिथ्या होने के कारण यह असमञ्जस है, ऐसी आपकी मति है तो यह लोक, इसमें किया गया धर्मादि का अनुष्ठान, उससे परलोक की प्राप्ति और उसमें सुख-दुःख भोग यह सारा का सारा जगत् असमञ्जस ही है ॥ ३० ॥

यदि जगत् में कुछ भी भूत, भुवन आदि वस्तु सत्य हो तो उसमें यह विरोध होता तब यह समञ्जस है यह असमञ्जस है इस प्रकार का न्याय सम्पूर्ण अकुण्ठित होता किन्तु सभी द्रष्टा संवित् रूप हैं, अतः उनका अपना सङ्कल्प ही दृश्य के रूप से स्थित है, वास्तविक नहीं है ॥ ३१ ॥

जगत् भी ब्रह्म स्वरूप से स्थित चित् के सङ्कल्प रूप ही हैं, अतः इस असमञ्जसता का परिहार करने वाले न्याय की जो स्वप्न और संकल्प की कल्पनाओं में अनुभव के अनुसार स्थित है, जगतों में भी योजना करनी चाहिये ॥ ३२ ॥

ब्रह्म के संकल्प रूप जगत् में भी किसी पदार्थ का वैसे असम्भव नहीं है जैसे तुम्हारे संकल्प नगर में सकल पदार्थों का असम्भव नहीं ही है अर्थात् सकल पदार्थों का वहाँ पर सम्भव है ॥ ३३ ॥

ब्रह्म के संकल्प में जिसकी जिस प्रकार कल्पना की वह जब तक संकल्प रहता है तब तक उस प्रकार के संनिवेश से युक्त वैसे ही स्वभाव से रहती है ॥ ३४ ॥

उस प्रकार के सन्निवेश नियम से ही यहाँ ज्ञानेन्द्रियों द्वारा सब वस्तुओं का ठीक ठीक अविसंवादरूप से दर्शन होता है तथा कर्मेन्द्रियों के व्यवहार में सांकर्य भी नहीं होता। चित् के पूर्ण प्रयत्न से नियत शरीर-संगठन वाला आकार-प्रकार वाला पदार्थ चित् के अन्य प्रयत्न के विना अन्यथा भी नहीं होता ॥ ३५ ॥

वैसे ही वह प्रलयपर्यन्त स्थित रहा जैसे ब्रह्म के संकल्प में वैसे ही जगत् का भान हुआ फिर प्रलय के बाद अन्य संकल्प के रूप से अन्य ब्रह्माण्ड प्राप्त होगा ॥ ३६ ॥

कल्प-कल्प में चितिरूप चितिस्वप्न में संकल्परूप जगत् का प्रत्येक जीव के प्रति वैसे ही भान होता है जैसे स्वप्न में स्वप्ननगर का भान होता है ॥ ३७ ॥

हे राजन्! तुम संकल्पनगररूप इस जगत् में जो नहीं हो सकता है समझते हो वह कुछ नहीं है अर्थात् इसमें सब कुछ का संभव है। वह सब कुछ कल्पना करने वाले इस परमब्रह्म चिदात्मा से पृथक् नहीं है, इसलिए तुम सकल जगत् को ब्रह्म ही जानो ॥ ३८ ॥

इस प्रकार ऋषिप्रणीत वाल्मीकीय श्रीवासिष्ठमहारामायण में देवदूतोक्त मोक्षोपाय में निर्वाणप्रकरण में उत्तरार्द्ध में सर्वास्ति अनुभूतिदर्शन नामक कुसुमलता अनुवाद का दो सौ नौवाँ सर्ग समाप्त हुआ ॥ २०९ ॥

## २१०

वसिष्ठ उवाच

फलेऽक्षयेन्दुभारूपे प्राप्ते ध्यातृशतैर्नभः।
यथा न शतपूर्णेन्दु तथेदं कथनं शृणु ॥१॥

चन्द्रबिम्बस्य ध्यातारः प्राप्ताः प्राप्तव्यसुस्थिताः।
नेदं नभस्तलं प्राप्ता न चेमं शशिनं श्रिताः ॥२॥

क्वेवाऽन्यसंकल्पपुरमन्यः प्राप्नोति कथ्यताम्।
संकल्पपुर्यामर्थाप्तिस्तज्जन्तावेव नाऽपरे ॥३॥

पृथक्पृथक्स्वसंकल्पसर्गखेष्वेव ते स्थिताः।
चन्द्रास्तपन्ति तत्रैव कलाक्षयविवर्जिताः ॥४॥

विशेयमस्मिन्नेवेन्दाविति ध्याता निशाकरे।
अस्मिन्नेव विशत्यन्तरात्मबुद्धिसुखोज्झितः ॥५॥

अहमिन्दुं प्रविष्टः स्यामिन्दुबिम्बसुखान्वितः।
ध्यातेति तादृक्सुखभाग्भवतीति विनिश्चयः ॥६॥

यथाऽयमनुसंधत्ते स्वभावं संविदव्यया।
तं तथैवाऽनुभवति भवेच्चेद् दृढनिश्चयः ॥७॥

यथेन्दुत्वं स्वसंकल्पात्सर्वध्यातुः पृथक्पृथक्।
भात्येवमेव वनितालाभः काल्पनिकः स्वतः ॥८॥

या ध्याने ध्यातृलक्षाणां साध्वी भार्यात्वमागता।
तत्कल्पनानुभवनं तेषां सत्त्वात्मनि स्थितम् ॥९॥

गृहादनिर्गतो जीवः सप्तद्वीपपतिः स्थितः।
तस्याऽपि तत्काल्पनिकं राज्यं व्योम्नि स्वमन्दिरे ॥१०॥

समस्तं कल्पनामात्रमिदमाद्यजजन्मनः।
शून्यमप्रतिघं शान्तं तेष्वपि स्यात्किमन्यथा ॥११॥

दानौर्ध्वदेहिकतपोजपादीनां परत्र यत्।
अमूर्तानां फलं मूर्तं तदिदं कथ्यते शृणु ॥१२॥

## २१०

श्रीवसिष्ठजी ने कहा—हे राजन्! सैंकड़ों ध्यान करने वाले लोगों से अक्षय चन्द्रत्वरूप फल प्राप्त होने पर भी आकाश सैंकड़ों पूर्ण चन्द्रों से युक्त नहीं होता वैसे ही मेरे इस कथन को सुनो ॥ १ ॥

यद्यपि सत्यचन्द्रबिम्ब का अहंभाव से ध्यान करने वाले पुरुष प्राप्तव्य चन्द्रत्व में चिरकालीन ध्यान से अन्य भाव का विस्मरण होने के कारण ऐन्दवों के उपाख्यान में उक्त ऐन्दवन्याय से सुस्थित हो चन्द्रत्व को प्राप्त ही हैं तथापि वे न तो इस आकाशतल में प्राप्त हुए हैं और न इस चन्द्र में प्रविष्ट हुए हैं ॥ २ ॥

दूसरे के संकल्पनगर में दूसरा प्रविष्ट हो यह बात कहाँ देखी गई है यह बताओ। संकल्पनगर में पदार्थों की प्राप्ति उसी व्यक्ति को होगी जिसका कि वह संकल्पनगर है। अन्य को अन्य के संकल्प नगर में कदापि पदार्थों की उपलब्धि नहीं हो सकती है? ॥ ३ ॥

अलग-अलग अपनी-अपनी संकल्पसृष्टि के आकाशों में ही स्थित चन्द्रमा की कला का कदापि क्षय नहीं होता है, वहीं पर वे प्रकाशित होते हैं ॥ ४ ॥

'इसी चन्द्रमा में मैं प्रविष्ट होऊँ' ऐसा ध्यान करने वाला अन्दर आत्म-बुद्धि सुख से शून्य उपासक, इसी चन्द्रमा में प्रविष्ट होता है ॥ ५ ॥

मैं चन्द्रबिम्ब के सुख से युक्त हो चन्द्रमा में प्रविष्ट होऊँ, ऐसा ध्यान करने वाला पुरुष उस प्रकार के सुख का भागी बनता है, ऐसा निश्चय है। उन सबने वैसा ध्यान नहीं किया अर्थात् एक ही अमुक चन्द्रमा में प्रविष्ट होऊँ' सबने ऐसा ध्यान नहीं किया, किन्तु तुम्हारे प्रश्न के अनुसार 'आकाश में अक्षयपूर्ण चन्द्रमा होऊँ' इस कामना से सबने ध्यान किया ॥ ६ ॥

ध्यानकर्ता जैसा दृढ़संकल्प हो स्वभाव का ध्यान करता है उस स्वभाव का अविनाशिनी साक्षिसंवित् वैसे ही अनुभव करती है उससे विपरीत अनुभव नहीं करती है ॥ ७ ॥

अपनी कल्पना से सिद्ध काल्पनिक स्त्री-लाभ भी वैसे ही पृथक्-पृथक् भासमान होता है जैसे सकल ध्यानकर्ताओं का अपने-अपने संकल्पानुसार चन्द्रत्व पृथक्-पृथक् भासता है ॥ ८ ॥

जो साध्वी स्त्री ध्यान में लाखों ध्यानकर्ताओं की स्त्री बनी उसकी काल्पनिक अनुभूति उनके अन्तःकरणोपहित साक्षी में स्थित है ॥ ९ ॥

जो घर से बाहर न निकला हुआ जीव सप्तद्वीपेश्वर होकर स्थित है उसका भी अपने चिदाकाश में वह कल्पना सिद्ध राज्य भासता है अर्थात् घर से बाहर निकले बिना जीव सप्तद्वीप का पति कैसे हुआ? इस प्रश्न का भी इससे समाधान हो चुका ॥ १० ॥

जब यह हम लोगों का दृष्टिगोचर जगत् भी सारा का सारा जन्मतः सर्वज्ञ ब्रह्मा की कल्पनामात्र, शून्य, निराकार और शान्त है तब उपासकों द्वारा कल्पित जगतों में क्या अन्यथा इससे विलक्षण सत्यता होगी जिससे वहाँ असमञ्जसता होगी ॥ ११ ॥

हे राजन्! दान, अन्त्येष्टिकर्म, तप, जप आदि मूर्ति-रहित कर्मों का परलोक में मूर्तिमान् फल कैसे होता है? यह जो तुमने कहा उसका उत्तर यह कहा जाता है, सुनो ॥ १२ ॥

दानादिचिह्नितधियः परत्र स्वप्नवत्फलम् ।
पश्यन्त्यमूर्ता मूर्ताभमजं चिन्मूर्तिकल्पनात् ॥१३॥
वेदनावेदनाकारा स्पन्दास्पन्दात्म वै पुनः ।
चिन्मात्रस्याऽस्य तद्भ्रान्तिशान्तौ शान्तात्म निर्मलम् १४
चिन्मात्रामभितो दानादमुत्राऽऽत्तमवाप्नुयात् ।
संकल्पात्मेति कवयः कथं तन्नोपलभ्यते ॥१५॥
कल्पनात्मनि संसारे संकल्पोकृत्रिमः फलम् ।
चिन्मात्रमभितोऽदानाद्दानाद्वाऽस्तु यथोदितः ॥१६॥
एतत्ते कथितं सर्वं यथापृष्टं महीपते ! ।
जगत्प्रतिघं सर्वमिदं चिन्मात्रकल्पनम् ॥१७॥

राजोवाच

सर्गादौ भगवन्देहमिदं चिन्मात्रकल्पनम् ।
कथं भाति कथं कुड्यं विना दीपः प्रकाशते ॥१८॥

वसिष्ठ उवाच

त्वयाऽर्थो देहशब्दस्य यो बुद्धः स महामते ! ।
तत्त्वज्ञं प्रति नास्त्येव शिलानृत्तमिवाऽम्बरे ॥१९॥
य एव ब्रह्मशब्दार्थो देहशब्दार्थं एव सः ।
नाऽर्थयोरनयोर्भेदो विद्यतेऽम्बवम्भसोरिव ॥२०॥
यदेव ब्रह्मदेहोऽसौ स्वप्नाभः स्वप्न एव तु ।
त्वद्बोधायोच्यते युक्तिर्न तु तत्स्वप्न एव तु ॥२१॥
स्वप्नस्तवाऽनुभूतार्थस्तेनाऽतस्त्वं प्रबोध्यसे ।
नतु सर्गे चिदाभाते सादृश्यं स्वप्नभस्मना ॥२२॥
कस्तत्र नाम देहोऽयं कस्यैते स्वप्नधीः क्व वा ।
स्वप्नेन ज्ञावबुद्धेन भ्रमेणाऽज्ञोऽवबोध्यते ॥२३॥

दान आदि से अङ्कित बुद्धिवाले अमूर्त जीव परलोक में स्वप्न के समान मूर्तिमान् से प्रतीत हो रहे अनुत्पन्न फल को, जिसकी मूर्ति के आकार की कल्पना चित् से ही की जाती है, देखते हैं ॥ १३ ॥

हे राजन् ! मन और ज्ञानेन्द्रियों से वेदना तथा अवेदनाकार भ्रान्ति होती है, उस भ्रान्ति की विषय-प्राप्ति के लिये वह चिन्मात्र मन सहित कर्मेन्द्रियों से स्पन्द और अस्पन्दरूप होती है, उस भ्रान्ति की विषय-प्राप्ति के लिये वह चिन्मात्र मन सहित कर्मेन्द्रियों से स्पन्द और अस्पन्दरूप होता है। किन्तु उस भ्रान्ति की निवृत्ति होनेपर निर्मल शान्त चिद्रूप आत्मा ही शेष रहता है ॥ १४ ॥

इस लोक में किये गये दान से परलोक में चित्प्रतिभासस्वरूप वैसा फल प्राप्त होता है। उसको संकल्पस्वरूप जीव प्राप्त करता है, ऐसा विद्वान् लोग कहते हैं फिर फल परलोक के क्यों न मिले ॥ १५ ॥

इस कल्पनामय संसार में अनुष्ठित दान से पूर्वोक्त अकृत्रिम संकल्प ही परलोक में चारों ओर चिन्मात्ररूप भोग, ऐश्वर्य आदि दान-फल हो अथवा अदान से इस प्रकार दरिद्रता आदि अदान का फल हो इसमें कोई विरोध नहीं है सब असमञ्जसों का परिहार हो गया ॥ १६ ॥

हे राजन् ! जैसा तुमने मुझसे पूछा था उसके अनुसार यह सब मैंने तुमसे कहा। यह सारा का सारा निराकार जगत् चिन्मात्र की कल्पना ही है ॥ १७ ॥

अर्थात् देह में ही चित्त की अभिव्यक्ति दिखाई देती है अनभिव्यक्त चित् में भ्रान्ति आदि दिखाई नहीं देती। सृष्टि के आदि में भ्रान्ति की यदि सिद्धि हो तो देह की सिद्धि होवे और देहसिद्धि से भ्रान्ति की सिद्धि हो यों अन्योन्याश्रय दोष समझ रहे प्रज्ञप्ति राजा ने प्रश्न किया।

राजा ने कहा—हे भगवन् ! सृष्टि के आदि में देहशून्य चैतन्य और उसके द्वारा की गई देह कल्पना कैसे भासमान होती है। देह के बिना चित् की अभिव्यक्ति ही नहीं हो सकती है क्या कहीं दीवार के बिना दीपप्रभा प्रकाशमान होती है ॥ १८ ॥

श्री वसिष्ठजी ने कहा—हे महाबुद्धे ! तुमने देह शब्द का जो अर्थ जाना है वह तत्त्वज्ञानी के प्रति वैसे ही असम्भव है जैसे कि आकाश में पत्थरों का नाचना असम्भव है अर्थात् जड़ शरीर चित् का अभिव्यञ्जक नहीं है, यह तत्त्वज्ञानी का पक्ष है, क्योंकि उसकी दृष्टि में जड़ की ही प्रसिद्धि नहीं है। ब्रह्मा सर्वज्ञ होने से सदा ही अभिव्यक्त चैतन्यवाले देह आदि सबकी कल्पना करता है ॥ १९ ॥

ब्रह्मशब्द का जो अर्थ है वही देहशब्द का अर्थ है वैसे ही ब्रह्म और देह शब्दों के अर्थों में भी वैसे ही भेद नहीं है जैसे जम्बु और अम्भस शब्दों के अर्थ का भेद नहीं है अर्थात् दोनों शब्दों का अर्थ एक 'जल' ही है ॥ २० ॥

स्वप्नदेह के सदृश यह शरीर ब्रह्म ही है उससे भिन्न नहीं है। शङ्का—स्वप्न में भी यह न्याय समान है अतः स्वप्नदेह भी इस देह के समान ही ब्रह्मरूप होगा ऐसी दशा में 'स्वप्नाभ' इस भेद को सिद्धसा बनाकर दृष्टान्तोक्ति कैसी है ? समाधान—स्वप्न का दृष्टान्त तुम्हारे समझने के लिए दिया है वास्तव में स्वप्नदेह भी ब्रह्म ही है ॥ २१ ॥

स्वप्न का अर्थ तुम्हें अनुभूत है, इसलिये स्वप्न के द्वारा तुम्हें समझाया जाता है। स्वप्नरूप बाधित अर्थ के साथ चिद्रूप से भासमान सृष्टि में सादृश्य कदापि नहीं है ॥२२॥

स्वप्न में कौन यह देह है, किसके ये स्वाप्न पदार्थ हैं, अथवा कहाँ स्वप्नबुद्धि है। ज्ञानी द्वारा अवबुद्ध भ्रमरूप स्वप्न से अज्ञानी को बोध कराया जाता है ॥ २३ ॥

तत्र जाग्रन्न च स्वप्नो न सुषुप्तं न चेतरत् ।
किमपीत्थमिदं भानं खमात्रं मौनमोमलम् ॥२४॥

अभातमेव भातीव यदद्येत्थमिदं तु तत् ।
प्राग्विभातं तथाऽत्यच्छं जाग्रतस्स्वप्नादि नो यथा ॥२५॥

देशाद्देशान्तरप्राप्तौ यन्मध्ये संविदो वपुः ।
तन्मयं सर्वमेवेदं द्वैतमद्वैतमेव च ॥२६॥

अन्यत्र चिन्मयं स्वप्नं द्वैताद्वैतं शुभाशुभम् ।
निरावरणचिन्मात्रनभसैवोपमीयते ॥२७॥

शून्यमर्थोपलम्भश्च भानं चाऽभानमेव च ।
द्वैतमैक्यमसत्सच्च सर्वं चिद्गगनं परम् ॥२८॥

पूर्णात्पूर्णं प्रसरति पूर्णमेव स्थितं जगत् ।
न च भातं न चाऽऽभातं शिलावद्धोदरोपमम् ॥२९॥

ब्रह्मपदवी में न जाग्रत् है, न स्वप्न है, न सुषुप्ति है, और न अन्य कुछ है किन्तु मनवाणी से अगोचर विराट्, विश्व तथा तेजस सबका प्रलय होनेपर अवशिष्ट अर्थात् सबके प्रलय का अधिष्ठान तुरीय ओंकारलक्षण परमपुरुषार्थ स्वयंप्रकाश चिदाकाश ही इस तरह विश्व के रूप में भासमान होता है ॥ २४ ॥

जो यह विश्व आज इस प्रकार भासमान के समान दृष्टिगोचर होता वह भासमान नहीं होता है। सच्चिदानन्दरूप से पूर्वभासा हुआ भी वह स्वरूपतः वैसे ही अभासमान ही है। जाग्रत्, स्वप्न आदि जैसे कदापि नहीं ही हैं अत्यन्त निर्मल ब्रह्म वैसा है ॥ २५ ॥

द्वैत, अद्वैत आदि यह सब कुछ वैसे ही निर्विषय चिन्मात्रमय है जैसे संवित् की एक प्रदेश में प्राप्ति होनेपर दो प्रदेशों के अन्तराल में संवित् का स्वरूप निर्विषय रहता है ॥ २६ ॥

अज्ञानी की दृष्टि से अन्यत्र अर्थात् ज्ञानी की दृष्टि में चिन्मय स्वप्न, द्वैत, अद्वैत, शुभ, अशुभ आदि सभी वस्तु की आवरण शून्य चिन्मात्र से तुलना की जा सकती है ॥ २७ ॥

शून्य, पदार्थों की उपलब्धि, भान सृष्टि अभान प्रलत द्वैत, अद्वैत, असत् और सत् सब कुछ परम चिदाकाश ही है ॥ २८ ॥

पूर्ण परमब्रह्म परमात्मा से पूर्ण जगत् का आविर्भाव होता है। पूर्ण ही यह स्थित है न तो इसका भान हुआ है और न अभान हुआ है, किन्तु स्फाटिक शिला के घनीभूत मध्य के समान यह चिन्मात्र घन है ॥ २९ ॥

यतो जगच्चिदुन्मेषो व्योमात्माऽप्रतिघं ततः ।
चिन्मात्रं यत्र यत्राऽस्ति तत्र तत्रोचितं जगत् ॥३०॥

चिद्व्योम चाऽस्ति सर्वत्र सर्वं चैतज्जगन्मयम् ।
सर्वं ब्रह्ममयं शान्तं जगदित्यपि शब्दितम् ॥३१॥

यथास्थितमिदं विश्वं तथासंस्थमनामयम् ।
ब्रह्मैव निरवद्यात्म चित्संकल्पपुराकृति ॥३२॥

असंभवादन्ययुक्तेर्युक्तिरेषैव शोभना ।
अयुक्त्यनुभवं तूक्तं नार्थिनामिह शोभते ॥३३॥

लोके शास्त्रेऽथ वेदादौ यत्सिद्धं सिद्धमेव तत् ।
सदस्त्वसद्वाऽऽत्मनि तद्धातुं शक्यं न वा क्वचित् ॥३४॥

तदेवेत्थं परिज्ञातं ब्रह्मतामुपगच्छति ।
यदा तेन समं विश्वं स्थितमेव विलीयते ॥३५॥

यह जगत् चित् का स्फुरणमात्र है, इसलिए निराकार चिदाकाशमात्र ही है। ऐसी परिस्थिति में जहाँ-जहाँ चिन्मात्र है वहाँ वहाँ जगत् का रहना उचित ही है ॥ ३० ॥

चिदाकाश सर्वत्र है सर्वव्यापक है। सब जगन्मय यह है इसलिए 'जगत्' शब्द से कथित होनेपर भी यह सब शान्त ब्रह्म ही है ॥ ३१ ॥

चिदाकाश के संकल्पनगराकार यथास्थित जगत् सम्पूर्ण जगत् तथोक्त निर्विकार निर्दोष निर्मल ब्रह्म ही है ॥ ३२ ॥

इस विषय में अन्य युक्ति का सम्भव न होने से यही युक्ति सुन्दर है। यहाँ युक्ति तथा स्वानुभव के बिना पुरुषार्थ चाहनेवाले श्रोताओं के सम्मुख उपदेश शोभा नहीं देता ॥ ३३ ॥

हे राजन्! लोक, शास्त्र, वेद आदि में वस्तु युक्ति, प्रमाण और अनुभव से सिद्ध ही है उसका त्याग करना उचित नहीं है। ऐसी परिस्थिति में सद्रूप से वेद आदि में सिद्ध ब्रह्म का सद्रूप से ही स्वीकार करना चाहिये तथा वेदादि में असद्रूप से सिद्ध द्वैत का असत्‌रूप से स्वीकार करना चाहिये ॥ ३४ ॥

जब परमसाक्षात्कार वृत्तिरूप ज्ञान से सम्पूर्ण विश्व यथास्थित ही विलीन हो जाता है तब पहले ब्रह्मभिन्नरूप से परिज्ञात विश्व ही ब्रह्मरूप से परिज्ञात होकर ब्रह्मता को प्राप्त है ॥ ३५ ॥

न्यायेनैतदिहोक्तेन लोकवेदादि सिद्धयति।
सर्वं सजीवन्मुक्तत्वमेष एवोचितस्ततः ॥३६॥
परिज्ञातं चिदाकाशमपरिज्ञातपादपे।
सोऽहं त्रिजगदित्येव बन्धमोक्षविनिर्णयः ॥३७॥
यथास्थितमिदं दृश्यं परिज्ञानाद्विलीयते।
तज्ज्ञस्याऽस्तंगतस्यैव शिलामौन तु शिष्यते ॥३८॥
लोके शास्त्रे च वेदे च यत्सिद्धं सिद्धमेव तत्।
संवेद्यते तदेवाऽतस्तदेवं फलति स्फुटम् ॥३९॥
सकलार्थनिरासेन यद्यत्संवेद्यते चिरम्।
तदेव प्राप्यतेऽवश्यं सर्वत्रैवाऽन्यभावितम् ॥४०॥
यथाऽनुभूतं यत्तत्तथा नामाऽनुभूयते।
तत्सत्यमस्त्वसत्यं वा यावल्लाभं तथा नु तत् ॥४१॥
इत्थं महाप्रश्नविचारणं ते
मयेदमुक्तं मतिमन्महात्मन्!।
अनेन गच्छाऽऽशु पथा निराधि-
निरामयो निर्व्यसनो भवोच्चैः ॥४२॥

इत्यार्षे श्रीवासिष्ठमहारामायणे वाल्मीकीये देवदूतोक्ते मोक्षोपायेषु निर्वाणप्रकरणे उत्तरार्धे महाप्रश्नोत्तरवाक्यसमाप्तिर्नाम द्वैतैकोपलम्भनिरासेन दशाधिकद्विशततमः सर्गः ॥२१०॥

'त्वयाऽर्थो देहशब्दस्य' से लेकर यहाँ तक मेरे द्वारा प्रतिपादित न्याय से जीवन्मुक्ति सहित लोक; वेद आदि सारा जगत् ब्रह्म ही सिद्ध होता है, इसलिए यह मेरे द्वारा प्रतिपादित न्याय परमपुरुषार्थ का साधन होने से ग्रहण करने योग्य है ॥ ३६ ॥

इस केवल अपरिज्ञात आत्मरूप संसाररूपी पीपल के पेड़ में परिज्ञात चिदाकाश ही है उससे अणुमात्र भी भिन्न नहीं है। वह परिज्ञात चिदाकाशरूप मैं ही क्रमशः त्रिजगत्रूप बन्धन और मोक्ष हूँ यह निर्णय है। अर्थात् अपरिज्ञात चिदाकाश ही त्रिलोकीरूप बन्धन है और परिज्ञात चिदाकाश ही मोक्ष है ॥ ३७ ॥

परिज्ञान से यथास्थित यह दृश्य पानी में डाले हुए नमक के ढेले की तरह विलीन हो जाता है। दृश्यरूप से अस्त को प्राप्त ज्ञानी का शिला की तरह मौन वाणी आदि से अगम्य दृङ्मात्र स्वरूप शेष रह जाता है ॥ ३८ ॥

लोक में जीवन्मुक्त पुरुष में शास्त्र में और वेद आदि में सिद्ध वस्तु सिद्ध ही है, सैकड़ों विचारों से निश्चित है वही वस्तु स्वानुभव से जानी जाती है। अतः वह परम पुरुषार्थरूप से फल देती है ॥ ३९ ॥

सभी वस्तुओं के निरास द्वारा जिस-जिस वस्तु का चिरकाल तक ध्यान किया जाता है उसकी अवश्य ही प्राप्ति होती है। लौकिक कार्यों में भी अन्यभावित वस्तु वैसे ही अवश्य प्राप्त होती है अर्थात् उसकी प्राप्ति होने पर अन्य अर्थ के परित्यागमात्र से एकमात्र तन्निष्ठ होना ही उपाय है उससे अवश्य ही उसकी प्राप्ति होती है ॥ ४० ॥

जैसे जो वस्तु अनुभव में आती है उसकी प्रतीति भी वैसे ही होती है। वह सत्य हो चाहे असत्य हो जब तक उसकी उपलब्धि रहती है तब तक वैसी ही रहती है अर्थात् लौकिक कार्य असत्य है लेकिन मोक्ष सत्य है इन दोनों में वह अवान्तर भेद भले ही हो किन्तु साधन के उद्योग और उनके फल का अनुभव दोनों में समान है उनमें कोई अन्तर नहीं है ॥ ४१ ॥

हे मतिमन! हे महात्मन्! इस प्रकार मैंने तुम्हारे महाप्रश्नों का विचार-फलभूत निर्णयरूप यह समाधान कहा। तुम इस मार्ग के पथिक बनो। इससे शीघ्र ही तुम मन में शान्त, शरीर में नीरोग और इन्द्रियों में निर्व्यसन होकर और अधिक सर्वश्रेष्ठ होओ ॥ ४२ ॥

इस प्रकार ऋषिप्रणीत वाल्मीकीय श्रीवासिष्ठमहारामायण में देवदूतोक्त मोक्षोपाय में निर्वाणप्रकरण उत्तरार्ध में महाप्रश्नोत्तरवाक्यसमाप्ति नामक कुसुमलता अनुवाद का दो सौ दसवाँ सर्ग समाप्त हुआ ॥२१०॥

## २११

वसिष्ठ उवाच

इति तत्रोपविश्याऽहं पूजितस्तेन भूभुजा।
प्रयोजनं स्वं सपाद्य स्वर्गन्तुं गगनं प्लुतः ॥१॥
अद्येतद्भवता प्रोक्तं मया मतिमतां वर!।
अनया सुदृशा शान्तमनाः खात्मा भविष्यसि ॥२॥

## २११

श्रीवसिष्ठजी ने कहा—हे श्रीरामजी! उस राजा के द्वारा पूजित मैंने वहाँ कुशद्वीप की इलावती नगरी में बैठ कर राजा प्रज्ञप्ति पर अनुग्रह करने का अपना प्रयोजन सिद्ध कर स्वर्ग में जाने के लिए आकाशमार्ग का अवलम्बन किया ॥ १ ॥

हे बुद्धिमानों में श्रेष्ठ श्रीरामचन्द्रजी! आज यहाँ अयोध्या नगरी में वर्तमान मैंने आप से यह कहा। यह सुन्दर दृष्टि रखने से शान्तमन हो आप चिदाकाश हो जायेंगे ॥ २ ॥

ब्रह्मैव तदिदं सर्वं निर्नामैवाऽमलं नभः।
किमप्येवाऽजमाशान्तमादिमध्यान्तवर्जितम् ॥३॥
चिद्भानमात्रमित्युक्तं ब्रह्मेति कलिताभिधम्।
परात्परमिति प्रोक्तं तत्तु निर्नामकं पदम् ॥४॥

श्रीराम उवाच

सिद्धसाध्ययमब्रह्मविद्याधरदिवौकसाम् ।
ब्रह्मन्कथय दृश्यन्ते लोका लोकधराः कथम् ॥५॥

वसिष्ठ उवाच

सिद्धसाध्ययमब्रह्मविद्याधरदिवौकसाम् ।
अन्येषामपि भूतानामपूर्वाणां महात्मनाम् ॥६॥
प्रतिरात्रं प्रतिदिनं पुरः पश्चादुपर्यधः।
पश्यस्यालोकयंल्लोकानपश्यंश्च न पश्यसि ॥७॥

कारण, वाणी का अगम्य, अज, परमशान्त, आदि, मध्य और अन्त से शून्य यह सब कुछ निःशब्द ब्रह्माकाश ही है ॥ ३ ॥

चित्स्फुरणरूप कहा गया 'ब्रह्म' इस प्रकार कल्पित नाम वाला कहा गया है, परात्पर कहा गया है, वह निर्नाम शब्द की पहुँच से परे पद है ॥ ४ ॥

श्रीरामचन्द्रजी ने कहा—हे भगवन् ! सिद्ध, साध्य, यम, ब्रह्मा, विद्याधर और देवताओं के लोक और उनके निवासी लोग कैसे दिखाई देते हैं, यह मुझको बताने की कृपा करें ॥ ५ ॥

श्रीवसिष्ठजी ने कहा—हे वत्स श्रीरामचन्द्रजी ! सिद्ध, साध्य, यम, ब्रह्मा, विद्याधर, देवताओं तथा अन्य अपूर्व महामहिम प्राणियों के लोकों को प्रत्येक रात में, प्रत्येक दिन में, सामने, पीछे, ऊपर और नीचे चूड़ाला के उपाख्यान में कही गई धारणाओं से देखने से आप देखते हैं और उक्त रीति से न देखने पर नहीं देखते हैं ॥ ६–७ ॥

सिद्धों के लोक दो प्रकार के हैं एक तो हैं ये महर्लोक जनलोक, तपोलोक और सत्यलोक नामधारी, ये बहुत दूर हैं और दूसरे हैं सर्वत्र संचार करने वाले सिद्धों के संकल्प से बने हुए। वे संकल्पलोक कहलाते हैं और वे सर्वत्र हैं इनसे सारा विश्व व्याप्त है। उन दोनों प्रकार के सिद्ध लोकों के दर्शन में धारणाभ्यास ही कारण है और वह धारणाभ्यास आपको प्राप्त नहीं है। अर्थात् पितृलोककामो भवति संकल्पादेवास्य पितरः समुत्तिष्ठन्ति तेन पितृलोकेन सम्पन्नो महीयते'—अर्थात् वह यदि पितृलोक की कामना करता है तो केवलमात्र कल्पना से ही उसके पितर लोक उपस्थित हो जाते हैं उस पितृलोक से वह सम्पन्न होकर पूजा जाता है ऐसी श्रुति है ॥ ८ ॥

एते लोकाः किलैतेषां नाऽभ्यासः स्थानदूरगाः।
एते संकल्पलोकाख्या व्याप्तमेभिः किलाऽखिलम् ॥८॥
यथैते कल्पनालोका अयं लोकस्तथैव नः।
यथा काल्पनिको वातो लोका लोकास्तथैव ते ॥९॥
संकल्पस्वप्नलोका ये तव भान्ति दिवानिशम्।
त एव तादृशाश्चाऽन्ये संकल्पेन स्थिरीकृताः ॥१०॥
ध्यानेन त्वमपीतांश्चेत्स्थिरतां सुस्थिरात्मना।
नयस्याशु तदेवैते स्थिरतां यान्त्यविघ्नतः ॥११॥
यथाभिमतविस्तारा यथाभिमतसंपदः।
संकल्पभाववलितो जनः पश्यति सिद्धवत् ॥१२॥
किंतु ते स्थिरतां नीताः सिद्धैः स्वर्यानसंपदा।
अस्थिरैर्ध्यानविश्रान्तौ तैर्दुःखैस्तदमी कृताः ॥१३॥

जैसे सिद्धों के ये लोक काल्पनिक हैं वैसे ही हमारा यह लोक भी केवल कल्पनामात्र सिद्ध है जैसे काल्पनिक भी वायु सब जगह घूमती है—डोलती है, वैसे ही वे घूमते हैं, भ्रमण करते हैं, हमारे लोक में केवल इतनी विशेषता है यह वैसा नहीं है। आपको रात-दिन स्वप्नलोक, संकल्पलोक प्रतीत होते हैं ही सिद्धलोक के रूप से प्रसिद्ध हैं। वैसे ही और भी लोकों की रचना कर अपने संकल्प से उनको उन्होंने स्थिर किया है अर्थात् क्या मुझे उनके दर्शन के लिए धारणाभ्यास करना चाहिये ? इस प्रश्न पर नहीं करना चाहिये, क्योंकि वे लोक निस्सार हैं ॥ १० ॥

इसी प्रकार आप भी यदि योगधारणा से स्थिरीकृत ध्यान से संकल्पवश प्राप्त लोकों को स्थिर बनाएँ तो ये भी शीघ्र बिना किसी विघ्न-बाधा से स्थिर बन जायेंगे ॥११॥

जैसा चाहे उनका विस्तार हो जाता है और जैसी चाहें वैसी उनमें सम्पत्तियाँ हो जाती हैं। यदि पुरुष दृढ़तम संकल्प से अर्थात् अन्य ध्यानकर्ता से बढ़े-चढ़े संकल्प से वेष्टित रहता है तो वह सिद्धों के समान ही उन्हें स्थिर देखता है ॥ १२ ॥

उन सिद्ध लोगों ने जिन पूर्वजन्म की धर्मसम्पत्तियों से लोग स्वर्ग में जाते हैं उन साधनसम्पत्तियों से उन लोकों को चिरस्थायी बनाया है उनके वे लोक अनायास सिद्ध हैं, किन्तु जिन अन्य लोगों ने अनित्य आधुनिक धारणाभ्यासों से ध्यानविश्राम के विषय में प्रयत्न किया है वे बड़े क्लेश से लोकों को स्थिर कर पावेंगे ॥ १३ ॥

जगदप्रतिघं सर्वं शान्तचिद्व्योम सर्वदा ।
यथा दृढं संविदितं तथैवाऽऽभाति नाऽन्यथा ॥१४॥
न भात्येवाऽसंविदितमस्ति नास्ति न चोद्यता ।
शून्यं ह्यप्रतिघं चैतत्पराकाशमरोधकम् ॥१५॥
चित्स्वभावतया भातं भारूपमिव दृश्यते ।
अस्मिंश्चिदभिमानश्च विद्यते न स्वभावतः ॥१६॥
कार्यकारणभावाच्चेत्कथैवाऽत्र न विद्यते ।
व्योम्नोऽनन्तस्य सिद्धस्य किं कथं किल जायते ॥१७॥
यच्च जातमिवाऽऽभाति व्योम्नि व्योमैव तत्तथा ।
तत्रैकद्वित्वकलना कीदृशी स्यादरूपिणी ॥१८॥
तद्धि यादृशमेवाऽऽसीत्तादृगेवाऽवतिष्ठते ।
निर्विकारं यथा स्वप्ने व्योमैवाऽचलवद्भवेत् ॥१९॥
संकल्पे चित्तमाकारं यथोदेत्यद्रिलीलया ।
न च सोऽद्रिर्न तद्व्योम तथा ब्रह्म जगत्स्थितिः ।२०॥
काष्ठवन्मौनमास्थाय रटन्तोऽपि महाधियः ।
इह व्यवहरन्त्येते बुधा दारुनरा इव ॥२१॥
यथा वारिणि वर्तन्ते तरङ्गावर्तवृत्तयः ।
अनन्याः परिवर्तन्ते तथा ब्रह्मणि सृष्टयः ॥२२॥
यथा वायौ परिस्पन्दा यथा व्योमनि शून्यता ।
अनन्याश्चाऽप्यमूर्ताश्च तथा ब्रह्मणि सृष्टयः ॥२३॥
यथा संकल्पनगरं शून्यमेव पुरः स्थितम् ।
साकारमप्यनाकारं ब्रह्मणीदं तथा जगत् ॥२४॥
चिरानुभूतमप्यर्थकार्यपीदं जगत्त्रयम् ।
शून्यमेव निराकारं संकल्पनगरं यथा ॥२५॥

सारा जगत् सदा निराकार निर्विकार संशान्त चिदाकाश ही है जिसने जैसा दृढ़ निश्चय किया उसकी दृष्टि से वैसा ही स्फुरित होता है, उससे अन्यथा नहीं होता ॥ १४ ॥

अनिश्चित यह जगत् नहीं ही भासमान होता अनिश्चित जगत् में 'है' या 'नहीं है' इस प्रकार का तर्क ही नहीं उठता है। अतएव शून्य, निराकार तथा विरोध न करने वाला यह जगत् परमाकाश ही है॥ १५ ॥

जो वस्तु दृढ़ निश्चय से भासमान होती है वह चित्स्वभाव होने से भारूप की तरह मान ही भासमान दिखाई देती है। किन्तु असंविदित इस विश्व में स्वभावतः चित्सत्ता और स्फूर्ति की व्याप्ति नहीं है, इसलिए यह शून्य और निराकार है ॥ १६ ॥

कार्य कारण भाव से इसकी अन्य सत्ता होगी ऐसा यदि कहो तो उसकी तो यहाँ कथा ही क्या है ? सृष्टि के आदि में प्रलय को प्राप्त आकाश से अनन्त विश्व की उत्पत्ति क्या और कैसे सम्भव है ? अर्थात् कार्यकारण के बल से ही उसकी दूसरी सत्ता होगी, ऐसा तो कदापि सम्भव नहीं है, ॥ १७ ॥

आकाश में भूत, भुवन आदि वस्तु उत्पन्न सी दिखाई देती है। आकाश में आकाश ही उस प्रकार उत्पन्न के समान है। इसलिए उसमें एकत्व-द्वित्व की कल्पना भी दुर्लभ है कार्यकारण भाव तो बहुत दूर की बात रही ॥ १८ ॥

वह ब्रह्म जैसा था ठीक वैसा ही रहता है उसमें किसी प्रकार का विकार नहीं आता चिदाकाश अपने स्वरूप से प्रच्युत या विकृत हुए बिना वैसे ही विवर्ताधिष्ठान ही है न तो कारण है और न विकारी है जैसे स्वप्न में चिदाकाश अपने स्वरूप से प्रच्युत हुए बिना स्वप्न पदार्थ का विवर्ताधिष्ठान है ॥ १९ ॥

ब्रह्म में जगत् की वैसे ही स्थित है जैसे संकल्प मे चित्त आकार की कल्पना कर पर्वत लीला से उदित होता है, वास्तव में न वह पर्वत है और न वह आकाश है ॥ २० ॥

काष्ठ के समान मौन धारण कर रटते हुए भी ये महामति जीवन्मुक्त पुरुष कठपुतली की तरह व्यवहार करते हुए से प्रतीत होते हैं अर्थात् अतएव अपनी दृष्टि से व्यापारशून्य भी जीवन्मुक्त पुरुष व्यवहार में तत्पर से प्रतीत होते हैं वास्तव में वे व्यवहारपरायण नहीं रहते है ॥ २१ ॥

वैसे ही ब्रह्म में ब्रह्माभिन्न सृष्टियाँ वैसे ही स्थित हैं जैसे जल में जल से अभिन्न भी तरङ्ग, आवर्त आदि वृत्तियाँ रहती हैं ॥ २२ ॥

ब्रह्म से अनन्य तथा अमूर्त सृष्टियाँ वैसे हैं जैसे वायु में वायु से अभिन्न तथा अमूर्त स्पन्दन रहता है और जैसे आकाश में अनन्य तथा अमूर्त शून्यता है ॥ २३ ॥

ब्रह्म में स्थित यह जगत् भी निराकार होने पर भी सामने साकार सा खड़ा है। साकार होने पर भी वास्तव में निराकार वैसे ही है जैसे संकल्पनगर निराकार होते भी सामने स्थित होता है। साकार होने पर भी निराकार ही है ॥ २४ ॥

यह त्रिजगत् भले ही चिरकाल से अनुभूत हो और भले ही अर्थ क्रियाकारी भी हो फिर भी यह स्वप्न नगर के समान निराकार तथा शून्य है ॥ २५ ॥

यदेव चित्तसंकल्पस्तदेव नगरं यथा।
तदा तथाऽयं ब्रह्माच्छं तदेव जगदुच्यते ॥२६॥
चिरं नित्यानुभूतोऽपि जगदर्थो न किंचन।
विद्यते पुरुषस्येह स्वप्ने स्वमरणं यथा ॥२७॥
स्वप्ने पुंसा मृतेनाऽपि स्वदाहो दृश्यते यथा।
असदेव सदाभासं जगदृष्टं परे तथा ॥२८॥
जगत्ता चाऽजगत्ता च परस्यैवाऽमलं वपुः।
पराभिधानं च परं न सत्परमार्थतः ॥२९॥
इत्थमस्तु यदि वाऽन्यथाऽस्तु वा
मैव भून्द्रवतु कोऽत्र संभ्रमः।
मुञ्च फल्गुनि फले फलग्रहं
बुद्धवानसि कृतं परिश्रमैः ॥३०॥

इत्यार्षे श्रीवासिष्ठमहारामायणे वाल्मीकीये देवदूतोक्ते मोक्षोपायेषु निर्वाणप्रकरणे उत्तरार्धे परमार्थोपदेशो नामैकादशाधिकद्विशततमः सर्गः ॥२११॥

यह निर्मल ब्रह्म यह दृश्यमान संसार और जगत् वैसे ही कहा जाता है जैसे संकल्प नगर के व्यवहार काल में जो चित्त का सङ्कल्प है वही सङ्कल्प नगर है ॥ २६ ॥

जैसे पुरुष का स्वप्न में अपना मरना स्वयं चिर अनुभूत होने पर भी कुछ नहीं ही है वैसे ही चिरकाल से नित्य अनुभूत यह जगत् रूपी पदार्थ वैसे ही कुछ भी नहीं है ॥ २७ ॥

परब्रह्म में दिखाई दिया जगत् सत् के समान भासमान होने पर भी वैसे ही असत् ही है जैसे स्वप्न में मरे हुए पुरुष को दाह-संस्कार भी असत् ही दिखाई देता है ॥ २८ ॥

जगद्भाव और अजगद्भाव परब्रह्म ही निर्मल शरीर हैं अन्य रज्जु आदि वस्तु सर्प आदि नाम वाली नहीं हो सकती अतः परमार्थ रूप से सत् नहीं है ॥ २९ ॥

हे श्रीरामचन्द्र जी ! सिद्ध लोकों के भोग आदि का फल मेरे द्वारा वर्णित रीति से ही कल्पना मात्र हो अथवा अन्य मुनियों द्वारा वर्णित तन से अन्य प्रकार का हो अथवा नहीं ही हो तथापि जीवन्मुक्ति को प्राप्त आपका उनके विषय में कौन आदर है। सिद्धि आदि रूप तुच्छ फल में आप पुरुषार्थ बुद्धि का त्याग करें क्योंकि आपको ब्रह्मतत्त्व का ज्ञान हो चुका है। अतः आपको केवल मात्र माया रूप वाले सिद्ध-लोकों के वैभव को जानने के लिए वृथा परिश्रम नहीं करना चाहिये ॥ ३० ॥

इस प्रकार ऋषिप्रणीत वाल्मीकीय श्रीवासिष्ठमहारामायणोपाय में मोक्ष निर्वाणप्रकरण उत्तरार्द्ध में परमार्थ उपदेश नामक कुसुमलता अनुवाद का दो सौ ग्यारहवाँ सर्ग समाप्त हुआ ॥२११॥

## २१२

वसिष्ठ उवाच

चित्त्वाद्ब्रह्म खमेवाऽहमिति वेत्तीव यत्स्वयम्।
तदेव परमेष्ठित्वं तस्योदरमिदं जगत् ॥१॥
एवं स्थिते न च ब्रह्मा न च जातं जगत्स्थितम्।
स्थितं यथास्थितमजं परं ब्रह्मैव पूर्ववत् ॥२॥
संवित्तौ तु जगद्रूपं भासतेऽप्येवमेव तत्।
मृगतृष्णेव मिथ्यैव दृश्यमानमपि त्वसत् ॥३॥
अतःप्रभृति शून्येयं भ्रान्तिरभ्युदिता न वा।
कुतः केव किल भ्रान्तिर्ब्रह्मैव तदनामयम् ॥४॥

२१२

श्रीवसिष्ठजी ने कहा—हे श्रीरामचन्द्रजी ! ब्रह्माकाश चित् होने से स्वयं ही पहले मैं अहङ्कार समष्टिरूप हिरण्यगर्भ हूँ यों अपने को जानता-सा है उसका वैसा स्फुरणरूप वेदन ही परमेष्ठिरूपता अर्थात् हिरण्यगर्भता है। उस हिरण्यगर्भ का संकल्प यह त्रिजगत् है ॥ १ ॥

ऐसी स्थिति में न तो ब्रह्मा उत्पन्न हुआ और न यह दृष्टि का विषय जगत् ही उत्पन्न हुआ, आज परमब्रह्म ही पूर्ववत् ज्यों का त्यों स्थित है अर्थात् केवल माया के इतने से अपराध से ब्रह्म अब्रह्म नहीं हो सकता अतएव हिरण्यगर्भ आदि कुछ भी अन्य नहीं ही था ॥ २ ॥

संवित् में भासमान जगद्रूप प्रातिभासिक ही सत् है उसकी पारमार्थिक सत्ता नहीं है वह मृगतृष्णा के समान मिथ्या ही है दिखाई देने पर भी असत् ही है ॥ ३ ॥

सृष्टिकाल से ही शून्य यह भ्रान्ति उदित हुई है वस्तुतः वह भी उदित नहीं हुई है। भ्रान्ति कहाँ से है और क्या है वह जगत् निर्विकार ब्रह्म ही है ॥ ४ ॥

जगद्ब्रह्मजलावर्तौ द्वित्वैकत्वे किलाऽत्र के।
क्वाऽऽवर्तपयसोर्द्वित्वं द्वित्वाभावात्क्व चैकता ॥५॥
तद्ब्रह्म घनमाशान्तं चित्त्वाच्चेतत्यहं विदत्।
निजं शून्यत्वमन्तस्थं व्योमेव विततान्तरम् ॥६॥
पवनः स्पन्दनमिव हुताशन इवोष्णताम्।
स्वशैत्यमिव पूर्णेन्दुः सत्तामर्थं इवाऽऽत्मनः ॥७॥

श्रीराम उवाच

एतद्ब्रह्माहङ्कृदा नाम तन्न चेतितवन्मुने!।
निरावृतमनाद्यन्तं किमिदानीं प्रचेतति ॥८॥

वसिष्ठ उवाच

एवमेतत्सदैवैतदहमाद्यपि चेतति।
नह्यनादेरजस्याऽस्य काऽप्यपेक्षा स्वसंविदा ॥९॥

सर्गासर्गनभोरूपं ब्रह्म सर्वत्र सर्वदा।
न कदाचिदिदं नेदं ज्ञातं नेदं न किंचन ॥१०॥
पवनस्पन्दनं चन्द्रशैत्यं शून्यत्वमम्बरम्।
ब्रह्माहं त्वमनन्यात्म न कदाचिन्न चेतति ॥११॥
सर्वदैवेदृशी सत्ता न कदाचिदनीदृशी।
जगद्यस्मादनाद्यन्तं ब्रह्मात्मैव निरामयम् ॥१२॥
केवलं त्वमबुद्धत्वाच्छब्दश्रवणवेधितः।
अद्वये ब्रह्मबोधेऽस्मिन्द्वितामभ्युपगच्छसि ॥१३॥
न कश्चित्किंचिदेवेह न कदाचिन्न चेतति।
न कश्चिच्च तदन्यात्मा न कदाचिच्च चेतति ॥१४॥

जगत् ब्रह्मरूपी जल का आवर्त है। इसमें एकत्व और द्वित्व कौन? क्या कहीं आवर्त और जल में द्वित्व=भेद है? और जब द्विता का अभाव है तब अद्वितीयत्व कहाँ? क्योंकि एकता द्वित्व की अपेक्षा करती है ॥ ५ ॥

अखण्ड परमशान्त वह ब्रह्मचित् होने से परस्फुरण-स्वभाववश 'अहम्' अहङ्कार समष्टिरूपता को हिरण्यगर्भता को जानता हुआ वैसे ही जैसे कि वितत (विस्तृत) आकाश अपने अन्दर स्थित अपनी शून्यता को जानता है वैसे ही अपने को अर्थ सा चेतता है ॥ ६ ॥

ब्रह्म अपनी सत्ता को वैसे ही अर्थ सा जानता है जैसे पवन अपने अन्दर स्थित अपने स्पन्दन को जानता है, जैसे अग्नि अन्दर स्थित अपनी उष्णता को जानती है और जैसे पूर्णेन्दु अन्दर स्थित अपनी शीतता को जानता है ॥ ७ ॥

श्रीरामचन्द्रजी ने कहा—हे भगवन्! इसने अहम् आदि का कभी चैतन्य नहीं किया, क्योंकि यह सदा ही आवरणरहित आदि-अन्त शून्य और नित्य है। यह इस समय सृष्टिकाल से लेकर चैतन्य है, ऐसा आपने कैसे कहा? ॥ ८ ॥

इस प्रकार यह ब्रह्म सदा ही इस स्वरूपस्फुरण तथा अहमादि अहङ्कार समष्टि को चैतन्यप्रदान है, क्योंकि अनादि अजन्मा चिन्मात्र को स्वरूप चैतन्य से विद्या से स्वरूप स्फूर्ति में और अविद्या से अहम् आदि के स्फुरण में दूसरे की कोई अपेक्षा नहीं है। यह ऐसा ही युक्तिदृष्टि से ब्रह्म सदा ही 'अहम्' आदि तथा निज तत्त्व को चेतता है। तभी तो सृष्टि और असृष्टि दोनों रूप दोनों ब्रह्म-दृष्टियों में प्रमाण सिद्ध होते हैं। तथापि दोनों दृष्टियों में विषय की सत्ता और असत्ता से उत्पन्न महान् अन्तर है, इसलिए प्रामाण्य से वे तुल्य नहीं हैं इस आशय से स्वीकार कर यह उत्तर दिया गया है ॥ ९ ॥

सर्ग और असर्ग आकाशरूप ब्रह्म सर्वत्र और सर्वदा है। अविद्या दृष्टि से यह कदापि ज्ञात नहीं होता और विद्या दृष्टि से यह कुछ नहीं है ॥ १० ॥

ब्रह्म तथा अहङ्कार आदि जगत् वैसे ही अभिन्नरूप है जैसे पवन और स्पन्दन, चन्द्र और शैत्य, शून्यता तथा आकाश है अतः वह कब अपने स्वरूप को नहीं चेतता है ॥ ११ ॥

जगत् निर्विकार आदि-अन्त रहित ब्रह्मरूप ही है, इसलिए जगत् की सदा ही ऐसी ही सत्ता है कभी भी इससे विलक्षण सत्ता नहीं है, क्योंकि विपश्चित् उपाख्यान में कही गयी युक्ति के अनुसार सकल जीवों के संसार के उच्छेद का अवसर प्रसिद्ध नहीं है ॥ १२ ॥

अर्थात् इस मिश्रदृष्टि को भी आप अपने बोध की अनुवृत्ति तक ही शब्द श्रवण आदि व्यवहार की सिद्धि के लिए स्वीकार करते हैं, तो स्वीकार कीजिये पर परमार्थ-रूप से स्वीकार मत कीजिए। आप अद्वितीय ब्रह्मबोध को प्राप्त कर चुके हैं फिर भी अज्ञान को स्वीकार कर मेरे उपदेश शब्दश्रवण में आसक्तचित्त हो आप मिश्रदृष्टि से प्राप्त सप्रपञ्च-निष्प्रपञ्चरूपता को स्वीकार करके भी तत्त्व दृष्टि से कदापि नहीं करते। मिश्रदृष्टि में तो ब्रह्म सर्वात्मक है, उसके अन्तर्गत कोई जीव कुछ चेतता है तो वह उस जीव से अभिन्नरूप ब्रह्म ही चेतता है इसप्रकार उसके रूप से सब कुछ चेतता है। किन्तु निर्विशेष ब्रह्मरूप से कोई कुछ भी कभी नहीं चेतता है क्योंकि उससे अन्य स्वरूप वाला कोई नहीं है अतः कदाचित् नहीं चेतता। ॥ १३-१४ ॥

इदं त्रिभुवनाभासमीदृशं भाति सर्वदा ।
शान्तं राम ! समं ब्रह्म नेह नानाऽस्ति किंचन ॥१५॥
न कदाचन जायन्ते नभसः पादपाद्रयः ।
ब्रह्मणश्च जगन्तीति मत्वा शान्तिं परां व्रज ॥१६॥
उपदेश्योपदेशार्थं संदेहावसरेऽल्पधीः ।
यावन्न बुद्धस्तावत्त्वं भेदमभ्युपगच्छसि ॥१७॥
बोध्यस्य तु विबुद्धस्य न शास्त्रादि न शब्दधीः ।
न भेदबुद्धिर्नो भेदः किमप्येष प्रजापतेः ॥१८॥

श्रीराम उवाच

बुद्धमेतन्मया ब्रह्मन्प्रकृतं तदुदाहर ।
वचो मदवबोधार्थं यदुदाहृतवानसि ॥१९॥
किं तस्मिश्चेतितेऽहंत्वे पदे संपद्यते परे ।
बुद्धवानसि शुश्रूषुर्नाऽहं तृप्तिमुपैमि हि ॥२०॥

हे श्रीरामचन्द्रजी ! बद्ध की दृष्टि से ब्रह्म सदा त्रिभुवन की तरह भासमान होता है। मुक्त की दृष्टि से यह सब शान्त ब्रह्म ही है उसके अतिरिक्त भेद तनिक भी नहीं है ॥ १५ ॥

ब्रह्म से जगत् वैसे ही उत्पन्न नहीं होते जैसे आकाश से वृक्ष, पर्वत आदि कदापि नहीं होते हैं यह निश्चय कर आप परम शान्ति को प्राप्त करें ॥ १६ ॥

यदि सन्देह के अवसर हर उपदेश्य के उपदेश के लिए अल्पमति बनकर ज्ञानप्राप्ति न होने तक भेद मानते हैं तो माने इसमें कोई हानि नहीं है अर्थात् जबतक उपदेश श्रवण में प्रवृत्ति है तभी तक मैंने मिश्रदृष्टि को स्वीकार किया है ॥ १७ ॥

प्रबुद्ध तत्त्वज्ञानी होने पर आपके लिए न शास्त्र आदि हैं, न शब्द बुद्धि है तथा अहंकार और उसके संकल्प जगद्रूप प्रजापति की यह भेद बुद्धि तथा भेदभाव बुद्धि भी आपको न होगी सब कुछ भेदबुद्धि शान्त हो जायगी ॥१८॥

श्रीरामचन्द्रजी ने कहा—हे भगवन् ! 'एतद्ब्रह्मन् कदा नाम' इत्यादि जो मैंने आपसे प्रश्न किया था उसका हल मैंने आपके कथन से पा लिया है अब आप कृपा करके प्रस्तुत समष्टि अहंकार आदि के अध्यास का निरूपण करें, जिसका कि आपने मेरे बोध के लिए पहले प्रस्ताव किया था ॥ १९ ॥

उस परम पद में अहङ्कार के चेतित होने पर आगे क्या होता है ? आप सर्वज्ञ होने के कारण सब कुछ जान चुके हैं और मैं आपके उपदेश के श्रवण के लिए लालायित हूँ, अतः मुझे तृप्ति नहीं होती ॥ २० ॥

वसिष्ठ उवाच

अहंत्वे सत्यथैतस्मिन्व्योमसत्ता प्रवर्तते ।
दिक्सत्ता कालसत्ता च भेदसत्ताऽभ्युदेति च ॥२१॥
यदा किलेहाऽहमिति तदा नाऽत्राऽहमित्यपि ।
भातीत्युदेति नाना खे स्वात्मैव द्वैतमक्रमम् ॥२२॥
व्योमात्मिकानामेतासां सत्तानामभिधानधीः ।
भविष्यत्युत्तरं कालं तदा त्वाकाशमेव तत् ॥२३॥
एतस्मिन्परिसंपन्ने दिक्कालकलनात्मनि ।
अहंभावे निराकारे व्योम तन्मात्रवेदिनि ॥२४॥
इदमाभाति भारूपं वेदनं दृश्यनाम यत् ।
भूत्वा ब्रह्मैव निर्बाधमब्रह्मेव विराजते ॥२५॥

श्रीवसिष्ठजी ने कहा—हे वत्स श्रीरामचन्द्रजी ! इस परम पद में अहङ्कार का स्फुरण होने पर उसमें आकाश का अध्यास होता है। पुनः दिशाओं का अध्यास, काल का अध्यास तथा त्रिविध देशकृत तथा वस्तुकृत परिच्छेद का अध्यास होता है ॥ २१ ॥

जब आत्मा को देह आदि में 'अहम्' का भान होता है, तब देह से शून्य स्थल में यहाँ पर मैं नहीं हूँ, इसका भी अवश्य भान होता है। यह देशकृत परिच्छेद है। इस रीति से आत्मा ही नाना प्रकार का परिच्छेद कालकृत परिच्छेद और वस्तुकृत परिच्छेद बिना क्रम के द्वैतरूप होकर आकाश में उदित होता है। अहङ्काराध्यास परिच्छेदाध्यास का कारण है ॥ २२ ॥

अनन्तर इन चिदाकाशमय पदार्थ भेदसत्ताओं के परस्पर भेदक जाति, गुण, क्रिया आदि प्रवृत्ति निमित्त के भेद से नाम बुद्धि अर्थात् वाचक शब्दों का अध्यास होता है, पर वास्तव में यह सब चिदाकाश ही है अनन्तर परस्पर आवृत्ति करने वाले जाति, गुण, क्रिया आदि प्रवृत्ति निमित्तों के भेद की कल्पना से उत्पन्न नामभेदाध्यास होता है ॥ २३ ॥

इस प्रकार निराकार इस परमपद में अहं भाव से देश, काल आदि की कल्पनाओं के सिद्ध होने से उस परम पद के देश, काल कल्पना रूप होने पर जो यह दृश्य नाम का प्रकाश रूप वेदन भासमान होता है उसमें अहंभाव से जीव-साक्षी चित् में आवरण के अभाव से सर्वत्र स्वाभाविक चित् की अभिव्यक्ति होने से तत्-तत् स्थान में जगत के आकार से ब्रह्म ही संसार रूप से विराजमान होता है ॥ २४-२५ ॥

कृतार्थोऽहं नमस्तेऽस्तु दण्डवत्पतितो भुवि ।
गुरोरुत्तीर्णता केन शिष्याणामस्ति कर्मणा ॥२२॥

कायवाङ्मनसा तस्माच्छिष्यैरात्मनिवेदनम् ।
गुरोरुत्तीर्णता सैव नाऽन्या केनाऽपि कर्मणा ॥२३॥

स्वामिस्तव प्रसादेन उत्तीर्णोऽहं भवाम्बुधेः ।
आपूरितजगज्जालं स्थितोऽस्मि गतसंशयः ॥२४॥

यत्सर्वं खल्विदं ब्रह्म तज्जलानिति च स्फुटम् ।
श्रुत्वा हृद्युदीयते साम्नि तस्मै ब्रह्मात्मने नमः ॥२५॥

ब्रह्मानन्दं परमसुखदं केवलं ज्ञानमूर्ति
द्वन्द्वातीतं गगनसदृशं तत्त्वमस्यादिलक्ष्यम् ।
एकं नित्यं विमलमचलं सर्वधीसाक्षिभूतं
भावातीतं त्रिगुणरहितं श्रीवसिष्ठं नताः स्मः ॥२६॥

इत्यार्षे श्रीवासिष्ठमहारामायणे वाल्मीकीये देवदूतोक्ते मोक्षोपायेषु निर्वाणप्रकरणे उत्तरार्धे
बालकाण्डे द्वात्रिंशच्छतसाहस्र्यां संहितायां षोडशाधिकद्विशततमः सर्गः ॥२१६॥

॥ समाप्तोऽयं ग्रन्थः ॥

जगत् वही है उसमें पूर्णरूप से व्यवस्थित है, उससे रञ्चभर भी पृथक् नहीं है । ऐसा विचारकर जिस आश्रम में जो व्यवहार जैसा प्राप्त है उस व्यवहार का अनुवर्तन (अनुसरण) करता हूँ, सन्तों के वचन का कौन उल्लङ्घन कर सकता है । हे भगवन् ! आपके असीम अनुग्रह से मैं ज्ञातव्य तत्त्व का भलीभाँति ज्ञान प्राप्त कर चुका हूँ ॥१८-२१॥

हे गुरुवर ! मैं कृतार्थ हो गया आपके सन्मुख भूमि में दण्डवत् पड़ा हूँ । शिष्य गुरु के ऋण से किस प्रत्युपकार द्वारा ऋण रहित हो सकते हैं ? अर्थात् किसी से भी नहीं हो सकते, इसलिए शिष्यों को चाहिये मन, वचन और कर्म से गुरु के सन्मुख आत्मसमर्पण कर दें । वही उनका गुरु के उपकार से निस्तार है । अन्य किसी भी कर्म से गुरुजी के उपकार से निस्तार नहीं हो सकता इस समय गुरु द्वारा किये गये परमपुरुषार्थ देनेवाले ज्ञान के प्रदानरूप परम उपकार का जगत् में प्रत्युपकार न देखकर उनके चरणों में साष्टाङ्ग नमस्कार कर अपने को यावज्जीवन उनकी दासता के लिए समर्पित करते हैं ॥२२,२३॥

हे भगवन् ! आपके असीम अनुग्रह से निस्सन्देह हो मैं भवसागर से पार होकर पूर्णानन्दरूप से सम्पूर्ण जगज्जाल को व्याप्तकर स्थित हूं इसमें कुछ भी संशय नहीं है ॥२४॥

जो ब्रह्म सामवेद में 'सर्वं खल्विदं ब्रह्म तज्जला' इस श्रुति द्वारा अधिकारी पुरुषों के लिए हाथ में रक्खे आंवले के समान प्रत्यक्षरूप से परमतात्पर्यतया उपदिष्ट है उस रूप से अवशिष्ट प्रत्यक् चिदानन्दघन परमात्मा के लिए नमस्कार है । यह ग्रन्थ सकल उपनिषदों के सारभूत उनके अर्थों का उपबृंहणरूप है अतः इसका मुमुक्षु व्यक्ति समादर यह सूचित करते हुए 'सर्वं खल्विदं ब्रह्म तज्जलानिति शान्त उपासीत'—अर्थात यह सारा जगत् ब्रह्म से उत्पन्न ब्रह्म में लीन और ब्रह्म में स्थित होने के कारण ब्रह्म ही है शान्त होकर उपासना करनी चाहिये—इस प्रकार छान्दोग्योपनिषत् में प्रदर्शित स्पष्ट उपाय सहित ज्ञान से ज्ञात सर्वात्मक सच्चिदानन्द अद्वितीय ब्रह्मतत्त्व का अनुसन्धान कर अन्त में मङ्गल के लिए नमस्कार करते हैं ॥२५॥

ज्ञानोपदेश द्वारा परमसुखदायक, अद्वितीय ज्ञानमूर्ति, सुखदुःख आदि द्वन्द्वों से रहित, आकाश के समान स्वच्छ 'तत्त्वमसि' आदि वेदान्तमहावाक्यों के लक्ष्यार्थरूप, एक, निर्मल, निश्चल, सकल बुद्धिवृत्तियों के साक्षी, भावातीत, त्रिगुणरहित, ब्रह्मानन्दरूप श्रीवसिष्ठजी को हम नमस्कार करते हैं ॥२६॥

इस प्रकार ऋषिप्रणीत वाल्मीकीय श्रीवासिष्ठमहारामायण में देवदूतोक्त मोक्षोपाय में निर्वाणप्रकरण में उत्तरार्द्ध में बालकाण्ड में द्वात्रिंशत् सहस्र संहिता में कुसुमलता अनुवाद का दो सौ सोलहवाँ सर्ग समाप्त हुआ ॥२१६॥

॥ ग्रन्थ समाप्त ॥

